बैसाख सुद चोदस रो थो। सु रात्र दीन भुखा त्रीखा रह्या, सु थानु बरत रो फळ हुवो। तिकण फळ सु दर्शण हुवो, परम पदवी जाय बैठ रयो। तद प्रहलाद जी अरज करै, 'महाराजा, देवा का देव, चौदह लोक रा नाथ, राज ओ बरत अजाणे कीयो तिकारो फळ पायो। आप ईश्वर को दर्सण पायो। प्रहलाद जी कहै, इसा मोटा बरतरी री विधान कहो जै। श्री नृसिंह देव कहै बैसाख सुद १४ कै दिन प्रभाते उठजे, सीनान कीजै। श्री नृसिंह देव सु अरज कर व्रत नेमिजे। श्री नृसिंह देव री मुरत सुवर्ण री घडाई जे, चौक माडी जै। उपरां सिघासण हर्ष प्रीत सु पुजा मंडल उद्यापन करै तदि मंडल माडीजे। सरधा हुवै जठा तांई व्रत कीजे। श्री नृसिंह जी भक्त प्रहलाद जी सु कहै तिकण घणा अघोर पाप कीया हुवै तिकण रा समस्त पाप कटै, बैकुंठ जावै।

---

एक दिन तुम और वेश्या दोनों भीतर ही भीतर लड़ते रहे। दिन भर तो तुम लोग लड़ते ही रहे,और रात्रि के चारों प्रहर (तुम लोगों) मनाने में व्यतीत हुए। वह दिन वैशाख शुक्ला चौदस का था। अतः रात-दिन भूखे प्यासे रहे, इसलिए तुम लोगों को व्रत का फल मिला। उसी फल से यह दर्शन हुए हैं—परम पदवी को तुम प्राप्त हुए हो। तब प्रहलाद जी अर्ज करते हैं—हे महाराज, देवों के देव, चौदह भुवनों के स्वामी, मैंने हे भगवन्, अजान में यह व्रत किया, उसका फल मुझे मिला। आप जैसे परम पिता के दर्शन प्राप्त किए। प्रहलाद जी कहते हैं—ऐसे बड़े व्रत का विधि-विधान ( हमें भगवन् ) कहिए। श्री नृसिंह भगवान् कहने लगे—वैसाख शुक्ला चौदस के दिन सुबह बहुत जल्दी उठकर स्नान करे। श्री नृसिंह भगवान् से प्रार्थना करते हुए, इस व्रत को नियम-पूर्वक करने का व्रत ले। श्री नृसिंह भगवान की मूर्ति सोने की घड़वाए, चौक पूरे। उसके ऊपर सिंहासन ( रखे ) बड़े हर्ष और प्रेम से पूजा आदि करने के बाद उस पर मांडने, मांड़ने चाहिए। श्रद्धा हो, भगवान में दृढ़

राते मुरत आगै चडावो हुवै, मूरत सूधो बीरामण नु दीजै। श्री नृसिंह जी प्रहलाद जी सु कही, वरत रै पुन्य रो पार नहीं। सारी प्रिथी दोळी परक्रमा देवो तिर्थ समस्त करो, भांवै श्री नृसिंह जी चतुर्दशी रो वरत करो। तिके मानवी घणी सरधा सु वरत करसी, सु परम गति पावसी, मनवाचित फल पावसी। समस्त देवता उभा बीरमाजी माहादेव जी नारदजी समस्त उभा दर्शन करै छै। श्री नृसिंह जी कहै ब्रह्माजी, थांको बर साचो कीयो, संतारी सहाय करीयेक। श्री नृसिंह जी वर दीन्हो, प्रहलाद जी थारी कथा हरख प्रीत सुं गावसी, वैसाख सुद चवदस रो बरत करसी सु मनोबांछित फळ पावसी। समस्त देवता उभा अस्तुति करै। श्री नृसिंह देव नमः। इति श्री नृसिंह चतुर्थी व्रत कथा संपूर्ण। श्री रामानुजाय नमः ॥

———

विश्वास हो, तब तक इस व्रत को करता रहे। श्री नृसिंह भगवान प्रहलाद से कहते हैं—जिस व्यक्ति ने बहुत बड़े पाप किए हों, उसके सारे पाप कट जाते हैं और वह वैकुण्ठ को चला जाता है। रात्रि में पूजा के उपरान्त मूर्ति के आगे प्रसाद चढ़ाए, और फिर वह मूर्ति मय-प्रसाद के ब्राह्मण को देदेनी चाहिए। श्री नृसिंह भगवान ने कहा—व्रत के पुण्य का कोई पार ही नहीं है। चाहे तमाम पृथ्वी के चारों ओर उसकी परिक्रमा लगाओ, चाहे सारे ही व्रत करो और चाहे श्री नृसिंह चतुर्दशी का व्रत करो। जो व्यक्ति बड़ी श्रद्धा और भक्ति से यह व्रत करेगा, वह परमगति को प्राप्त होगा। उसे अपने मन के अनुसार इच्छित फल की प्राप्ति होगी। सभी देवता, ब्रह्माजी, महादेवजी, नारद जी, खड़े दर्शन करते हैं। श्री नृसिंह जी कहते हैं—ब्रह्माजी, मैंने आपका वरदान सच किया, संतों की सहायता की। नृसिंह जी ने वरदान दिया—प्रहलाद जी, जो व्यक्ति आपकी कथा हर्ष और प्रेम से गायेगा, वैशाख शुक्ला चौदस का व्रत करेगा, उसे मनवांछित फल प्राप्त होगा। सभी देवता खड़े प्रार्थना करते हैं।

———

# ३–अथ श्री काजली तीजरो कथा लिखते

एकण समीयै राजा जुजश्टर जी बैठा छै। कुन्ती जी, द्रोपदी जी, बीजी ही अस्त्रियां घणी ऊभी छै। जितरै श्री कृष्णजी महाराज पधारिया। तरै द्रोपदी जी श्री ठाकुरां नै कहै छै, महाराज म्हां नु कोई पुण्य बताओ। कोई व्रत करावो तिणरै प्रताप सूं अस्त्री भरतार नै अति वल्लभ हो व घरै लिखमी घणी होइ। घर मांहै अन, धन घणो होवै। घणा कुंटबांरी धणीयांणी होवै। जिण व्रत किया सूं इतरा थोक हुवै, सो राज म्हांनै किरपा करि नै बतावो। तरै श्री कृष्ण जी कहै छै। एक दिख परजापत, श्री ब्रह्माजी रो बडो बेटा थो। तिणरी बेटी साठ हुई। नै केईक तो बेटी कासिबजी नू परणाई। केईक बेटी

---

# कथा काजली तीज की

एक समय राजा युधिष्ठिर बैठे हैं। कुंती, द्रोपदी और बहुत सी स्त्रियाँ खड़ी हैं, इतने में (उस समय) श्री कृष्ण महाराज पधारे। जब द्रोपदी श्री भगवान से कहती है—महाराज मुझे कोई पुण्य बतावें। कोई व्रत करवायें, जिसके प्रभाव से स्त्री अपने पति को बड़ी प्यारी लगे व घर में लक्ष्मी का आगमन हो! घर में अन–धन बहुत हो। बड़े परिवार वाली वह (स्त्री) हो। जिस व्रत के करने से ऐसा सब हो सके, ऐसा व्रत महाराज! कृपया मुझे बतावें।

तब श्री कृष्ण कहते हैं—एक बार दिक्ष–प्रजापति जो ब्रह्मा जी का पुत्र था, उसके साठ पुत्रियाँ हुईं। कितनी पुत्रियाँ तो (उसने) कासिब जी को विवाह दीं। कई पुत्रियाँ धर्मराज को विवाह दीं। कई तेरह पुत्रियाँ चन्द्रमा को विवाह दीं। कितनी ही पुत्रियाँ अगन को

धरम राजा नै परणाई। केईक तेरह बेटी चन्द्रमा नै परणाई। केईक बेटी अगन नै परणाई। केईक बेटी पीरां नु परणाई। केईक बेटी भूतां नै परणाई। नै एक बेटी तिणरी नांव सती छै, सो श्री महादेव जी नै परणाई। नै एक दिन देवतां नै जिग्य होतो थौ, तठै सरब देवता भेळा हूवा छै। तरै श्री ब्रह्मा जी आय बैठा छै। श्री महादेव जी पिण आय बैठा, बीजा ही देवता रिखेस्वर आया था। तरै श्री ब्रह्मा जी नै महादेवजी बैठा बात करै छै। तरै ब्रह्मा जी रो बेटो बडो दिख परजापत ही आयौ। तरै देवता सुह उठ नै दिख परजापत नै नमस्कार कीयौ, आदर मांन दियौ। नै महादेव मोनु आदर नहीं दीयौ। नै नमस्कार ही न कीयौ। सो दिख परजापत मुंहढ़ा मांह सु कुवचन कहण लागो। जो इण महादेव सु म्हारी बेटी परणाई, सो म्हें म्हारा पिता

---

विवाह दीं। कितनी बेटियाँ पीरों को विवाह दीं। कितनी पुत्रियाँ भूतों को विवाह दीं। और एक पुत्री जिसका नाम सती है–उसे महादेवजी को विवाह दी।

एक दिन देवताओं का यज्ञ हो रहा था। वहाँ सभी देवता इकट्ठे हुए। तब श्री ब्रह्माजी आकर बैठे हैं। श्री महादेव जी भी आकर बैठे हैं— दूसरे देवता लोग, ऋषि लोग आकर बैठे हैं।

उस समय श्री ब्रह्मा जी और महादेव जी बातें करते हैं। तब ब्रह्माजी का बड़ा बेटा दिख–प्रजापति भी ( वहाँ ) आया। उन सभी देवताओं ने उठकर दिख–प्रजापति को नमस्कार किया–उसे आदर सम्मान दिया। और महादेव जी ने आदर सत्कार नहीं दिया और न नमस्कार ही किया। इसलिए दिख–प्रजापति मुँह में से बुरे बचन कहने लगा। मैंने जो इस महादेव जी को अपनी कन्या विवाही, वह तो मैंने अपने पिता ब्रह्मा के कहने से विवाही थी। नहीं तो मैं इस अघोरी

ब्रह्माजी कह्या सूं परणाई। नहीतर हूं इण अघोरी नै कदै परणाऊं नहीं। इण महादेव नै सिव कहै छै, सो ओ तो बडो असिव छै। नै इणां अधरमी नै कदे बेटी परणाऊं! अघौरी छै-इण मैं कांई सुध नहीं। घणी भांग धतूरो खाय, आक नींब खाय, मसांण मांहे सोवै, मसांण मांहें रहै, मसांण री राख लगावै। नागौ उघाडौ रवै। इणनु खबर कांई नहीं, सदा असुच रवै। ओ अग्यानी-इण मांहे ग्यांन कोई नहीं। जो इण मैं ग्यान होतो तो यूं जांण तो-बडो छै, म्हारौ सुसरो छै। उठनै इणनु घणौ आदर सनमान देऊं, नमस्कार करूं। दिख परजापत महादेवजी री निंद्या घणी कीवी। कुवचन घणा कह्या, तरै सगळां ही देवतां दिख परजापत नै बरजियौ। पण दिख बरजियौ मांनै नहीं। तरै महादेव जी जिग पूरौ करनै उठिया, सो कैलास पधारिया।

---

को कभी भी कन्या नहीं देता। इस महादेव को ( लोग ) शिव कहते हैं-लेकिन यह तो बड़ा ही अशिव है। मैं ऐसे अधर्मी को कभी पुत्री देने का था ? यह अघोरी है-इसे कोई ज्ञान नहीं है। ( यह ) बहुत सारी तो भांग और धतूरा खाता है-आक और नींब खाता है-मशानों में सोता है, मशानों में ही रहता है, और मशान की ही राख लगाता है। नंगा और उघाड़ा रहता है। इसे कोई खबर नहीं-हमेशा अशुद्ध रहता है। यह अज्ञानी है-इस में ज्ञान नाम की कोई वस्तु है ही नहीं। इसमें यदि ज्ञान होता तो इसे समझना चाहिए था—मैं बड़ा हूं, इसका ससुर हूं। उठ कर इसे बहुत सा आदर सम्मान दूं—नमस्कार करूं। दिख प्रजापति ने महादेव जी की बहुत निंदा की। बहुत ही बुरे शब्द कहे, तब सभी देवताओं ने दिख प्रजापति को रोका। लेकिन दिख मनाने पर भी माना नहीं। तब महादेव जी यज्ञ समाप्त होने पर उठे-वे कैलाश को आए अन्य देवता भी सभी उठे। सभी अपने-अपने स्थान गये ( अपने-अपने निवास पर सभी गये ) श्री महादेवजी ने इस अपमान

देवता पण सारा ही उठिया, आप आपरै ठिकाणै गया। श्री महादेवजी तो मन मांहै क्युं ही आंणियो नहीं–नेम बड़ा। नै महासती नै पण काई बात कही नहीं। आप तो पार ब्रह्म सूं ताळी लगाई छै। नै दिख परजापत रै मन मांहै गुसो घणो छै। जो हूँ जिग करूं नै सारांई देवता नुं नैतरूं, नै महादेवजी नुं पांत बारै काढ़ूं। तरै विचार जिग करूं नै सारा ही देवतां नै तेड सूं। नै जिग माहै महादेव री सेषनाग है सो छै सो सरब काठ देसूं। नै महादेवजी रा औगुण घणा कहै छै। सो दिख परजापत वळै ही जिग करणो मांडियो छै। देवता सगळा ही बुलाया छै, जो सकोई साथ देवता रो जिग ऊपर आवजो। नै देवतां नै दिख कहाड़ियो–जो हूँ महादेवजी नै देवतां मांह सूं परहो काढ़ूं छूं। जिकोई देवता महादेवजी री हिमायत करै,

---

के लिए मन में किसी प्रकार का विचार नहीं रखा–वे अटल नियम के जो ठहरे!! और न उन्होंने इस विषय में कोई बात महासती (पार्वती) से कही। उन्होंने ब्रह्म का ध्यान किया।

लेकिन दिख प्रजापति के मन में बड़ा ही क्रोध है। मैं यज्ञ करूँ, तमाम देवताओं को बुलाऊँ ( निमंत्रित करूँ ) लेकिन महादेव जी को 'देवता–समाज' से बाहर रखूं। ऐसा विचार कर यज्ञ करूँगा, तमाम देवताओं को निमंत्रित करूँगा और यज्ञ में महादेव जी को शेषनाग है–वे सो हैं, उन्हें सबको निकाल दूँगा। इस प्रकार महादेव जी के बहुत से अवगुणों को कहता है।

दिख–प्रजापति ने दुबारा यज्ञ प्रारम्भ किया है। तमाम देवता को बुलवाये हैं–सो तमाम देवताओं का समूह यज्ञ के कार्य पर आना। और देवताओं को दिख ने कहला दिया—मैं महादेव जी को देवताओं की समाज में से निकाल कर दूर करूँगा।

सो महादेवजी कनै जावो। नै महादेवजी री हिमायत करै सो महादेवजी कनै जावो। नै महादेवजी री हिमायत न करै, सो वेगा आवज्यो। तरै सारा ही देवता बिमांण बैस-बैस नै कैळास ऊपर होय नै, जिग जावै छै। सो सती-बैठी देखै छै। बिमांण मांहे बैठा, बहिन बहनोई जाय छै। बळै बिमांण मैं बैठा बहिन भांणेजा जावै छै। पण सती नुं कोई बतळावै नहीं कोई बोलै नहीं। तरै सती कहै छै-सदाई बिमांण नीसरता, तरै मोनै राम-राम करता, म्हां सूं बात चिगत करता हिमरकै कोई बोलै नहीं, बतळावै नहीं, सो कांसूं जाणि जै। जितरै श्री महादेवजी ध्यान करनै, आंख खोली। तरै सती कनै जाये नै कहण लागा, आज सकोई बिमांण बैठ-बैठ नै जावै कठै छै। तरै श्री महादेवजी बोलिया-सती, थारा बाप रै जिग मांडियो छै। सो उण देवातांनुं बुलाया छै। सो सारा ही-देवता उठै जाय छै।

---

यदि कोई देवता उनकी तरफदारी करता हो, तो वह ( देवता ) महादेव जी के पास जा सकता है—और जो देवता महादेव जी की तरफदारी न करता हो, वे मेरे यहां अति शीघ्र आने की कृपा करें। सभी देवता तब बिमान में बैठकर कैलाश के ऊपर से होकर यज्ञ पर जाते हैं। सती बैठी तब देखती है। विमान में बैठे बहन और बहनोई जाते हैं। फिर ( दूसरे ) विमान में बहन और भानजे बैठे जा रहे हैं। लेकिन सती को कोई बुला नहीं रहा है—उससे कोई बात नहीं कर रहा है।

तब सती कहती है—हमेशा जब विमान निकला करते थे तो मुझ से ( ये लोग ) राम—राम किया करते थे, मुझ से बात—चीत किया करते—इस बार तो कोई बोलता तक नहीं है, बतलाते भी नहीं हैं, यह किस प्रकार जाना जाय !! तब महादेव जी ने कुछ सोचकर (ध्यान लगाकर) अपनी आंख खोली। सती तब पास जाकर कहने लगी—आज ये सभी लोग विमान में बैठ—बैठ कर कहां जाते हैं? इस पर श्री महादेवजी बोले—

तरै सती कहै छै–आपां ही जिग ऊपर जावस्यां । तरै सतीनुं महादेव जी कहै छै, थारो बाप तो म्हां सूं वैर राखै छै । म्हांने थारै बाप घणा कुबचन कह्या, तोही हूं बोलियो नहीं । नै जिग मांहे म्हांरो हिसो छै, सो थारो बाप कहै छै, हिसो हूं परहो काढ़सूं । सो आपां तो विगर बोलाया कोई जावां नहीं ।

तरै सती कहै छै–बापरै घरै नै सासरै, पीहर बिना बुलाया ही जाईजै । तरै श्री महादेवजी कहै छै–आतो बात साची कही । पण आगै गया, आदर मांन न पाईजै ।

तो युंही गया काहुँ होय । सामी जिके उठै बैठा होसी, सो उलटी हासी करै । म्हैं तो विगर बोलाया कोई जावां नहीं, नै म्हैं तोनैं पण मनहा करां छां । तूं पण मति जावै । नै तूं जाणसी-

---

सती, तुम्हारे पिताने यज्ञ रचा है । उसने देवता बुलवाये हैं । इसलिए सभी देवता वहां जाते हैं ।

सती ने तब कहा—अपन भी यज्ञ पर चलेंगे । तब सती से महादेव जी कहते हैं—तुम्हारा पिता तो मुझ से दुश्मनी रखता है । तुम्हारे पिता ने मुझे कितने ही बुरे वचन कहे, तब भी मैं बोला नहीं । और यज्ञ में मेरा हिस्सा है, सो तुम्हारा पिता कहता है, मैं हिस्सा निकाल बाहर करूंगा । अतः अपन तो बिना बुलाए नहीं जावेंगे ।

सती तब कहती है—बाप के घर पर, सुसराल और पीहर में बिना बुलाये भी जाना हो सकता है । महादेव जी ने कहा—तुमने यह बात तो ठीक ही कही, लेकिन आगे इस प्रकार जाने पर मान नहीं प्राप्त होता । अतः ऐसे ही जाने से क्या लाभ ? अतिरिक्त इसके वहां जो लोग बैठे होंगे, हंसी और करेंगे । मैं तो बिना बुलाये नहीं जाऊंगा और मैं तुम्हें भी जाने के लिए मना कर रहा हूं । तुम भी मत जाना ।

मोनै म्हारा बाप रै जातां मनहा करै छै सु थारो बाप तोनै प्यारो छै। पण परणाई तो म्हौनै छै। थारो बाप तो म्हौंसु बैर राखै छै। सो तोनै कुण आदर-सनमांन देसी।

पछै श्री महादेवजी तो ध्यान करण नु बैठा। पण सती रो मन आकुल-व्याकुल करै छै, बिचारै छै, जो हूं बाप रै एकलीहीज जाऊं। बळै मनमैं पाछौ विचारो छै। इतरै सती रो मन उपडियो सो उठनै हालती हुई। तरै श्री महादेवजी रा गण था सो दौडिया, पहुँच नै कहै छै-राज रै श्री महादेव जी सारीखो भरतार नै राज अकेलाहीज पाळा बाप रै क्युं पधारो छो। तरै सती नै ऊभी राखी नै सांढियो असवारी नै लेनै आया छै। छत्र चंवरा ले आया छै। पछै सती नै असवार करनै,

---

तुम जानोगी—मुझे मेरे पिता के यहाँ जाने को रोक रहे हैं—सो तुम्हें अपना पिता तो प्यारा है ही ! लेकिन तुम्हें मेरे साथ बिवाही गई है। तुम्हारा पिता मुझ से बैर रखता है, तो तुम्हें कौन आदर सम्मान देगा !

इसके उपरान्त श्री महादेवजी तो अपना ध्यान लगाने बैठ गए। लेकिन सती का मन आकुल—व्याकुल हो रहा है—वह विचार करती है, मैं अपने पिता के यहाँ जाऊं ! अकेली ही चली जाऊं !! फिर मन में दुबारा विचार करती है। इतने में सती का मन चलायमान हुआ, अतः वह उठकर चलती बनी। तब महादेव जी के जो गण थे वे सब भागे। वे पहुँच कर कहते हैं—आपके महादेव जी के समान पति हैं, आप अकेली और पैदल ही अपने पिता के यहाँ क्यों जारही हैं ? तब सती को वहीं खड़ी रख बैल सवारी के लिए लाये हैं। छत्र—चँवर आदि ले आये हैं। फिर सती को सवारी करवा कर, सिर पर छत्र धारण करवाकर, मुँह के आगे चँवर डोलाते हुए, नृत करते जाते हैं। बाजे बजते हैं। इस प्रकार सती को उसके पिता के घर ले गए।

माथै छत्र धार नै चमर मुंहड़ा आगै करता नृत करता जावै छै। बाजत्र बजावै छै। इण भांत सती नुं बाप रै लेगया।

आगै जिग होय छै। देवता बैठा वेद भणै छै–होम होइ रह्यौ छै। दिख प्रजापत नै दिखरी बहू छेहड़ा–छेहड़ी बांधिया छै, बाजौट ऊपर बैठा छै। होम होय छै, आहुत दीजै छै। माथै मुकट दोनुं जणां रै बांधिया छै–होम रै कुंड आगै बैठा छै। जितरा मांहिलो सती सुं एकही कोई बोलै नहीं। थोड़ो सो आ–उकार बहिणा दियौ, पण बीजो कोई बोल्यौ नहीं। आय, बैस किण ही कह्यौ नहीं। तरै सती नुं रीस चढ़ी, घणौ क्रोध चढ़ियौ। तरै सती कहै छै–फिट रे बाप तोनै ! तू बड़ो अधरमोछै-तें महादेव सुं बैर करनै हिसो जग मांहसुं परहो कीयो, सो थारो जिग पूरौ पड़ै नहीं। तूं महादेव जी मांहै काहुं समझै ?

---

वहाँ ( देखा तो ) यज्ञ हो रहा है। देवता बैठे वेद पढ़ रहे हैं–होम हो रहा है। दक्ष प्रजापति और उसकी स्त्री ने गठ–जोड़ा बांधे हुए हैं—वे एक पाटे पर बैठे हैं। होम हो रहा है–आहुति दी जा रही है। दोनों के सर पर मुकुट बांधा हुआ है–होम के कुण्ड के आगे बैठे हैं। इनमें से सती से कोई बोल भी नहीं रहा है। थोड़ा बहुत आदर–सत्कार बहनों ने दिया, दूसरा कोई बोलता ही नहीं है। आवो, बैठो, ऐसा किसी ने भी नहीं कहा । तब सती को बड़ी नाराजी हुई–उसे क्रोध चढ़ा, उस पर सती कहती है—'हे पिता,तुम्हें धिक्कार है ! तुम बड़े ही अधर्मी हो–तुमने महादेव जी से बैर रख कर, उनका हिस्सा यज्ञ में से बाहर किया–अतः तुम्हारा यज्ञ पूरा नहीं पड़ सकेगा । तुम महादेव जी को क्या समझ सकते हो ? ( अर्थात् तुम्हें इतना ज्ञान कहाँ जो महादेव जी के महिमा, उनके महत्व को समझ सको ) । मुझे महादेव जी हमेशा ही दाक्षायनी कह कर पुकारते हैं। लेकिन मेरा यह शरीर पिता

मोनै महादेवजी सदा ही दाख्यायनी कह बतळावै छै। पण ओ सरीर माहरौ बाप सुं पैदा हुई छै तो यो सरीर हुं कोई राखु नहीं। तरै सती-जिग मांहै, होम रा कुंड थौ तिण मांहै कूद पड़ी। उणरौ पड़णौ हूयौ नै तुरतज ऊपर सूं बिरखा हुई। पण सती तो बळी छै। नै सती साथै महादेवजी रा गण आया था, तिणा पण मनमैं क्रोध घणौ कियौ। गणांनु रीस आई, सो गण देवतासुं लडाई करण लागा छै। जिग री बिधवंस करण लागा छै। सो देवता तिल जवां रा धोबा मंत्र भण नै होम रा कुंड मांहै नांखियौ सो जितरा जीव तितरा दांणा होमिया था, जितरा कुंड माहथा जोधां होय नीसरिया। सो गणां सुं जुध करण लागा छै, सो गण सारा मारिया छै। नै कितरायक गण लोहां पूरति, के लोही बहतां नाठां। सु गण श्री महादेवजी कनै आया। सो आ हकीकत आगै नारदजी महादेवजी नै कहता था।

---

से पैदा हुआ है, यह शरीर मैं अब रखूंगी नहीं। तब सती यज्ञ में जो होम का कुण्ड था उसमें कूद पड़ी। उसका गिरना ही था कि तत्काल वर्षा हो चली। लेकिन सती तो जल ही गई। सती के साथ जो महादेव जी के गण आये थे, उन्होंने मन में बड़ा क्रोध किया। गणों को गुस्सा आया—अतः गण लोग देवताओं से लड़ाई करने लगे। यज्ञ को विध्वंस करने लगे हैं। देवताओं ने तब तिल और जव के दानों को मंत्र पढ़कर कुंड में फेंके जितने जीव थे, उतने ही दाने होम में फेंके थे। उतने कुण्ड में से योधे ( वीर ) पैदा होकर निकले हैं। वे गणों से युद्ध करने लगे हैं—सो तमाम गणों को मार दिए हैं। और कितनेक गण लहु-लुहान होकर लहु बहते भागे। तब गण श्री महादेव जी के पास आए। सो यही हकीकत ( चर्चा ) श्री नारद जी महादेव जी से कह रहे थे। इतने में गणों को खून से लथ-पथ देखकर, महादेव जी को गुस्सा आया। तब महादेव जी ने क्रोधित हो सिर की जटा खोली और उसे धरती

इतरै गणां रै लोढी बैहतो देख नै महादेवजी नै क्रोध चढ़ियौ। तरै महादेवजी कूड़ माथै री जटा खोली नै धरती सुं पटकी छै। सु जटां मांह सूं एक भद्र पुरुष पैदा हुवौ, तिणरौ नांम बीरभद्र नीसरियौ। सो श्री महादेव जी सूं अरज करै छै। तरै श्री महादेव जी कहै छै–दिख परजापत जिग करै छै। सो जायनै विधुंस करो। नै जिग मांहे देवता होय, त्यां साराही नै मारो। जिके ही देवता जिसड़ा होय तिसड़ी मार देजो। तरै बीरभद्र घणां गणा नै साथै लेनै जठै जिग थौ जठै आयौ। जिग बिधंसण कीयौ। भोजन साळ लूटी छै, देवतां रा हाथ पग भांजिया छै भृगु ऋषी सरषी–दाढ़ी खोसी। दिख परजापत री माथौ बाढ्यौ छै। जिगरा कुंड मांहे नांख दियौ छै। सो माथौ तो बळ गयौ छै, नै धड़ पड़ियौ छै। जिगरौ बिधंसण करनै देवतां सूं सभा देनै बीरभद्र पाछौ श्री महादेवजी कनै आयौ छै।

---

पर पटकी। जटा में से एक भद्र पुरुष पैदा हुआ–उसका नाम बीर भद्र रखा। वह महादेव जी से प्रार्थना करता है। तब महादेव जी उत्तर देते हैं–दक्ष प्रजापति यज्ञ करते हैं, सो तुम जाकर उसे विध्वंस करो। और जो देवता लोग यज्ञ में हैं उन सबको मारो। जैसे देवता हों, उनको उसी प्रकार की मार देना।

बीरभद्र तब बहुत से गणों के साथ वहां आया जहां यज्ञ था। यज्ञ को विध्वंस किया। रसोई को लूटी है—देवताओं के हाथ पैर तोड़े हैं–भृगु ऋषी जैसे की भी दाढ़ी खोसी है। ( दाढ़ी–खींची है ) दक्ष प्रजापति का सिर काटा है। उसे यज्ञ के कुंड में फेंक दिया है। इसलिए सिर तो जल गया है और धड़ रखा पड़ा है। यज्ञ को विध्वंस कर, देवताओं को सजा देकर, बीर भद्र वापिस श्री महादेव जी के पास आए है। पैरों पड़ा है। कई देवता भाग गये थे–उन्होंने ब्रह्माजी के पास जाकर पुकार की है। कहा—श्री महादेव जी के गण बीरभद्र ने

पगै लागी छै। नै केईक देवता नाठा था-सो श्री ब्रह्माजी कनै जाय नै पुकारिया छै। कह्यौ-श्री महादेवजी रै गण वीरभद्र जिग विधंसियौ-देवतां नै मारिया, दिख परजापत रौ माथौ वाढ़ नै बाळ नाखियौ। सारी हकीकत देवतां श्री ब्रह्माजी ने कही। तरै श्री ब्रह्माजी कहण लागा-हूं इण जिग मैं इणहीज वासतै आयौ नहीं। हमैं थै श्री महादेवजी कनै जाय नै पगे लागौ, ऊभा रह नै वीनत कीजौ। श्री महादेवजी मोटा छै-ईस्वर छै। जो महादेवजी री अस्त्री मुई, सती हुई छै, तोही असतूत कीयां थांनै गुन्हौ बंकससी। नै थै, देवता डरता जावौ छौ तो हालौ, थांहरै साथै हूँ हालूं। तरै श्री ब्रह्माजी देवतां नै लैनै कैलाश आया। तरै श्री महादेव जी ब्रह्माजी नु आवता दीठा, तरै महादेवजी उठनै साम्हा आया छै-घणौ आदर सनमांन दियौ छै। पछै

---

यज्ञ का विध्वंस किया, देवताओं को मारा, और दक्ष प्रजापति का सिर काटकर जला दिया। सारी ( तमाम ) घटना देवताओं ने श्री ब्रह्माजी से कही। तब ब्रह्माजी ने कहा—मैं इसीलिए ही यज्ञ में नहीं आया। अब तुम जाकर महादेव जी के पांव पड़ो—खड़े रहकर विनती करना! श्री महादेव जी बड़े हैं—ईश्वर हैं। यद्यपि महादेव जी की स्त्री मर गई है। ( वह ) सती होगई है, तब भी प्रार्थना करने पर वे आपको क्षमा कर देंगे। और यदि आप देवता लोग डरके मारे न जावें, तो चलिये, मैं आपके साथ चलता हूं।

श्री ब्रह्मा जी तब देवताओं को लेकर कैलाश ( पर्वत ) पर आए। महादेव जी ने जब ब्रह्मा जी को आते हुए देखा, तब वे उठ कर सामने आये हैं, बड़ा ही आदर सम्मान दिया है। फिर यज्ञ की बात कही है। देवताओं ने तमाम हकीकत कही। तब ब्रह्मा जी ने कहा—श्री महादेव जी बहुत बड़े हैं ( बड़े महान् हैं )—मोटे हैं। अब तो जितने भी देवता लोग यज्ञ में मारे गए हैं—उन्हें जिलाइये।

जिगरी बात कही छै। देवतां सारी हकीकत कही छै। तरै ब्रह्माजी कह्यो–जो श्री महादेवजी राज बडा छौ, मोटा छौ हमैं तो जिग मांहे देवता मारिया छै जिको सरब सरजीवन करौ। जिग पूरण करौ। तरै श्री महादेवजी, श्री ब्रह्माजी ने साथै लेनै, जिग थी जठै आया सो वीरभद्र नै गणां काम कियौ थौ सो देखता फिरै छै। सो श्री महादेवजी रा मारिया पड़िया छै, सो किणी रो हाथ, किणी रौ पग, कणी रौ धड़ पडियौ थौ। सो सारा ही भेळा करनै श्री महादेवजी सारा ही नै फेर सरजीवन किया। नै दिखराज रा जभाण, र दांत भांगा था, सु दांत चेंढ़िया। भृगुरी दाढ़ी खोसी थी सो चेढ़ी। नै दिख परजापति रौ माथौ बळ गयौ थौ सो दिखरै बोकड़ा रौ माथौ लगाय दियौ। सगळा ही साजा किया छै।

---

श्री ब्रह्मा जी तब महादेव जी को साथ लेकर जहाँ यज्ञ था वहीं आए। जो कुछ काम वीरभद्र ने किया था, उसे वहाँ घूम–फिरकर देख रहे हैं। वे सभी महादेव जी के मारे हुए हैं—अतः किसी का हाथ, किसी का पैर, और किसी का धड़ पड़ा है। उन सबको श्री महादेव जी ने इकट्ठे करके दुबारा जीवित किए। और दक्ष राज के दांत और जीभ टूट गई थी अतः ( श्री महादेव जी ने ) दांत चिपाए। भृगु का दाढ़ी खींची गई थी, उसे दुबारा चेपी गई। और दक्ष प्रजापति का सिर जल गया था, सो उसके सिर के स्थान पर बकरे का सिर लगा दिया। सबको जीवित कर दिए हैं।

इसके बाद श्री महादेवजी होम के कुण्ड पर आए। वहाँ देखा तो सती तो उसमें जल गई हैं और उस स्थान पर 'ज्वारे' उग गए हैं। और जिस कुण्ड में सती की देह होमी गई थी, उस कुण्ड में चार देवियाँ पैदा हुई हैं। एक मुख से जो ज्वालामुखी हुई। उसका स्थान उत्तर में स्थापन

पछै श्री महादेवजी होम रै कुण्ड ऊपरै आया। सो देखै तो सती तो मांहै बळगई छै, जठै जवांरा ऊगा छै। नै सती री देही होमी थी तिण कुंड मांह थी देवी च्यार हुई छै। एक मुखरी तो ज्वालामुखी हुई। तिणरी उत्तर मांहै थापना कीवी। दूजी कुम्मख्या देवी हुई। तिणरी थापना पूरब मांहै कामरू देस में। तीसरी तुलतादेवी पगांरी हुई, तिणरी दखिण मांहै थापना छै। चौथी भगैती हिंगुलाज देवी हुई, तिणरी पछिम मांहै थापना कीवी। तरै श्री महादेवजी कवै छै। औ भाद्रवा वदि तीज रो दिन छै, सो गोरी रौ दिन छै, तिणसु इण तीजरौ नाम काजळो तीज है। इण तीजरै नांव म्हैं व्रत करसौं, नै बीजी ही संसार मैं अस्त्रियां औ व्रत करसी, सो सुहागण होसी, रूपवंत होसी, लिखमीवंत होसी, बेटा, पोता, बहु पड़पोता देखसी, कबीला रो घणो सुख देखसी। तरै देवतांरी अस्त्रियां

---

किया। दूसरी कुमख्या देवी हुई। उसका स्थापन पूर्व में कामरू देश में (है) तीसरी देवी पैरों तुलता देवी हुई–जिसकी दक्षिण में स्थापना हुई। चौथी भगवति हिंगलाज देवी हुई, जिसकी पश्चिम में स्थापना हुई। महादेव जी तब कहते हैं—यह भाद्रपद की कृष्णा तीज का आज दिन है, इसलिए इस तीज का नाम कजली तीज है। इस तीज के नाम से मैं स्वयं व्रत करूंगा, और संसार में जो स्त्रियां यह व्रत करेंगी, वे सौभाग्यवती होंगी, रूपवान होंगी, लक्ष्मीवान होंगी, बेटे, पोते और बहुत से पड़पोते देखेंगी। अपने कुटुम्ब का बहुत सुख लाभ करेंगी।

इस पर देवताओं की जो स्त्रियाँ वहाँ खड़ी थीं, सभी व्रत करने लगीं और महादेव जी को देवताओं की स्त्रियाँ पूछने लगीं, महाराज! कजली तीज के व्रत का विधि–विधान हमें बतावें।

ऊभी थी, सो सारी व्रत करती हुई, श्री महादेवजी नै देवतां री अखियां पूछती हुई, 'महाराज, काजळी तीज रे व्रतरी म्हांनै विध विधांन बतावौ।

तरै श्री महादेवजी कहै छै-'भादवा वदि तीजरै दिन परभातरा उठनै दांतण सीनांन कीजै, काजळ-तिलक करिजै, अबोट कपड़ा पहरिजै। गवर रै नांव व्रतरौ नेम घालियौ, आज म्हैं एकासणौ करस्यां। एकहीज धांन खावस्यां। गेहूँ, जव, चिणा, चावळ यां च्यारां धाना मैं एक धांन खांवणौ। चन्द्रमा रौ दरसण कर पूजा कर, एकासणौ खोलिजै, नै वांसरी छाबड़ी मैं दिन सात पहिली जवारां वाहीजै, जवां सुं तथा गेहूँ सुं। नै जवांरा दिन सात रा होय तरै काजळी तीजरै दिन बीलपान मांहै काजळ सूं सती री-मूरती मांडिजै। जवारां मांहै मूरत मांडी

---

तब महादेव जी कहते हैं—भाद्रपद की कृष्णा तीज के दिन सुबह उठकर दंतुन, स्नान करना, काजल, तिलक आदि करना–फिर नए कपड़े पहिनना। गवर के नाम पर व्रत करने का– दृढ़ निश्चय करना—( ऐसा सोचना ) मैं आज उपवास करूंगा। एक ही प्रकार का अनाज खाऊंगा। गेहूं, जव, चने और चावल इन चारों अनाज में से एक अनाज खाना। चन्द्रमा का दर्शन करके पूजा करनी चाहिए। इसके बाद उपवास खोलना चाहिए। सात दिन पूर्व ही बाँस की टोकरी में 'जुआरें' उगाने चाहिए—जव के दानों से अथवा गेहूं के दानों से। और जवारे जब दिन सात के हो जायें तो काजली तीज के दिन बील के पान में काजल द्वारा सती की मूरती मांडनी चाहिए। जवारों में जो मूरती मांडी हो, उस पर बील का पान धर देना। इसके ऊपर फल रखने चाहिए। फूल जितने भी प्रकार के हों, तमाम भांति के मंगवाकर, मूरति मांडी हो, उस पर चढ़ा देने चाहिए। उसके ऊपर

होइ, जिकौ बीलरी पांन धरिजै। ऊपर फळ मेल्हीजै। फूल जिकै ही होय सो सारी जातरा मंगाय नै मूरत मांडै ऊपर चढ़ाईजै। ऊपर पीळौ कपड़ौ चढ़ाईजै। पछै चंदण केसर सूं पूजा कीजै। धूप, अगर मुहढा आगै खेविजै। घिरत रौ दीवौ कीजै। नैवेद, मुखवास, मुदा पण, पान चढाईजै। ब्राह्मण कनै प्रतिष्ठा कराईजै। भलीभांति सुं शिव मंत्र भणाईजै। पछै चढ़ावौ होय सो सरब ब्राह्मण नुं दीजै। सातूरा लाडू कीजै, तिण मांहे सुं सातुरौ लाडू एक देवतां नुं चढ़ाईजै। सो लाडू एक चढावारौ ब्राह्मण नुं दीजै। बीजा लाडू सातूरा कीधा होइ सो चन्द्रमा री पूजा कीयां पछै खाईजै, पण थोड़ौ-थोड़ौ सगळां सुं बांट खाईजै। इण भांति सुं पूजा करनै एकासणौ कीजै। जिकाई अस्त्री ओ व्रत करसी, तिणरो सुहाग भाग अवचळ रहसी। भरतार सुं घणौ हेत पियार रहसी। तिणरै कदेई भूख न आवै।

---

पीला वस्त्र चढ़ाना चाहिए। इसके बाद चंदन-केशर से पूजा करनी चाहिए। धूप, अगर उसके आगे जला रखना चाहिए। घी का दीपक करना चाहिए। नैवेद्य, सुपारी, आदि पान-पान पर चढ़ानी चाहिए। ब्राह्मण द्वारा प्रतिष्ठा करवानी चाहिए। अच्छी प्रकार से शिव के मंत्र का उच्चारण करना चाहिए। इसके बाद जो प्रसाद चढ़ापे के रूप में रखा हो सो सारा का सारा ब्राह्मण को दे देना चाहिए। सातुओं के लड्डू बनाने चाहिए उनमें एक सातू का लड्डू देवताओं को चढ़ाना चाहिए। वह एक चढ़ाया हुआ लड्डू ब्राह्मण को देना। दूसरे लड्डू जो बनाए हों, उन्हें चन्द्रमा की पूजा के उपरान्त खाने चाहिए। लेकिन थोड़ा-थोड़ा सभी लोगों को बांटना चाहिए। इस प्रकार पूजा करने के बाद उपवास करना चाहिए। जो भी स्त्री इस व्रत को करेगी, उसका सौभाग्य-सुहाग अचल रहेगा। उसका अपने पति के साथ बड़ा प्रेम रहेगा। उसके घर में भूख ( दारिद्र ) कभी भी नहीं आवेगी। वह

दोहरी कदेई न रहै–सदा सुखी रहै। इतरो कहनै श्री महादेवजी कैलास पधारिया। पछै एकण दिन इन्द्र देवता जिग मांडियो। सो सारा देवता तेडिया छै, श्री ब्रह्माजी आया छै, श्री ठाकुर पधारिया छै। सो जिग करै। अस्त्री होय सो जीवणै अंगै बैसे। सु इन्द्र बैठा छै। इन्द्रणियां सोळै सिणगार करनै इन्द्रजी रै जीवणै कांनै बैठी छै। इन्द्राणी सुहागण मानैंती छै। सो कनहै बैठी छै। तरै जिग पूरो करनै उठिया। श्री इन्द्राणियां ठाकुरां नै कहै छै–महाराज म्हानुं इसड़ो व्रत बतावो, जिण कियां सुं भरतार म्हौंसुं–मोया करै। रूपवंती घणी हुवै, लिखमी अनधन पामीजै।

तरै श्री ठाकुर कहैछै–एक व्रत छै, सो महादेवजी सुन! पुरांणी कनुं कह्यो छै। सो हूं तोनै व्रत कहीस। तरै इन्द्राणी

---

कभी भी दुःखी न रहेगी–हमेशा सुखी ही रहेगी। इतना कह कर महादेव जी कैलाश पर्वत पर गए।

इसके उपरान्त एक दिन इन्द्र ने यज्ञ रचा। उसने तमाम देवताओं को बुलाए है–श्री ब्रह्मा जी आए हैं, श्री भगवान भी आए हैं। वह यज्ञ कर रहा है। स्त्री जो हो वह उसके दाहिनी ओर बैठती है। अतः इन्द्र बैठे हैं। इन्द्राणी सोलह शृङ्गार युक्त इन्द्र के दाहिनी ओर बैठी है। इन्द्राणी सुहागन है—मानेतन है। अतः वह इन्द्र के पास बैठी है। इसके बाद यज्ञ समाप्त करके उठे। श्री इन्द्राणी भगवान से कहती है–महाराज! मुझे ऐसा व्रत बतावें, जिसके करने से पति हमसे प्रसन्न हो जाय। हम बहुत ही रूपवाली बन जायें, बड़े धनधान वाली बन जायें।

तब श्री ठाकुर ( भगवान ) कहते हैं— एक व्रत है सो वह (व्रत) महादेव जी ने सुन! पुराणी से सुना है। वह व्रत मैं तुम्हें कहूंगा। तब

कदै छै–महाराज ओ व्रत मोनै कहिजै। तरै श्री ठाकुर कदै छै—भाद्रवा वदि तीज अंधारा पखरी आवै, सो काजळी कहीजै। काजळी तीज रै दिन गौर रौ व्रत कीजै। प्रभातै उठनै दांतण स्नान करनै नेम घालिजै। चन्द्रमा देखनै पूजा कीजै। एकासणो करस्यां, पछै सात्तू करस्यां। गौर री मूरत मांडीजै। सात दिन पैहली जवारा बाहीजै। एक बीलरा पांन ऊपर सती री मूरत मांडीजै, काजळ सूं। दूजै पांन ऊपर केसर री मूरत मांडीजै। गौर री मूरत बीजा पांन ऊपर मांडीजै। पछै मूरत लेनै जवांरा ऊपर मेल्हीजै। केसरियौ कपड़ौ कर ऊपर चढ़ाईजै–धूप अगर खेवीजै, घृत रौ दीवौ कीजै। कुंकुम केसर चंदण सूं पूजा कीजै। फूलां सूं जवांरा छाईजै–फूलां रौ बारणौ, पौळ कीजै। केसरियौ कपड़ौ पौळ–पौळ ऊपर नाखिजै। नैवेद्य, लाड्डू सातूरौ चढाइजै। मुखवास, मुद्रा पण चढाईजै। घणी प्रीतभाव

---

इन्द्राणी कहती है—महाराज ! वह व्रत मुझे कहें। तब श्री भगवान कहते हैं—भाद्रपद की कृष्ण की जो तीज आती है, वही कजली तीज कहलाती है। काजली तीज के दिन गौरी का व्रत करना ( चाहिए )। सुबह उठकर दंतुन, स्नान आदि करके नियम धारण करना चाहिये। चन्द्रमा उदय हो तब पूजा करके चन्द्रमा का दर्शन करके 'गोरणीया' को भोजन करवाना चाहिए। जैसी बारी हो ( सत्तू खाने की ) उन स्त्रियों को उसी धान का सत्तू खाना चाहिए। चन्द्रमा को देखकर पूजा करनी चाहिए।

………। गौरी की मूर्ती बनानी चाहिए। सात दिन पूर्व ही जवारे उगाने चाहिए। एक बील के पत्ते पर काजल से सती की मूर्ती बनानी चाहिए। दूसरे पान पर केशर से मूर्ती बनानी चाहिए। गौरी की मूर्तियां और भी दूसरे पत्तों पर मांडनी ( बनानी ) चाहिए। फिर मूर्ती को लेकर जवारों के ऊपर रखनी चाहिए। कपड़े को केशर से

सूं पूजा कीजै। ब्राह्मण कनै पूजा कराईजै। पछै चढावौ होय सो ब्राह्मण नुं दीजै। पण आपी पूजा न कीजै।

एक अस्त्री थी सो आपीज पूजा करती। ब्राह्मण कनै पूजा न करावती। नै पूजा मैं चढ़तौ सो ब्राह्मण नुं देती नहीं। युं कहती ब्राह्मण काहुं करसी, जिकै ब्राह्मण करसी सुं म्हैहीज करसां। तरै वा अस्त्री मर गई। तरै वा फोही हुई। सु पूजा आपीज करिजै नहीं।

एक अस्त्री थी सो वा काजळी री पूजा विध सुं करती, नै एक दिन दीवौ न करतो। सो मुई, तरै वा गुण चमचेड़ हुई। सो आपहीज पूजा न कीजै-लिखियौ छै तिण विध सूं पूजा कीजै।

श्री ठाकुर कहै छै-हे इन्द्राणी, ओ व्रत तूं घणो सरधा सूं, प्रीत सूं करै तो थारै लखमी रौ वासौ हुवै, सुहाग-भाग

---

रंगकर ऊपर चढ़ाना चाहिए-धूप, अगर खेना चाहिए, घी का दीपक करना चाहिए। कुंकुम और केशर, चंदन से पूजा करनी चाहिए। फूलों से जवारों को लाद देने चाहिए (इतने फूल चढ़ाने चाहिए कि जिससे जवारे ढक जायें) फूलों का ही दरवाजा और प्रोल (बड़ा दरवाजा) बनाना चाहिए। केशरिया कपड़ा हर प्रोल पर रखना चाहिए। नैवेद्य, लड्डू सत्तू का चढ़ाना चाहिए। पान, दक्षिणा, चढ़ानी (चाहिए) बड़ी ही श्रद्धा और भक्ति से पूजा करनी चाहिए। पूजा ब्राह्मण से करवानी चाहिए। इसके बाद जो प्रसाद हो वह ब्राह्मण को दे देना चाहिए। पूजा स्वयं न करे।

एक स्त्री थी वह अपने आप पूजा किया करती थी। ब्राह्मण से पूजा नहीं करवाया करती। पूजा पर जो चढ़ावा होता, वह ब्राह्मण को नहीं देती। ऐसा कहा करती—ब्राह्मण क्या करेगा, जो ब्राह्मण करेगा—वह मैं भी कर लूँगी। फिर (समय पा कर) वह स्त्री मर गई। तब वह 'फोही' हुई। इसलिए पूजा स्वयं नहीं करनी चाहिए।

अवचल रहै। तरै ओ व्रत इन्द्राणी भली विध सूं-करण लागी। सु श्री ठाकुर कहै छै ओ व्रत द्रोपदी नु कह्यौ छै। द्रोपदी नूं ओ व्रत भादवा वदि तीज काजळी-तीज री आवै तरै करै। एक धांन वरस सोळह लग खाई। भावै आठ वरस तांई खाईजै। भावै च्यार वरस तांई खाईजै। पछै काजळी नै जजमीजै। सोळै गोरणी हुवै तिणां नु पहलो तो गुळरो पांणी पाईजै। पछै सात्तू घणी घृत खांड थाल कीजै सो चन्द्रमा उगै तरै पूजा करनै चन्द्रमा रा दरसण करनै गोरणियां नूं जीमाइजै। जिणा री बारी होय तिणां स्त्रियां नूं ऊण धांन री सातू खवाइजै। पछै जीमीजै। पछै महादेवजी नु वागो करीजै। महादेवजी री मूरत रूपारी कराईजै। आपरी सरधा सांरू, सहु करीजै।

---

एक स्त्री थी वह काजली तीज की पूजा तो विधि से किया करती लेकिन दीपक कभी भी नहीं जलाती। वह मरी-तब चमगादड़ बनी। अतः स्वयं अपने हाथों पूजा नहीं करनी चाहिए-जैसा लिखा हुआ है, उसी विधि-विधान से पूजा करनी चाहिए।

श्री ठाकुर कहते हैं—हे इन्द्राणी, यह व्रत तुम यदि बड़ी श्रद्धा से, प्रेम से करो, तो तुम्हारे यहाँ लक्ष्मी का निवास हो, सुहाग-भाग अचल रहे। तब यह व्रत इन्द्राणी बड़ी अच्छी विधि से करने लगी। श्री भगवान कहते हैं—यह व्रत द्रोपदी से कहा है। हे द्रोपदी, तुम यह व्रत भाद्रपद की कृष्णा तीज आए, तब करना। एक ही भाँति का अनाज वर्ष सोलह तक खाना। या फिर आठ वर्ष तक खाना। चाहे फिर चार वर्ष तक खाना। फिर कजली तीज का उजाना करना। सोलह कन्याओं को ( कुंवारी कन्याओं को ) पहले गुड़ का पानी पिलाना। फिर सत्तू बहुत-सा घी और खांड के युक्त बनाना। चन्द्रमा के उदय होने पर चन्द्रमा के दर्शन करके गोरणियां को भोजन करवाये। जिस

पछै च्यार पोहर रात राजीजगो कराईजै। पछै च्यार पुहर री पूजा चार कीजै। पछै गोरणियां रै कुंकुंरा टीका कीजै। टीकां ऊपर चौखा चेढ़ीजै काजळ गोरणियांरी आंख मांहै घातीजै। मैंहदी हाथां पगां रै दीजै। बीड़ा खाईजै। पछै सूंधोवो तेल, फळ, चंदण, कपूर, कसतूरी चढ़ाई जै। चढियौ होय सो ब्राह्मण नुं दीजै रातीजोगो दिराई जै। बांभण नुं अमन दीजै सो श्री ठाकुर कहैछै-द्रोपदी तूं व्रत पूछती थी, सूं इण भांत सूं व्रत कीजै। नै व्रत इण भांत उजमीजै। इण भांत सूं व्रत गौररो छै। श्री महादेवजी कह्यो छै, सो द्रोपदी म्हैं तोनै कह्यो छै। तरै द्रोपदी व्रत भली-भांत सूं करण लागी छै।

---

धान की बारी हो, स्त्रियों को उसी धान का सत्तू खिलाए फिर भोजन करना-बाद में श्री महादेव जी को पोशाक पहिनाना। महादेव जी की मूर्त्ती चाँदी की बनाना। अपनी यथा शक्ति सहित सब यह करना। फिर रात्रि के चार पहर तक जागरण करना। फिर चार पहर की चार पूजा करना। फिर गौरणियों को ( कन्याओं को ) कुंकुम का टीका लगाना। टीके पर चावल चेपना। गौरणियों के आँखों में काजल से अञ्जन करवाना। उनके हाथों और पैरों में मेंदही लगाना। पान खाना चाहिए। फिर सुगन्ध वाला तेल, फल, चंदन, कपूर, कस्तूरी आदि चढ़ाना चाहिए। चढ़ावा हो वह ब्राह्मण को देना। रात्रि भर जागरण करना। ब्राह्मण को सुख शान्ति देना। तब श्री भगवान कहते हैं-तुम व्रत पूछ रही थी, सो इस प्रकार व्रत करना चाहिए और इसी प्रकार इस व्रत का उजाना करना चाहिए। इस प्रकार यह व्रत गौरी का है। श्री महादेव जी ने कहा था-वही मैंने हे द्रोपदी ! तुम्हें कहा है तब, द्रोपदी भली प्रकार से व्रत करने लगी।

## ४–जन्माष्टमी री कथा

श्री गणेशआयनमः। अथ श्री जन्माष्टमी री कथा लिख्यते। एकण समीयै ब्रह्माजी दरबार जोडनै बैठा छै, तठै महादेवजी पिण आया छै। बीजा ही देवता ब्रह्माजी रै दरबार आया छै। बड़ा–बड़ा रिखीसुर दरबार मैं बैठा छै। ब्रह्माजी छै, सु सेष्टरा करता छै। बडी पदवी बैठा छै। तारै सब कोई आय आय नै नमसकार करैछै। सू सकोई बैठा छै। तिण समीयै नारद जी आया। सु नारद जी छै सु बडा भगत छै। सु ठाकुर नै राति दिन वीणा लीयां गावै छै। सु नारद जी ब्रह्माजी ने पुछैछै। सु राज ! आज जनमाष्ट्रमी की कैसि मैहैमा छै !! सु राज मोनै कहो। तारै ब्रह्माजी कहैछै। स्यावास पुत्र तैं ठाकुर रो नाम जस छै। सू मोनु कह्यो। तरै ब्रह्माजी कहैछै, नै नारद जी

---

## जन्माष्टमी की कथा

एक समय ब्रह्मा जी दरबार जोड़कर बैठे हैं–वहाँ महादेव जी भी आये हैं। दूसरे देवता भी ब्रह्मा जी के दरबार में आये हैं। बड़े–बड़े ऋषि लोग दरबार में बैठे हैं। ब्रह्माजी हैं वे सृष्टि के कर्ता हैं ( सृष्टि के निर्माण करता हैं ) बड़े ( ऊँचे ) आसन पर बैठे हैं। वहाँ सभी लोग बैठे हैं। उस समय नारद जी आये। नारद जी हैं–वे बड़े ही भक्त हैं। वे रात–दिन वीणा लिए भगवान का स्मरण करते रहते हैं। अतः नारद जी–ब्रह्मा जी से पूछते हैं–भगवान्, आज जन्माष्टमी कैसी है, कैसी महिमा है, कृपया मुझे बताएँ। तब श्री ब्रह्माजी कहते हैं। पुत्र,धन्यवाद ! उस भगवान के नाम का बड़ा ही यश है-वह तुमने मुझ से पूछा है। तब ब्रह्मा जी कहते हैं और नारद जी सुनते हैं। भाद्रपद की कृष्ण पक्ष में अष्टमी आवे,वह जन्माष्टमी का व्रत राजा अमरीख करता है। राजा बली(५)

सांभळै छै। भादवा मांस अंधारा पखरी आठम आवै सु जनमाष्टमी रो वरत राजा अमरीख करै छै। राजा बलीप करतो। राजा बिभिषण करतो। विजाही बडा-बडा राजा जन्माष्टमी रो वरत करै छै। सु इण वरत कीया रो इतरो पुन्य छै। कपिला गाय, सोवन सींगी, रूपा खुरी, तांब पुछी तितरो पुन्य हुवै। नै वळै कुरू खेत मांहे सुरज गिरहण मांहे सोनो दीजै, सो भादरवानो दीया रो पुन्य होवै तितरो पुन्य हुवै। वळै जेतराई तीरथ छै, तितरा नाया रो फळ हुवै, इतरो फळ छै। तारै नारद जी कहै छै, राज! जनमाष्टमी रो विधान छै, सो कह्यो-कैसी विधि सु वरत कीजै। तारै ब्रह्माजी कहै छै-नारद, भादवा वदि अष्टम रै दिन गोकुळ मांडीजै, चंदण सु मांडीजै। पछै देवकी माता मांडीजै। पछै जसोदा माता ढोलीयै ऊपर सूता मांडीजै। जसोदा माता-नंद-बाबो मांडीजै। पाछै श्री कथनजी माता री छात करवट कनै

---

भी करता, राजा विभीषण भी किया करता-दूसरे भी बड़े-बड़े राजा जन्माष्टमी का व्रत करते हैं। अतः इस व्रत के करने का बड़ा पुण्य है-कपिला गाय, सोने की सींगोंवाली, चांदी के खुरोंवाली तथा तांबे की पूंछवाली, ( ऐसी ) गाय जो पुण्य करता है इतना बड़ा पुण्य-सूर्य ग्रहण में कुरुक्षेत्र के स्थान पर जाकर जो सोना दान दिया जाता है, वही भाद्रपद में देने पर पुण्य होता है; उतना पुण्य हो। फिर ( सुनो ) जितने तीर्थस्थान हैं, उनमें स्नान करने का पुण्य लाभ होता है ( इतना इस व्रत से होता है ) तब नारद जी कहते हैं-जन्माष्टमी का कैसा विधि-विधान है वह कहिए। किस विधि से यह व्रत करना चाहिए। तब ब्र...। जी कहते हैं, हे नारद ! भाद्रपद की कृष्ण पक्ष के दिन गोकुल माण्डना चाहिए......उसे चंदन से मांडना चाहिए। फिर देवकी माता माडनी ( चित्रित करना ) चाहिए। फिर यशोदा माता का चित्र जैसे वह खाट पर बैठी हों, चित्रित करनी चाहिए। यशोदा माता और बाबा

मांडीजै । पछै रोहली माता मांडीजै । पछै बळभद्र जी मांडीजै। पछै श्री महादेव जी मांडीजै । बीजा ही तेतीस कोटि देवता मांडीजै। देवी मांडीजै । पछै गाया घणी मांडीजै। बछा घणा मांडीजै। पछै गोपी गोप मांडीजै। पछै काळीनाग मांडीजै। पछै परतिष्ठा भणीया ब्रामण कनै कराई जै। पछै आगै कुंभ एक मेलिजै। ऊपर सांळिगराम जी पधराइ जै। पाछै पूजा कीजै। पछै धूप अगरह खेविजै, दीवो धिरत रो कीजै। चंदण, कुंकुम, केसरि सुं पूजा कीजै। पछै अखित चढाई जै। नैइवेद हुई सो आंण नै समरपीजै। पछै तांबोळ समरपीजै। पछै भला छै दिखणा ब्रांह्मण नै दीजै। चढ़ायौ हुवै सो ब्रमण नुं दीजै। इण विधि सुं बरत करनै, पछै आप पारणौ कीजै। सु नारद जी इण विधि बरत करै तो तिण रै पाप रौ खै होवै।

---

नन्द भी चित्रित करना चाहिए। फिर भगवान श्रीकृष्ण माता की छाती से लगे-करवट के पास (लेटे) चित्रित करना चाहिए। फिर रोहनी माता चित्रित करनी चाहिए। फिर बलभद्र जी चित्रित करना। फिर महादेव जी चित्रित करना। फिर दूसरे तेंतीस करोड़ देवता चित्रित करना। देवी चित्रित करना। फिर बहुत सी गायें चित्रित करना,बहुत से बछड़े अंकित करना। फिर गोप और गोपियाँ चित्रित करना।फिर काली नाग को चित्रित करना। इसके उपरान्त(इन सभी उपकरणों की)प्रतिष्ठा पढ़े लिखे ब्राह्मण से करवानी चाहिए। फिर एक घड़ा मेलना चाहिए-उस पर सालगरामजी की मूर्ति स्थापन करनी चाहिए। फिर पूजा करनी चाहिए। इसके उपरान्त धूप, अगर से अर्चना करनी चाहिए-घी का दीपक रखना, चंदन, कुंकुम और केशर से पूजा करनी चाहिए। फिर अक्षत चढ़ाने चाहिए। नैवेद्य हों उन्हें लाकर (भगवान के) समर्पण करे। फिर पान समर्पण करना चाहिए। इसके उपरान्त अच्छी सी दक्षिणा ब्राह्मण को देनी चाहिए। प्रसाद जो भगवान पर भोग निमित्त चढ़ाया हो, वह

घरमरी वेरध हुवै। तिण रै पुत्र हुवै, लिखमी अखूट रहै। वण नुं दोहरम कदै नावे। पुरष जिकोई जनमाष्टमी रो वरत करै सु सदा सरवदा लखमीवेत हुवै रहै जस सोभाग हुवै। नै मरा, बैकुंठ पदवि पावै। नै जो कोई पुरुष आष्ट्रम रो व्रत न करै छै सु राख्यरी जमारो लहै। नै असत्री जिका श्रो वरत न करै छै, तो सापिनीरो जमारो लहै; उजड़ि वन रो वासी हूवै। सु नारद जन्माष्टमी रो वरत रो अनंत फळ छै, घणो पुन्य छै, जिण पुन्य रौ पार कोई नहीं। ठाकुर कहै छै–ओर वरत घणाई छै पिण ग्नतिस वरत महारा छै। सु करै–चोईस इंग्यारिस करै, एक रामनवोमी जनमआष्ट्रम, नरसिंघ चतुरदसी, सिवराति, वामंन द्वादसी, ए वरत म्हारा छै। मनुष्य अवतार आयनै ए गुणतिस वरत करसी तिणनुं हूं बैकुंठ पदवि मेलिस–इण वातरौ संदेह नहीं। तिण म्हारी पीति घणी महावालो भगत छै।

---

ब्राह्मण को दे देना चाहिए। इस प्रकार से व्रत करने के बाद फिर खुद व्रत को खोले ( एक स्थान पर बैठकर एक समय भोजन करना चाहिए ) हे नारदजी ! यदि कोई व्यक्ति इस रीति से व्रत करता है–तो उसके पापों का क्षय होता है। उसके धर्म की वृद्धि होती है–उसके सन्तान हो, लक्ष्मी उसके यहाँ अखूट रहे। उसे कभी भी कष्ट न हो। जो पुरुष जन्माष्टमी का व्रत करता है, वह हमेशा लक्ष्मीवान होता है। और यश का भागीदार बने और मरणोपरान्त बैकुण्ठ में स्थान प्राप्त करे। यदि कोई व्यक्ति अष्टमी का व्रत नहीं करता है, वह राक्षस का जन्म पाता है। और स्त्री यदि व्रत नहीं करती है, उसे सापिन ( नागिन ) का जन्म लेना पड़ता है। उसे निर्जन वन में वास करना पड़ता है। अतः हे नारद ! जन्माष्टमी के व्रत के असंख्य फल हैं; बड़ा ही पुण्य होता है, जिस पुण्य की महिमा का कोई पार नहीं पा सकता। भगवान कहते हैं– और तो बहुत से व्रत हैं, लेकिन उन्तीस व्रत मेरे हैं। अतः उन्हें भी करें

एक दिन राजा युधिसटर जी बैठा छै तिनि समीयै श्रीक्रसन जी पधारया। तारै राजा युधिष्ठर नमसकार करिनै हाथ जोरि नै श्री ठाकुर नै कहै छै-राजरी, आजो जनमआष्टमी हुई छै, त्यु' कहो मोनै। तरै श्री किसनजी कहै छै, राज युधिष्ठर जी सांभळै छै। ठाकुर कहै-धरती मैं कंस री जोर हूवो। तारै देवता प्रथी मैं भेलें होय नै ब्रमाजी कनै आय पुकारीया। तारै ब्रमाजी, देवता प्रिथी मैं भेळा होय नैं खीरि सागर मैं आया। आयनै हमारी असतूति करै छै। तारै मैं दरसण दयो। तारै ब्रह्माजी कहै छै। राज मिरत लोक मांहे मथुरा नगरी छै, तिठै दैत कंस अवतरीयो। सु मनिखा नु' घणा दुख देवै छै। औ किणहिवि ते मरै नहीं। तारै ठाकुर बोलया। हुँ मथुरा जी मांहे बसुदेव जी

---

चौबीस एकादशी के व्रत, एक व्रत राम नवमी का, एक जन्माष्टमी का, नृसिंह चतुर्दशी का, एक शिवरात्रि का और एक वामन द्वादशी–ये व्रत मेरे हैं। मनुष्य जन्म लेकर ये उन्तीस व्रत जो व्यक्ति करेगा, उसे वैकुण्ठ में स्थान प्राप्त हो, इस बात में किसी प्रकार का संदेह नहीं। उस ( व्यक्ति ) पर मेरा बहुत ही प्रेम रहता है और वह मेरा भक्त होता है।

एक दिन राजा युधिष्ठिर बैठे हैं—उस समय श्री कृष्ण जी पधारे। तब राजा युधिष्ठिर नमस्कार करके और हाथ जोड़ कर श्री ठाकुर से कहते हैं–भगवान्, आपकी जो यह जन्माष्टमी हुई–उसके विषय में मुझ से कहिए! तब श्री कृष्ण जी कहते हैं और राजा युधिष्ठिर सुनते हैं। भगवान कहते हैं—पृथ्वी पर कंस बलवान हुआ। तब देवता लोग इकट्ठे होकर ब्रह्माजी के पास आए और ( आकर ) पुकार की। तब ब्रह्माजी और सभी देवता इकट्ठे होकर क्षीर सागर में आए। आकर

यदिव छै । तिण रै घरै अवतार लेइस । नै देवता नुं कहीयो थे थांहरो अंस मेलनै मथरा जी मांहै अवतार लेजो । हवै थे जावो । तारै ब्रह्माजी देवता इसी बात सुण नै पिरथी मैं आपरी जायगा आया । पाछै कंस बसदेवजी नुं आपरी बेहनि देवकी माता परणाया, तारै घरानुं हालिया । साथै कंस पोहोचावण आयो थो । सु आकासवाणी हुई । जू आठमो गरभ ईण रै उदर आवसी, सु थारो मारणहार हुस्यै । तरै कंस दौड़ नैं देवकी री चोटी पकड़ी नैं खडग काडनै मारण लागो । तरै वसदेव जी कहै–थारे तो गरभ सु कांम छै बैहनि कांयों मारै । थारो दाय आवै तो आठमो गरभ लै, तरै आ वात कही । तरै कंस देवकी नुं छोड़ी । बरस दिन हूवो, ज्यूं एक बालक जायो । सु वसदेव जी कंस कनै आंणीयो । तरै कंस जोयनै ढीलो होयो । तरै कंस कनै नारद जी आया । आयनै कहै,

---

मेरी स्तुति करते हैं । तब मैंने दर्शन दिए–तब ब्रह्माजी कहते हैं–भगवन्, मृत्युलोक में मथुरा नगरी है, वहाँ कंस नाम का दैत्य पैदा हुआ है । वह मनुष्यों को बड़े ही कष्ट देता है और किसी से भी मरता नहीं । तब भगवान बोले–मैं, मथुरा नगरी में वसुदेव जी यादव हैं उनके यहाँ अवतार लेऊँगा । और देवताओं से कहा—आप अपना–अपना अंश रखकर मथुरा जी में अवतार लेना । अब आप जाइयेगा । इस प्रकार ब्रह्मा जी व देवता लोग ऐसी बात सुनकर पृथ्वी पर अपनी–अपनी जगह आए । समयोपरान्त कंस ने वसुदेव जी को अपनी बहन देवकी माता विवाह दी–वे लोग अपने घर को चले । साथ में कंस उन्हें पहुँचाने आया था । रास्ते में आकाशवाणी हुई–इसके आठवाँ गर्भ जो होगा, वहीं तुम्हें मारने वाला होगा । तब दौड़कर कंस ने देवकी की चोटी पकड़ी (वह) तलवार निकाल कर उसे मारने लगा । तब वसुदेवजी कहने लगे–तुम्हारा तो गर्भ से काम है, बहिन को क्यों मारते हो ! तुम्हें ठीक

थे बालक परा मारौ। कुंण जाणे कोई आठमों गरब छै। तरै कंस छ बाळक मारीया-सातमै गरभ बळभद्र जी पधारीया। सु कंस जांणै देवकी रो गरभ आळ-भाळ होय गयो। ता आठमै गरभ हूँ आयो। तरै देवकी माता बसदेव जी बंदीखांना मांहे कंस रै हुता, सु म्हारो जनम हुवो। तरै म्हे वसदेवजी नु देवकी माता नु चुतरभुज रूप रो दरसन दीयो। इणां महारी असतूती कीनी। तरै मैं कह्यो। थे मोनु गोकूल मांहे जसोधा माता रै-नजीरै लैजाबो। थे कंस थी बीहो मां। तरै रखवाळा था स सोगया। ताला था सु भडी परी अया। तरै बसदेवजी श्री ठाकुरां नु लैनै गोकुळ जी माहीं आया। शेषजी छत्र करै छै। यमुना पागे लागी नै मारग दियं छै। ताय नंद जी मिलिया। जसोधाजी तिणसमै बैठी-जागै छै। सू सूति छै, तिण सु सुधि काई नहीं।

---

लगे तो आठवाँ गर्भ ले लेना ऐसा (उसे) कहा। तब कंस ने देवकी को छोड़ा। एक वर्ष का समय व्यतीत हुआ, तो एक बालक पैदा हुआ। तब वसुदेव जी ने कंस को लाकर वह दे दिया। तब उसे देखकर कंस जरा नम्र पड़ा। तब कंस के पास नारद जी आए। आकर कहा—आप इस लड़के को मार दीजिए। कौन जानता है आठवें गर्भ में क्या होगा। तब कंस ने छः बालक मारे, सातवें गर्भ में बलभद्र जी पधारे। कंस ने समझा—देवकी का गर्भ अंट-संट होगया है। इस प्रकार आठवें गर्भ में मैं आया। उस समय देवकी माता और वसुदेव जी—कंस के बन्दीखाने में थे; वहाँ मेरा जन्म हुआ। तब मैंने वसुदेव जी एवं देवकी माता को चतुर्भुज रूप धारण करके दर्शन दिए। इन्होंने मेरी प्रार्थना की। तब मैंने कहा आप मुझे गोकुल में यशोदा माता के पास पहुँचा दें। आप कंस से डरो मत·········। उस समय जो रक्षक लोग थे, वे सभी सो गए। ताले थे, सो खुल गए। तब वसुदेव जी भगवान को लेकर गोकुल में आए। शेष भगवान् छत्र करते हैं। यमुना पाँव पकड़कर उन्हें

किसन जी नुं जसोदा कनै सुवांय नै बेटी लेनै पाछा आय देवकी माता नुं दीनी । तरै केवार जड गया । ताला जडीया छै-नै माहे बाळकी रोई । तरै कंस दौड़ी नै आयो । ताला खोलीया । किवाड खोल दीवो लीया मांहे आया क्युं देखै तो देवकी बाळकी लीया बैठी छै । तरै कंस दीठो यो कैसो हूवो ! बेटो थो नै आ बेटी क्युं हुई । तरै बेटी देवकी कनै सुं कंस मागै छै, जु आ बेटी मोनु बकस । तरै कंस खोसनै बारै लै आयौ । नै बाळकी थी सु देवी रो रूप थो सु कंस रा हाथ महि थी, ऊडनै ऊंची गई । सु देवता सिंहासण आण दियो छै । अष्टभुजि देवी बैठी छै । हाथ मांहि आयुध छै । कांनां मांहो कुंडील छैं । वागो पिहरीयो छै । देवता हाथ डोयां अमतूति करै छै । देवी रो नाम बीजुली देवो छै । तरै कंषिण ऊभो देखै छै । तरै देवी कहै छै, रे कंस तुं

---

मारग देती है । वहाँ आकर नन्द जी मिले । उस समय यशोदा जी जागती हुई बैठी है । वह सो जाती है—इससे उसे कोई सुधि (खबर) नहीं रहती । ( वसुदेव जी ने ) श्री कृष्ण को यशोदा के पास सुलाकर, पुत्री को लेकर वापिस आकर उसे देवकी माता को दी । तब किवाड़ सभी बन्द होगए । किवाड़ बन्द हैं—उनमें से लड़की रोई । तब कंस दौड़कर आया । ताले खोले । किवाड़ खोलकर दीपक लिए अन्दर आकर देखा, तो देवकी लड़की लिए बैठी है । तब कंस ने देखा—यह कैसे होगया ? लड़का था—( लड़का होने को था ) यह लड़की कैसे होगई ? तब देवकी से लड़की को कंस मांगता है—यह लड़की तुम मुझे भेंट करदो । तब कंस उसे छीनकर बाहर ले आया । लड़की थी—वह देवी थी । वह कंस के हाथ में थी, उड़कर ऊपर को गई । उसे देवताओं ने आसन दिया है । अष्ट–भुजाओं वाली देवी बैठी है । हाथों में आयुध (हथियार) हैं । कानों में कुण्डल हैं । पोशाक पहिनी हुई है । देवता हाथ जोड़े प्रार्थना करते हैं । देवी का नाम बिजली है । तब (कंस)

मोनुं मारतो थो। देवकी नुं तो थकमी नहीं। बगमी हुँतो तो थारो भलो हूवत। म्हं देवी, म्हांनुं कुण मारै! पिण थारो माराहार बाळक परगटीयो छै। आ वात कह नै आपरी जाइगा गई। नै कंस मन मांहे पछतावो करै छै-चिन्ता करै छै, जु म्हे भूंडो कीयो। देवकी नै मैं बेटी खोस लीनी, नै वसुदेव नुं बंदीखाना दीयो। वडो साघ छै-ए रीस करसी सराप देसी-तो हूँ नरक गांमी हूईस। तरै वसदेवजी कनै कंस आयनै वीनती करै छै-मै थांनुं दुख दीयो, सो आकासवांणी कयो थो। नै आकासवांणी कुडो होय तो किसो दोस। थे वडा साघ छौ-मोनूं खमा करो। तरै वसदेव जी कहै छै-कंस, थारो दोस नहीं। आ वात हूण पदारथ छै, दईव रै मारै छै। तोनुं दोस कोई नहीं। तरै वसदेवजी नुं देवकी माता नुं घर री सीख दिनी। घरै आया।

---

कांपता हुआ खड़ा देखता है। तब देवी कहती है—रे कंस, तू मुझे मारता था न! देवकी को तो तूने क्षमा नहीं किया। तूने उसे क्षमा कर दिया होता, तो तेरा कल्याण होता। मैं तो देवी हूं, मुझे कौन मार सकता है? लेकिन तुम्हें मारने वाला बालक पैदा हुआ है। यह बात कहकर वह अपने स्थान पर चली गई। कंस अपने मन में पश्चाताप करता है—मैंने बहुत ही बुरा किया। देवकी की पुत्री मैंने छीनली—और वसुदेव को मैंने बन्दीखाने में डाल दिया। वह (वसुदेव जी) तो बड़े ही साधु पुरुष हैं। इन्हें गुस्सा आया और इन्होंने शाप दे दिया तो मैं नर्क का भोगने वाला हो जाऊँगा। तब कंस वसुदेव जी के पास आकर प्रार्थना करता है—मैंने आपको कष्ट दिये थे, इसके विषय में मुझे आकाशवाणी हुई थी (इसी-कारण) और अब आकाशवाणी भी झूठी सिद्ध हो जाए, इसमें किसका दोष है। आप तो बड़े ही साधु-पुरुष हैं—मुझे क्षमा करदें। तब वसुदेव जी कहते हैं—हे कंस! इसमें तुम्हारा कोई दोष नहीं है। यह बात इस प्रकार होनी ही थी—होनहार विधि

कंस पिण आपरै घरै आयो । नींद न आई। सवारै कंस कनै दुष्ट दैत था सु आया। ता रात री बात कही। दुष्ट कंस मतो दीयो–सु धरती मांहे बाळक जनमीया छै, सू सोह मारसां। गाय बांभण रिखीसर नुं परा मारसां। वेद रो नाम करसां। ओ मतौ करनै ऊठीया । पहिली तो ठाकुरां पूतनां नुं मारी। बीजै फेरै ठाकुर सूता था नै त्रणावरत लेनै ऊंचो ऊडीयो । उठै ठाकुरां गलै द्रपोदे नै तणवरत मारीयो । सिला ऊपर पड़तां रो माथो फाटो। पछै ठाकुरा माता नुं मुख मांहे वैकूंठ देखायो। पछै माखण खायो। पछै माता कनै ऊखळ सो बंधायो। पछै गोवरधन परबत दिन सात उचाय नै राखीयो । इंद्र रो गरब गमायो। पछै काळी नाग रै माथै पग दीया काळी नाग नुं यमुना माहि थी काढि नै रमणीक समद मेलीयो। पछै घणा

---

के हाथ में है। तुम्हें इसका कोई दोष नहीं। तब उसने वसुदेव जी को एवं माता देवकी को घर जाने की इजाजत दी। वे लोग घर आए। कंस भी अपने घर आया। उसे नींद नहीं आई। तड़के बहुत ही जल्दी कंस के पास दुष्ट दैत्य आये। उन्होंने रात्रि की बात कही। दुष्ट कंस ने राय दी कि जितने भी बच्चे पृथ्वी पर जन्मे हैं, उन सभी को मार देंगे। वेद का नाश करेंगे। ऐसी बात सोचकर उठे।

पहले तो भगवान् ने पूतना को मारी। दूसरी बार भगवान् सोए हुए थे। उन्हें त्रणावरत लेकर ऊपर आकाश में उड़ा। वहाँ भगवान् ने उसका गला दबोचकर त्रणावरत को मारा। उसका शिला पर गिरते ही सिर फूट गया। फिर भगवान् ने माता के मुंह में वैकुण्ठ (उन्हें) दिखाया। बाद में मक्खन खाया। फिर माता द्वारा अपने आपको ऊखल से बँधवाया। इसके बाद गोवर्धन पर्वत को सात दिनों तक ऊपर उठाकर रखा। इन्द्र का गर्व दूर किया। फिर काली–नाग के सिर पर

चरित मुथोरा गोकुल मैं कीया। पछै नारद जी जायनै कंस नै जगायो। तरै कंस अकुर मेल नै मानुं तेडायौ। मारग मांहे आप आवतां आपरी माया दिखाई। अकुर रै साथै मथुरा जी आया। रजक ( धोबी ) नै मार कपड़ा लीना। कुबजा रो चंदन लै नै सुधी कीनो। तीन लोक रो रूप दीयो। पछै सुदामा रै घरै आया-रात्रि सूता। उण रो दालेद्र गमायो। परभात रा धनुंखसाळा धनुंख भांजीयो, रखवाळा मारीया। पछै कवळीया पीड हाथी रो दांत उपाड़ नाखीया। पछै पकड़ माथा ऊपर भमाय धरती सु पटकीयो। पाछै महा चंकर मुंलडीया, उणनुं मारीया। पाछै रंगभूमि मांहे आया। कंस माचा ऊपर बैठो थो। कंस मुहडा थी-वसुदेव जी नुं उग्रसेनिजी नुं कुवचन कहीयौ। तरै कीसनजी दौड नै कंसरी चोटी पकड़ी नैं इसड़ो मार दीयो।

---

पैर रखा—काली नाग को यमुना में से निकालकर सुन्दर समुद्र में जा रखा। फिर नाना प्रकार के चरित्र मथुरा और गोकुल नगर में किए। तब नारद ने जाकर कंस को जगाया ( उसे सचेत किया ) तब कंस ने अक्रूर को भेजकर मुझे बुलवाया। रास्ते में मैंने उसे अपनी माया दिखाई। अक्रूर के साथ मथुरा आया। रजक (धोबी) को मारकर उससे कपड़े छीन लिए। कुब्जा का चंदन लेकर उसे सीधी बनाई ( उसकी कूबड़ निकाल दी )। उसे तीनों लोकों का सौन्दर्य प्रदान किया। फिर सुदामाजी के घर आया—उसके यहाँ रात्रि में विश्राम किया। उसका दारिद्र नष्ट कर दिया। सुबह धनुष-भण्डार का धनुष तोड़ा। उसके रक्षकों को मारे। इसके बाद कवलियापीड़ हाथी के दांत उखाड़ फैंके। फिर उसे पकड़-सिर से घुमाकर पृथ्वी पर गिराया। इसके बाद महाचकर से लड़े, उसे मारा। फिर रंगभूमि में आए। कंस ( उस-समय ) मंच पर बैठा था। कंस ने मुँह से वसुदेव जी को और उग्रसेन को बुरे वचन कहे। तब कृष्ण जी ने दौड़कर कंस की चोटी पकड़ी। और उसे ऐसा

सू कंस उठै ही नुं मूंवो । तरै किसन जी वसदेवजी देवकी माता कनै आया । वसदेव नुं माता नुं ग्यान ऊपनो । जमै बेटा किण रा । ओ परमेसुर आप परगट हुवो छै, धरती रो भार उतारण नुं । सु हाथ जोड वसदेव जी नै देवकी ऊभा छै । तरै ठाकुर रो दीयो इण नुं ग्यान ऊपनो । सु यमहूं ग्यान री वेळा नहीं । म्हारै अजुंस घणो काम करणो छै । तरै क्रष्नजी कहै छै माता जी, थे मोनुं कांय न मिलिया । माताजी–थे बंदीखाना माहे घणो दुख पायो तिण बात सैं न मेली छो । सू माताजी म्हारो दोस कोई नहीं । हुं पार के घर मोटो हुवो । सू इण कंस दुष्ट थी डरता थे मोनुं नंदजी रै घरै मेलीयो तरै हुं उठै मोटो हुवो । थांहरा हीडा क्यु करि हवै । सू माताजी थे मानुं रमायो नहीं । चुंघायो नहीं । मोटो न कीयो । सु थांहरो दोस छै ।

---

( बुरी तरह से ) मारा, कि कंस उसी स्थान पर ही मर गया । तब कृष्ण जी वसुदेव जी और देवकी माता के पास आए । वसुदेव जी और माता को ज्ञान उत्पन्न हुआ—ये पुत्र किसके ? यह तो स्वयं ईश्वर-अवतार लेकर आया है । पृथ्वी का भार उतारने को । अतः (वे) हाथ जोड़कर वसुदेव जी और देवकी जी खड़े हैं ।.................. .............................................. । ................................। मुझे अभी काफी काम करना है । तब कृष्ण जी कहते हैं—माता जी आप मुझे क्यों नहीं मिलीं ? आपने बन्दीखाने में बड़ा ही कष्ट पाया है, इसी-लिए नहीं मिल रही हैं । उसमें हे माता, मेरा कोई दोष नहीं है । मैं तो पराये (किसी दूसरे के) घर में बड़ा हुआ । इस दुष्ट कंस से भयभीत होकर आपने मुझे नन्द के घर भेजा —अतः मैं वहीं बड़ा हुआ । तुम्हारा (मुझ पर) स्नेह कैसे हो सकता है ? अतः हे माता, तुमने मुझे बचपन में खेल नहीं खिलाये । आपने अपना (स्तनों से) दूध नहीं पिलाया । मुझे बड़ा नहीं बनाया । इसमें तो आपका ही दोष है । अब मैं बड़ा होगया, तब

हवै हूँ मोटो हूवो, तरै मैं कंस नै मार नै बंदी खाना थी छुडाया। तरै बसुदेव जी नै मोह लागो। तरै कहै, रे बेटा ! तो बिन मेह दु:ख पायो। नै ओ कंस छै सुरखै मिस करनै सूतो होसी । ओ बळै उठनै साध छै तिणानु दुख देसी। तरै श्री कृष्ण जी कंस नै घीसनै बारै नांखीयो। तरै जिकै भगत छै सु आय आय नै ठाकुर रै पगै लागे छै। उग्रसेन राजा नु मथुरा रो राज दीयो छै । सु वेसन भगत छै सू महोछो करै छै। सू कहैछै-राज मथुरा मांहे आजु पधारीया छो सू आज ही राज रो जनम हूयो। तरै ठाकुर कहै छै-आज जनमाष्टमी करो। मथुरा मांहे था त्यां वरत कीयो। चांद देखनै चांदनै अरघ देवै। आधी राति रो ठाकुर रो जनम हूवो। तरै बाजित्र बजाइ छै ताल, पखावज, मिरदंग,

---

मैंने कंस को मारकर ( आप लोगों को ) बन्दी-खाने से छुड़ाये हैं। इस पर वसुदेव जी को मोह होगया। तब कहने लगे—बेटा ! तुम्हारे बिना हमें बड़े ही कष्ट पाने पड़े और यह जो कंस है यह ऐसे ही बहाना बनाकर सो गया होगा। यह फिर उठकर अपने कुकर्म करेगा। मनुष्यों को दु:ख देगा। तब श्रीकृष्ण जी ने कंस को घसीटकर बाहर फेंक दिया। इस पर भगवान के जितने भी भक्त लोग थे सभी आकर भगवान के पैरों पड़ते हैं। उग्रसेन राजा को मथुरा का राज्य दिया है। अत: जितने भी वहां भक्त लोग हैं वे सभी उत्सव आदि करते हैं। वे कहते हैं—भगवान ! आप तो मथुरा में आज ही पधारे हैं—अत: ( हमारी तरफ से तो ) आपका जन्म आज ही हुआ समझा जायगा। तब भगवान कहते हैं—आज जन्माष्टमी ( का व्रत ) करो। मथुरा में ( भगवान थे ) तभी व्रत किया गया। चांद को देखकर चांद को अर्घ देकर ( व्रत किया गया )। अर्द्ध-रात्रि में भगवान का जन्म हुआ। तब बाजे बजते हैं—ताल, पखावज, मृदङ्ग, बांसुरी, शंख-झालर, दमामा, ढोल बहुत प्रकार से बजते हैं। रात्रि में जागरण करना चाहिए।

बांसली, संख, झालरी, दमामा, ढोल घणा बाजा बजाईजै । रातै जागरण कीजै, दान-पुन घणो कीजै । पछै धूप, दीप, नैवेद, तंबोल, पोहपां सूं पूजा करीजै, घणा उछाह कीजै । ठाकुर कहै छै–श्रो माहरी जनमष्टमी रो वरत करसी, तिण रै जनम–जनम रो पाप जावसी । नै वैकुंठ पदवी पावसी या ठाकुर री जनमष्टमी रो वरत करै तिण कै अनंत फळ छै । इति श्री जनमासटमी री कथा-वारता संपूर्ण सरब सिधदायक श्री कृष्ण सदासहाय छै ।

---

---

दान-पुण्य बहुत सा करना चाहिए। इसके बाद धूप, दीप, नैवेद्य, पान, फूलों आदि से पूजा करनी चाहिए । बड़ा ही हर्ष, आनन्द–मनाना चाहिए । भगवान कहते हैं—मेरी ( इस ) जन्माष्टमी का जो व्रत करेगा, उसके जन्म–जन्मान्तर के पाप कट जायेंगे और वह स्वर्ग में उच्च स्थान को प्राप्त करेगा । भगवान की इस जन्माष्टमी का व्रत जो करता है, उससे अनन्त फल प्राप्त होते हैं ।

---

## ५—रिषि पंचमी री कथा

श्री गणेशायनमः । अथ रिषि पंचमी री कथा लिख्यते ॥ युधिष्ठिर उवाच । हे कृष्ण मैं थां कन्हा अनेक व्रत सुणिया छै । अब अनेक पाप दूर करै इसो व्रत सुणियो चाहूं छूं । श्री कृष्ण उवाच । राजा थांनु ओर रिखि पंचमी रो व्रत कहूं छूं । जिकै व्रत कियां इस्त्री अनेक पाप सूं छूटै । युधिष्ठिर उवाच—हे कृष्ण उवा पंचमी किसी अर रिषपांच्यो क्यूं कहावै । नारी व्रत कियां किसै पाप सूं छूटै । पाप तो अनेक छै, रिषि पांच्यो रै व्रत सूं किसै पाप सूं छूटै । श्री कृष्ण उवाच । जिका नारी रजस्वला हुई थकी जांण अजांण घरर। भांडा भीटै तिकै नुं बहोत पाप हुवै । च्यारूं वरणा रां लोकां रजस्वला इस्त्री नुं घर बाहर राखणी । तिण रो कारण सुण । आगै इंद्र व्रतरासुर नुं मारियो तद ब्रह्म हत्या

---

## ऋषि पंचमी की कथा

युधिष्ठिर ने कहा—हे कृष्ण, मैंने आपसे अनेक व्रत सुने हैं । अब ऐसा व्रत सुनना चाहता हूं, जिससे अनेक पाप दूर हों । श्री कृष्ण बोले—राजा, तुम्हें एक ऋषि पंचमी की कथा और कहता हूं, जिस व्रत के करने से स्त्रियां अनेक पापों से छूटती हैं । युधिष्ठिर बोला—हे कृष्ण, वह कौनसी पंचमी है और ऋषि पंचमी क्यों कहलाती है । व्रत करने से नारि कौन से पाप से छूटती है ? पाप तो अनेक हैं—ऋषि पंचमी के व्रत से कौन से पाप से छुटकारा हो ? श्री कृष्ण ने कहा—वह स्त्री रजस्वला हो जाने पर जान में अथवा अजान में घर के बर्तनों को छूए, उसको बहुत पाप होता है । चारों वर्णों के लोगों को रजस्वला स्त्री को घर से बाहर रखनी चाहिए । उसका कारण सुनो । पहले इन्द्र ने वृत्तासुर को मारा—तब इन्द्र को ब्रह्महत्या का पाप लगा । तब इन्द्र

इन्द्र नुं लागी । तद इन्द्र लाज करतो थको-ब्रह्मा जी रै सरण गयो । तद ब्रह्माजी इन्द्ररी ब्रह्म हत्या च्यांरै ठिकांणै विहच दीवी । अगनरी पहली ज्वाला नुं, नदी नुं, पर्वत नुं, अर नारी नुं-इण ठिकांणै विहच दीवी छै । इण वासतै रजस्वला नारी सूं बात न करणी । पहिलै दिन चांडाळी जांणणी, दूसरै दिन ब्रह्मघातकी जाणणी । तीसरै दिन रंगारी जाणणी, चौथे दिन सुद्ध हुवै । अजांण अथवा जांण अर इस्त्री जो किणी वस्त नूं भींटी हुवै तो रिषि पांच्या रो व्रत करै तद पाप सूं छूटै । तिण वासतै ब्राह्मणी, क्षत्रांणी, विणयांणी, शूद्री ओ व्रत करणो । श्री कृष्ण उवाच । हमैं राजा रिषि पांच्या रो इतिहास कहूँ छूं । आगै सत्य जुग मांहै धरमात्मा सेनजित नामा राजा हुवो । तिणरै देश मांहै वेद रो जांणणहारो एक सुमितर नाम ब्राह्मण हुवो । खेती कर आजीवका करै । तिण रै जय श्री नाम स्त्री हुई-पतिव्रता हुई । घणा चाकर

---

शर्म करता हुआ, ब्रह्मा की शरण में गया । तब ब्रह्माजी ने इन्द्र की ब्रह्महत्या चार स्थानों पर बाँट दी । पहले अग्नि की ज्वाला को, नदी को, पर्वत को, और नारि को—इस ठिकाणे बांट दी । इसलिए रजस्वला स्त्री से संभाषण नहीं करना । रजस्वला को पहले दिन चंडालनी समझना दूसरे दिन ब्रह्मघातकी समझना । तीसरे दिन रंग-रेजन समझना—चौथे दिन शुद्ध होती है । अजान में अथवा जान में स्त्री ने यदि किसी वस्तु को स्पर्श कर दी हो तो ऋषि-पंचमी का व्रत करे, तभी पाप से छूट सके । इसलिए ब्राह्मणी, क्षत्रियाणी, बनियानी और शूद्राणी को यह व्रत करना चाहिए । श्री कृष्ण बोला, अब राजन, ऋषि पंचमी का इतिहास कहता हूं । पहले सतयुग में धर्मात्मा सेनजित नाम का राजा हुआ । उसके देश में वेदों का ज्ञाता एक सुमित्र नामक ब्राह्मण हुआ । खेती पर अपनी आजीविका करता । उसके जयश्री नाम की स्त्री हुई—पतिव्रता हुई । उसके काफी नौकर-चाकर और कुटुम्बी थे ।

कुटंब जिण रै। तिका जयश्री रजस्वला एक दिन हुई थकी घर रो काम कियो, भांडा सगळै भींटिया। तिकै पाप सूं कुत्ती हुई। भरतार सुमितर पण लुगाई रै दोष सूं बळद हुवो। दूनै ही बुरी गति पाई। सुमितर रै पुतर सुमति नाम हुवो-देवतांरी पूजा रो करणहार हूवो, तिकै रा माता-पिता रितुरै दोष सूं पसुरी योन पाई ता पण जात समर हुवा। उवा कूतरी जूंठ पावती, फिरै आपरै पाप नूं याद करै। सुमितर ब्राह्मण बळद हुवो। अठा उपरांत सुमिति आपरै बापरी संवछरी आई देख अर आपरी लुगाई चंद्रवती नूं कहै छै-आज म्हारै बाप री संवछरी छै। ब्राह्मणां नूं जीमावण रै वासतै रसोई बणाई। तिकै चन्द्रवती भरतार री आज्ञा सुं रसोई बणाई पक्वान्न वणायो। तद खीर मांहै साप आय अर गरळस नांखियो। कुत्ती ऊभी दीठो। तद रसोई आभड़ दीन्ही। कुत्ती जांणियो विष सुं ब्राह्मण मरसी, इसो

---

उस जयश्री ने रजस्वला की हालत में एक दिन घर का काम किया-सभी बर्तन छूए। इस पाप के कारण वह कुतिया हुई। पति-सुमित्र भी औरत के दोष से बैल हुआ। दोनों ने ही खराब गति पाई। सुमित्र के सुमति नाम का पुत्र हुआ-वह देवताओं की पूजा करने वाला। उसके माता-पिता ने रितु-धर्म के दोष से पशुयोनि पाई-उन्हें भी जाति स्मरण थी। वह कुत्तिया झूठन खाती फिरती-अपने पापों को याद करती। सुमित्र ब्राह्मण बैल हुआ।

इसके उपरान्त सुमति अपने पिता की समत्सरी आई देखकर अपनी स्त्री-चन्द्रवती से कहता है-आज मेरे पिता की समत्सरी है। ब्राह्मणों को भोजन करवाने के लिए रसोई बनाओ। तब चन्द्रवती ने (अपने) पति की आज्ञा से रसोई बनाई-पक्कवान बनाये। तब एक साँप ने आकर खीर में जहर डाल दिया। कुत्ती ने खड़ी हुई (वह) देखा। तब रसोई (को) उसने छूली। कुत्ती ने समझा। जहर से ब्राह्मण

जांण अर रसोई आभड़ी। सुमित्तर री लुगाई कुत्ती नूं मूसळ सूं मारी। अर ब्राह्मणां नूं बीजो भोजन दीन्हो। श्राद्ध संवछरी रोकियो। ब्राह्मणां भोजन कियां पछै चंद्रमती जूंठ कुत्ती नूं बाहर न घाली। कुत्ती बारणै भूखी रही। ता पछै रातरी कुत्ती भूखी थकी भरतार बळद कन्है जाई अर कहण लागी। आज हूँ भूखी रही छूं, मनूं भोजन न दीन्हो। मनूं भूख बहुत लागी छै। आगै पुतर मनूं ग्रास देतो आज किम दीन्हो नहीं। खीर मांहै साप गरळम नांखियो-मैं देखियो, ब्राह्मण मरसी। इयां जांण रसोई भीटी। बहु मनूं मारी, म्हारी कटि भागी छै, हूँ किसुं करूं। इसा वचन कुत्तीरा सुण भरतार बळद, बोलियो हूँ किसुं करूं ? थारै पाप सूं हूं बळद हुवो छुं। आज मनुं बेटै सारो दिन खेत महै वाह्यो मुख बांध। अर हूंई भूखां मरूं छुं। बेटै श्राद्ध रही कियो-मनूं तो आज बड़ो कष्ट हुवो। इसो माता-पिता

---

मरेंगे, ऐसा जानकर उसने स्पर्श करली। सुमित्र की औरत ने कुतिया को मूसल से मारा और ब्राह्मणों को दूसरा भोजन करवाया। ( इस प्रकार ) समत्सरी का श्राद्ध पूर्ण किया। ब्राह्मणों के भोजन करने के उपरान्त चन्द्रमती ने झूठन बाहर कुतिया को नहीं डाली। कुत्ती बाहर भूखी बैठी रही। उसके बाद रात को कुतिया भूखी रही हुई अपने पति-बैल के पास जाकर कहने लगी—आज मैं भूखी रही, मुझे भोजन नहीं दिया गया। मुझे बड़े जोरों की भूख लगी है। पहिले तो बेटा मुझे ग्रास दिया करता था, आज कुछ भी नहीं दिया। खीर में सांप ने जहर डाला था—मैंने देखा ( इसके खाने से ) ब्राह्मण मरेंगे। ऐसा विचार कर रसोई को छूली। बहू ने मुझे मारी—मेरी कमर तोड़ दी, मैं क्या करूँ ? इस प्रकार कुतिया के वचन सुनकर पति—बैल बोला—मैं क्या कर सकता हूं ? तुम्हारे पाप से तो मैं भी बैल बना हूं। आज पुत्र ने मुझे मुंह बांध कर तमाम दिन भर चलाया। और मैं भी भूखों

रो संवाद रात रो पुतर सुमति सुणियो। सुण अर तुरंत दोनूं ही नूं भोजन दीन्हो–कुत्ती अर बळद नूं। माता–पिता जाणिया अर मन मांहे दुख पायो। माता–पिता री इसी अवस्था जांण अर रिखीसुरां नूं पूछण रै वासतै वन मांहे गयो। तठै वन मांहे मोटां रिखिसुरां नूं बैठा देख अर नमसकार कर माता–पिता रै हित री बात पूछण लागो। सुमंत उवाच। रिखीस्वरां! कहो, म्हारै मात–पिता री किसै कर्म सूं इसी अवसथा हुई, अर इण बळद कुत्तैरी योनि सूं किण तरह छूटसी सो बात कहो। रिखीस्वरां ऊचु। थारी माता आपरै घर मांहे अजांण थकी रजस्वला थकी भांडा भींटिया, तिण पाप सूं कुत्ती हुई छै। अर थारो पिता तैरै दोष सूं बळद हुवो। इणां री मुकति रै वासतै तूं रिख पांच्यांरो व्रत कर। आपरी लुगाई सहित रिखिस्वरां री पूजा कर सात बरस तांई। पछै ऊजांणो कर। शिवाक अडव।

---

मरता है। बेटे ने श्राद्ध वैसे ही (व्यर्थ में ही) किया–मुझे तो आज बड़ा ही कष्ट हुआ। इस प्रकार की अपने माता-पिता की बातचीत पुत्र–सुमति ने सुनी। सुनकर दोनों को ही भोजन दिया—कुत्ती और बैल को। (उन्हें) अपने माता–पिता जाना तो मन में बड़ा दुःख हुआ। माता-पिता की ऐसी हालत जान (कर) ऋषियों को पूछने के लिए वन में गया। वहाँ वन में मोटे ऋषियों को बैठा देख कर (उन्हें) नमस्कार कर, अपने माता–पिता के हित की बात पूछने लगा। सुमति बोला–ऋषि लोगों कहिए, हमारे माता–पिता की कौन से कर्म से यह दशा हुई है–और इस बैल और कुत्ते की योनि से किस प्रकार छूट सकते हैं–वह बात कहें। ऋषियों ने कहा–तुम्हारी माता ने अपने घर में जानते हुए भी रजस्वला के समय बर्तनों को स्पर्श किए, उसी पाप के कारण कुतिया हुई है। और तुम्हारा पिता उसी के दोष के कारण बैल हुआ है। इनकी मुक्ति के लिए तू ऋषि–पंचमी का व्रत कर। अपनी स्त्री सहित

एक टंक भक्त करणो। हमैं विधि कहै छै। भाद्रवा रै महीनै में शुक्ल पक्ष री पांच्यां रै दिन सरोवर विषै जाई दांतण करे, ताहरां ओ मंत्र पढ़े।

आयुर्बलं यशोवर्चः प्रजापशुवसूनिच।
ब्रह्म प्रज्ञांचमेधां चत्वनोदेहि वनस्पते॥

इण मंतर सूं दांतण कर अर तिल अर आंवला केसां रै लगाइ अर सनान करै। नवा सुध वसतर पहिर अर अरुंधती सहित सपत रिखीश्वरां री पूजा करै। कशयप (१), अत्रि (२), भारद्वाज (३), विश्वामित्र (४), गौतम (५), जमदग्न (६), वशिष्ठ (७)। अरुंधती ऐ नाम ले पूजा करै। इणी तरह रिखि पंचमी रो व्रत कियां थकां रजस्वला रै सपरस रो दोष मिटै।श्रीकृष्ण उवाच। इसा रिखीश्वरां रा वचनु सुमति सुण घरै आय, आपरी

---

ऋषि लोगों की सात वर्ष तक पूजा करो। फिर 'उजावना' कर बिना बोया हुआ धान, एक समय ही भोजन करना। अब ( उसकी ) विधि कहते हैं। भाद्रवा के महीने में शुक्ल-पक्ष की पंचमी के दिन तालाब जाकर दतुन करना, तब यह मंत्र पढ़ना।

आयुर्बलं यशोवर्चः प्रजा पशुवसूनिच।
ब्रह्म प्रज्ञांचमेधां चत्वनोदेहि वनस्पते॥

इस मंत्र से दातुन करके तिल और आंवले बालों में लगाकर स्नान करें। नये वस्त्र पहिनकर सप्त ऋषियों की पूजा अरुंधती के सहित करें। (१) कशयप (२) अत्रि ३) भारद्वाज (४) विश्वामित्र (५) गौतम (६) जमदग्नि (७) वशिष्ठ अरुंधती ये नाम लेकर पूजा करे। इस प्रकार ऋषि पंचमी का व्रत करने से रजस्वला के स्पर्श का दोष मिटता है। श्री कृष्ण जी ने कहा—ऐसे ऋषियों के वचन सुमति सुनकर,

इस्त्री सहित रिखि पांच्या रौ व्रत कर अर माता-पिता नं फळ दीन्हो व्रतरै प्रभाव सूं माता कुत्तीरी योनि सूं छूट अर विमांन पर बैठ दिव्य वसनर पहिर स्वर्ग गई। पिता पण बळद रो देह छोड़ अर स्वर्ग गयो, पांच्या रै व्रत रै प्रभाव सूं। काया, वाचा, मनसारो कियो पाप इण व्रत सूं दूर हुवै। सगळै दांन कियां जितरा फळ हुवै इसो फळ रिखि पांच्यां रै व्रत सूं हुवै। जिका लुगाई इण व्रत नूं करै, तिका सुख सुहाग पावै। रूप पावै। पुतर पोतरा पावै। इह लोक में सुख पावै। परलोक मांहै भली गति पावै। पढ़ै सुणै तिकै रो पाप दूर हुवै। इति श्री रिखिपांच्यांरी कथा संपूरण। शुभंभवतु। कल्याण मस्तो।

---

घर आकर अपनी पत्नी सहित ऋषि पंचमी का व्रत करके माता-पिता को ( व्रत का ) फल दिया। व्रत के प्रभाव से माता कुत्ती की योनि से छुटकारा पाकर, विमान में बैठकर सुन्दर वस्त्र पहिनकर स्वर्ग को गई। पिता भी बैल का शरीर छोड़कर स्वर्ग को गया-पञ्चमी के व्रत के प्रभाव से। इस व्रत से मन, वचन और कर्म द्वारा किया गया पाप दूर होता है। सब प्रकार का दान करने से जो फल होता हो, ऐसा फल ऋषि पञ्चमी के व्रत से होता है। जो औरत इस व्रत को करती है, उसे सुख और सुहाग प्राप्त होगा। उसे सौन्दर्य की प्राप्ति होगी। पुत्र और पोतों को पाने वाली होगी। दूसरे लोक में सद्गति प्राप्त करेगी।

( इस कथा को ) पढ़ता है, सुनता है-उसके पाप दूर हों।

## ६—अथ अनंत देवतारी कथा लिख्यते

भादवा सुदि चवदस रै दिन वरत एकासणो कीजै । चूरमो श्री ठाकुरां नै भोग लगाई जै । चवदै तार रो डोरो, तिण रै चवदै गांठ देनै हाथ रै बांधीजै । धूप-दीप-नैवेद कीजें । पछै कथा सांभळी जई । तिण रीति कथा श्रीकृष्ण जी राजा युधिष्ठिर जी नुं कहै छै । सोमित्रा री बेटी, जाति ब्राह्मण । एक जणो बहू रामसरण हुई । बीजी ब्राह्मणी परणी । सो बेटी मोटी हुई तरै रिखीसर कूबड़ नै परणाई । तरै माटो दीयो । तद बाप तो पकवान कराया नै मां माटा मांहे डळ नै लैवड़ा घातनै माटो बोडियो । नै कोथळा मांहि सुं नवा वेस काढनै पुराणा वेस घातिया । तरै बेटा बेटी देखै छै, पिण बोलै नहीं । परणाय नै चलाय दीनी । तरै बिच में एक तळाव आयो । तरै सखरी छांयडी देख नै उतरीया ।

---

## कथा अनंत देवतारी

भाद्रपद की शुक्ल पक्ष की चौदस के दिन व्रत-एकासना करना, चूरमे का भोग भगवान के लगाना । चौदह तारों का डोरा उसमें चौदह गाँठें लगाकर हाथ में बांधना । धूप-दीप, नैवेद्य करना, फिर कथा सुननी चाहिए । इस प्रकार कथा श्री कृष्णजी राजा युधिष्ठिर को कहते हैं । सुमित्रा की बेटी जाति की ब्राह्मण, उसकी मृत्यु (पुत्र) पैदा करते समय हुई । दूसरी ब्राह्मणी से शादी की । सो जब बेटी बड़ी हुई, तब एक कुबड़े ऋषि से उसका विवाह कर दिया । तब माटा साथ में दिया । तब पिता ने तो पकवान बनवा कर और मां ने मिट्टी के ढेले आदि डालकर माटे को बन्द कर दिया । और गोथली में से नये वस्त्र ( कपड़े आदि ) निकालकर उसमें पुराने वस्त्र डाल दिए । इस प्रकार बेटे-बेटी देखते हैं; लेकिन बोलते नहीं । विवाह करने के बाद उसे मुकलावा दे दिया ।

तरै बहू जांणीयो सीराबणी तो माटा मांहि ढळ नै लेवड़ा घातीया छै। करबैरी जागा खीच रांध नैं घातीयो छै। सो हूं कासूं देईंस। तो इमैं हूँ मूंहडो लेई नैं जाऊं तो सखरी। तरै गाडा थी उतर नै चाली जावै छै। तरै तळाब एक आयो। सो तळाब री तीरै नागपुत्री देवांगना बैठी छै, पूजा करै छै। तरै उणै युं कह्यो—मैं तो अनंत देवतारीं पूजा करां छां। तरै उवा कहै, अनंत देवता री पूजा कीयां-कासूं हुवै। तरै कहै, इणरी पूजा कीजै, अन-धन हुवै, लिखमी रो घरै वासौ हुवै। जिकाई मन मांहै वसत चितवै सो अनंजी देवै। तरै कहै, हुंई वरत करूं। तरै बहू ही उण कनै बैस नैं अनंतदेव जी री पूजा कीनी, कथा सांभळी। डोरारी पूजा करनै डोरो हाथै बांधीयो, नै मन मांहैं चितवीयो, सावकीया माहरै साथै माटो घालीयो छै-तिण मैं ढळ-लेवड़ा घातीया छै, सो मिठाई होय जो। सो पाछी आय नै गाडी मांहै बैठी छै।

---

तब बीच में एक तालाब आया। वहाँ घनी छाया देखकर उतारा लिया। तब बहू ने जाना—कलेवे के लिए तो पत्थर, ढेले डाले हैं। करबे के स्थान पर कीचड़ डाला है। सो मैं ( इन्हें ) अब क्या दूँगी ? इसलिए मुँह लेकर चली जाऊँ तो बहुत ही अच्छा।

गाड़े से उतर कर चली जाती है। तब एक तालाब आया। इस तालाब के किनारे देवांगना-नागपुत्री बैठी है, पूजा करती है। तब उसने ऐसा कहा—मैं तो अनंत देवता की पूजा करती हूँ। तब उसने उत्तर दिया—अनंत देवता की पूजा कैसे और किससे हो ? तब कहती है ( तब कहा ) इसकी पूजा करना ( इससे ) अन-धन हो, घर में लक्ष्मी का वास हो। जो भी मन-इच्छित वस्तु के लिए सोचे, वही अनंत जी दे। तब कहा—मैं भी व्रत करूँ। तब बहू ने भी उसके पास बैठकर अनंतदेव जी की पूजा की—कथा सुनी। डोरे की पूजा करके डोरा हाथ में बाँधा और मन में विचार किया—सौतेली मां ने मेरे साथ माटा

पछै घरै आया, तरै सासू माटो खोलनै जोयो, ज्युं मांहि था पकवान नीसर्‌या। अनंतजी तूठा। सो एकण दिन रिखीस्वर बहू रै हाथै डोरो दीठो। तरै मन में जाणियो, बैर मोनुं कांमण कीया छै, नै डोरो हाथै बांध्यो छै। तरै हाथ घालिनै डोरो तोड़ नै चूल्हा मांहे नांखीयो। तरै बहू दौड़ नै डोरो उरो लीयो। आधो एक बळिया, आधो दूध सूं पखाळियो। तरै ठाकुर रीसांणा नै रिखीस्वर रीसांणा। सो रिखीसर नुं कोढ़ हुवो, डील अजक पणी। तरै बैर नुं कह्यौ, ओ कासूं सूळ हूयो। तरै बहू कहै—ठाकुर अनंतजी रीसांणा। तरै घर री लिखमी सरब थी सो गई। तरै रिख अनंतजी ऊपर इकतार करनै निकळियो। तरै मनमें चितव्यो, ज्युं चालतां-चालतां जठै अनंतजी मिलस्यै, तठै रहीस। अनंतजी दरसण देसी तरै आईस। सो चालियो जायछै। सो कहै छै, हूं अनंतजी कनै जाऊंछूं। तरै बहू कहै,

---

डाला है ( माटा रखा है ) उसमें ढेले-पत्थर आदि डाले हैं—वे मिठाई बन जांय। सो वापिस आकर गाड़ी में बैठी है। पीछे घर आये, तब सास ने माटा खोलकर देखा—तो जैसे पकवान अन्दर थे, (वे) बाहिर निकले। अनंत जी प्रसन्न हुए।

सो एक दिन ऋषिवर ने अपनी बहू के हाथ में डोरा देखा। तब मन में सोचा—औरत ने मुझ पर 'कामण' ( जादू टोना आदि ) किया है। अतः डोरा हाथ में बाँधा है।. तब हाथ डालकर, डोरे को तोड़कर ( उसे ) चूल्हे में फेंक दिया। तब बहू ने भागकर डोरा अपने पास ले लिया। आधा तो जल गया, आधे को दूध से धोया। तब ठाकुर भी क्रोधित हुए और ऋषि भी। ऋषि के तब कोढ़ हुई शरीर में तकलीफ बहुत हुई। तब पत्नी से कहा—यह पीड़ा किस प्रकार हुई। इस पर औरत ने कहा—अनंत भगवान कुपित हुए हैं।

इसके उपरान्त घर की जो सब लक्ष्मी थी, सो भी गई। यह ऋषि

अनंतजी कठै मिलसी-विचै नार, चोर मारसी। तरै ब्राह्मण कहै, जठै मूओ तठै छूटो तोनुं मिलतो। तरै उठासुं चालियो। विचै एक आंबो मिलियो। सो आंबो पाको छै पिण आंबो कोई जीव-जिनावर ही खाय नहीं। आगै चालियो जावै छै। तरै तळावडी दोय भरी छै—उणरी पाणी उणमें जाय छै। तरै तळावडी उण बांमण नुं पूछ्यो, तूं कठै जाय छै। तरै रिखीसर कहै, हूं अनंतजी कनै जाऊं छूं। तरै कहै माहरी संदेसो एक लेतो जा-ज्युं मीठो पाणी छै, पिण जीव-जिनावर पीवै नहीं। सो मोमैं कासुं अवगण छै। तरै रिख कह्यो-भली बात। पछै वळी आघो चालियो जायछै, तरै बळध एक मिलियो। आगे एक घोडो सोनारी साग तथा ऊभो छै, पिण ऊपर कोई चढै नहीं, सो मोमैं कासुं अवगण छै। आगे जावतां बोरडी एक दीठी, सो बोर पाका लागे छै पिण कोई जिनावर ही खाय नहीं। सो मोमांहै

---

अनंत जी पर विश्वास करके निकला। मन में ऐसा सोचा—चलते-चलते जहाँ भी अनंत जी मिलेंगे, वहीं रहूँगा। अनंत जी दर्शन देंगे—तभी आऊँगा। इसलिए चला जारहा हूँ। ऐसे कहता है—मैं अनंत के पास जाता हूँ। तब औरत ने कहा—अनंत जी कहाँ मिलेंगे? बीच में भेड़िये, चोर आदि मार देंगे। तब ब्राह्मण ने कहा—जहाँ मरा, वहीं तुम से मिलने से छूटा। तब वहाँ से चला। बीच में एक आम का पेड़ मिला। वह आम पका हुआ है, लेकिन उसे कोई जीव-जानवर खाते नहीं हैं। आगे चला जारहा है। तब तालाब ने ब्राह्मण से पूछा, तू कहाँ जाता है? इस पर ब्राह्मण कहता है—मैं अनंत भगवान के पास जाता हूँ। तब उसने कहा—मेरा एक संदेश ले जाओ—मीठा पानी होते हुए भी कोई इसे पी नहीं रहा है। मुझ में ऐसा कौनसा अवगुण है। इस पर ऋषि ने कहा—अच्छी बात है। फिर दूर चला जाता है, तब एक बैल मिला। आगे एक घोड़ा सोने की जीन आदि

कासूं अवगुण छै। आगै जावतां ठाकुरां बांमण रो रूप करनै हाथ मैं डांग झालनै डोकरो हूय नै दरसण दीयो, तूं कठै जाय छै। तरै कह्यो-अनंतजी कनै जाऊं छूं। तरै कहै, अनंत तोनुं कठै मिलसी। तरै कह्यो, न मिलै तो आ देही त्याग करीस, इसडो निहचो कीयो। तरै ठाकुरां चतुरभुज रूप करिनै दरसण दीयो। ठाकुर कहै, तो मोनूं चूलै में नांखीयो तिणरा माहरै डीलरै छाल्या हुया छै। सो हमें रिखीस्वर नुं श्री ठाकुरां तूठा-डील रो कोढ़ गयो। घरै लिखमी अनै धन-माल हुआ। तरै बांमण श्री ठाकुरां नै संदेसो कह्यो, आंबा पाका छै सो कोई खावै नहीं। सो किसै वासतै ? तरै श्री ठाकुर कहै छै, आंबो आगळै भव बांमण थो। विद्या घणी भणियो थो पिण विद्या किणही नै सीखाई नहीं। तिण री फळ खाईजै, सोए फळ खावसी। बोरडी री हकीकत कही। सो ठाकुर कहै, बोरडी जातरी-गूजरी

---

की हुई खड़ा है, लेकिन उस पर कोई सवार नहीं होता है। ( उसने पूछा ) मुझ में ऐसा कौनसा अवगुण है। आगे जाते एक बोरटी देखी—उसमें पके बेर लगे हुए हैं; लेकिन कोई जानवर खाता नहीं है। ( उसने पूछा ) मुझ में ऐसा कौनसा अवगुण है। आगे जाते भगवान् ने ब्राह्मण का रूप बनाकर, हाथ में लाठी लिए बूढ़े आदमी का रूप बनाकर दर्शन दिया। तू कहां जाता है ? तब (उसने) कहा—अनंत जी के पास जाता हूं। उत्तर में कहा—अनंत जी तुम्हें कहां मिलेंगे ? तब कहा—नहीं मिलेंगे तो अपनी देह त्याग दूंगा, ऐसा निश्चय किया है।

इस पर भगवान् ने चतुर्भुज रूप धारण करके दर्शन दिये। भगवान् ने कहा—तुमने मुझे चूल्हे में फेंका—इसलिए मेरे शरीर पर छाले हुए हैं।

अब ऋषि को श्री भगवान् तूठे ( उन पर प्रसन्न हुए )—(उनके) शरीर की कोढ़ चली गई। घर में लक्ष्मी और धन-माल (बहुत) हुआ।

थी। छाछ किणनुं देती नहीं। तरै बोरडी री अरज करी। ठाकुर कहै—तूं बोरडी रा बोर खाए। पछै सकोई खावसी। नाडियां री अरज करी। तद ठाकुर कहै, ओ देरांणी जेठांणी थीं। उणरी हांती उवा खावती, बीजा ही किणनुं देती नहीं। पछै घोड़े री अरज कीनी। तरै कहै, घोड़े ऊपर कोई चढै नहीं। तद ठाकुर कहै—ओ घोड़ो रिण संग्राम मांहे धणी नांखनै आयो थो। सो ठाकुर बिरांमण नुं तूठा ज्युं सकोईनुं तूं समान हुयज्यो। बांमण घरै आयो। बधाई हुई चैन पायो।

इति श्री अनंतदेवता री कथा संपूरण। ——

---

इस ब्राह्मण ने भगवान् को संदेश कहा—आम पके हुए हैं, लेकिन उसे कोई खाता नहीं ? इसका क्या कारण है ? तब श्री ठाकुर ने कहते हैं—आम पूर्व जन्म में ब्राह्मण था। विद्या काफी पढ़ी थी लेकिन (इसने) विद्या किसी को सिखाई नहीं। (तुम) इसका फल खाना, तो सभी (लोग) इसका फल खायेंगे। बोरटी ( बेर का पेड़ ) की बात कही। तब श्री भगवान् कहने लगे—बोरटी जाति की गूजरी थी। (यह) छाछ किसी को डाला नहीं करती। इस पर बोरटी की ( ब्राह्मण ने ) अर्ज की। भगवान् ने कहा—तू बोरटी के बेर खाना। इसके बाद सभी इसे खायेंगे। पोखर ( छोटी तलाई ) की अर्ज की। तब भगवान् कहते हैं—ये देवरानी और जेठानी थीं। उसकी 'हांती' ( त्योहार आदि पर दिये जाने वाली मिठाई आदि ) यह खा जाती, किसी अन्य को नहीं देती थी। इसके बाद घोड़े की अर्ज की। आगे कहा—घोड़े पर (कोई) चढ़ता नहीं है। तब भगवान् ने कहा—यह घोड़ा युद्धस्थल में अपने स्वामी को फेंककर ( भाग ) आया था।

इस प्रकार जैसे भगवान् ठाकुर पर प्रसन्न हुए—हे भगवन् वैसे आप सब पर प्रसन्न होवें। ब्राह्मण घर आया। बधाई मनाई गई—आराम से वह रहने लगा। ——

## ७—अथ दीपमालिका री कथा लिख्यते

एक दिन राजा युधिष्ठिरजी दरबार करनै बैठा छै तठै व्यासजी श्री कृष्ण द्वीपायन पधारया। तरै राजा सांहमो जाय परकमा दे डंडोत करनै पग पखाळ चरणोदक माथैमेल सिघासण दियो। व्यासजी सूं राजा चरचा करै छै। पछै राजा हाथ जोड़ नै व्यासजी सूं अरज करै छै। महाराज काती बदि अमावस रै दिन दीपमाळिका री पूजा कीजै छै। ऊजळा कपड़ा पहिरै छै। गहणा पहिरै छै। घर ऊजळा करै छै—नै दीपक घणा करै छै। सो इण दिन री महिमा राज मांहनूं कहो। तरै व्यासजी कहै छै, राजा सांभळ! काति वदि ११ श्रीमहालिखमीजी जागै छै नै काती वदि अमावस श्री महालिखमी जी रो दिन छै। सो लोक घर लीपै छै धवळै छै, ऊजळाई करै छै। जांणै छै, काति वदि इग्यारस

## कथा दीपमालिका की

एक दिन राजा युधिष्ठिर जी दरबार लगाकर बैठे हैं—इतने में व्यास जी श्री कृष्ण द्वीपायन आये। तब राजा सामने जा, परिक्रमा दे, दण्डवत् करके, पैर धोकर, चरणामृत सिर पर धरकर सिंहासन पर बिठाया। व्यास जी से राजा चर्चा करते हैं। फिर हाथ जोड़कर व्यास जी से अर्ज करते हैं। महाराज, कार्तिक कृष्णा अमावस के दिन दीपमालिका का पूजन करते हैं। स्वच्छ कपड़े पहिनते हैं। गहने पहिनते हैं। घर स्वच्छ करते हैं और दीपक बहुत जलाते हैं। अतः इस दिन की महिमा, राजन्! हम से कहें। तब व्यास जी कहते हैं, राजन् सुनो! कार्तिक कृष्णा एकादशी को श्री महालक्ष्मी जी जागती हैं और कार्तिक कृष्णा अमावस श्री महालक्ष्मी जी का दिन है। अतः लोग घरों को लीपते हैं, धोते हैं, स्वच्छ करते हैं। जानते हैं—कार्तिक कृष्णा एकादशी

श्री लिखमी जागिया छै सो माहरै घरै पधारसी। तिण सूं लोक घर सिणगारै छै। राजा काती वदि अमावस रो दिन आवै तिण दिन परभात रा उठनै दांतण सिनांन करीजै। रोक रूपईआंरी पूजा कीजै। केसर कुंकम सौं पूजा करीजै, अच्छत चढ़ाईजै, फूल चढाई जै। अगर धूप खेवीजै, नेवेद चाढीजै। मुखवास मुदरा पिण चढाईजै। पान बीडा चढाईजै। परसाद मिठाई पतासा बांटीजै। घणो उछाह कीजै, बांमणा नूं सकत माफक दिख्यणा दीजै। पछै नाना प्रकार रा भोजन करायनै एकासणों करीजै। पूजा कियां बिना जीमीजै नहीं, नै रातै जागरण कीजै। तरै युधिष्ठिर बळै कहै छै—महाराज इण दिन री पूजा किणहीनूं फळ प्राप्ति हुई छै। इण पूजा सूं फळ परापत जिकोही हुवो होय तिको कहो, नै इण दिन दीपक घणा कीजै छै तिण री बिध राज मोनूं कृपा करिनैं कहो। तरै व्यासजी कहै छै—राजा सांभळ! एक

---

को श्री लक्ष्मी जी जागे हैं—वे हमारे घर पधारेंगी। राजन्! कार्तिक कृष्णा अमावस का दिन आए, उस दिन प्रभात को उठकर दातुन स्नान करना। रोकड़ी रुपयों की पूजा करना। केसर, कुमकुम से पूजा करके अक्षत चढ़ाना, फूल चढ़ाना। अगर, धूप, खेकर-प्रसाद चढ़ाना। मुख-वास और मुद्रार्पण करना। पान, बीड़ा चढ़ाना। प्रसाद, मिठाई बतासे बाँटना। बड़ा उत्सव करना, ब्राह्मण को यथाशक्ति दक्षिणा देना। फिर नाना प्रकार का भोजन करवाकर उपवास करना। पूजा करने से पहिले नहीं जीमा जाय और रात में जागरण करना। तब युधिष्ठिर फिर कहता है—महाराज, इस दिन की पूजा का किसी को फल मिला है, इस पूजा से फल की जिसे प्राप्ति हुई हो वह कहें और इस दिन दीपक बहुत जलाये जाते हैं, उसकी विधि राजन्! हमें कृपा करके कहें। तब व्यास जी कहते हैं—राजन् सुनो। एक इतिहास कहता हूं। सतयुग में एक आनन्द नामक ब्राह्मण हुआ—उसकी स्त्री का नाम सुलक्षणी था।

इतिहास छै सो कहुं छुं । सतयुग रै विसै एक आणंद नांमैं ब्राह्मण हुओ तिणरै अस्त्री रो नांम सुलखणी । सो पति भरतार महा चतुर । सो एक दिन आपरा भरतार नै कह्यो—पांडे नारायण थे बारे कण वरत नूं जावो तरै पाछा घर मांहै खाली आवो मती । हर क्युं ही लेई नै आवज्यो, पिण खाली न आईजै । नठा पछै बांभण नूं कांई मिलियो नहीं । सो पाछो घरै आवतो थो, पिण मन में जांणै छै—क्युं ही मिलै तो लेई जावूं । अस्त्री कह्यो कै खाली आईजै नहीं । तरै देव संयोग देखै तो गऊ व्याई छै, तिण री जर पड़ी छै । तरै बांभण विचारियो और तो आज कांई नहीं—आहीज लेजाऊं । तरै जर ठोका मांहै घाल नै आयो । आयनै ब्राह्मणी नूं कह्यो—आज तो आ जर मिली छै नै बीजो तो कांई मिलियो नहीं । तरै ब्राह्मणी कह्यो, आहीज आछी—नोहरा मांहै नांखनै आवो । तरै जर नोहरा मांहै नांखनै आयो ।

---

वह बड़ी पतिव्रता और महाचतुरा थी । उसने एक दिन अपने पति से कहा—हे ब्राह्मण नारायण, आप बाहर अन्न मांगने जावें तो वापिस घर में खाली न आवें । कुछ भी लेकर आना लेकिन खाली मत आना । तब उसके बाद ब्राह्मण को कुछ मिला नहीं । सो वापिस घर आरहा था—लेकिन मन में जानता है—कुछ भी मिले तो लेता आऊं । स्त्री ने कहा है कि खाली आना नहीं । तब दैव संयोग से देखता है—तो एक गाय व्याही है—उसकी जर पड़ी है । तब ब्राह्मण ने विचारा—और तो आज कुछ नहीं, यह ही ले चलूं । तब जर को एक लकड़ी के टुकड़े पर डालकर लाया । आकर ब्राह्मणी से कहा—आज तो यह जर मिली है और तो कुछ मिला नहीं । तब ब्राह्मणी ने कहा—यह ही ठीक है; जाकर नोहरे में डाल दो । तब जर को नोहरे में डालकर आया । सो राजा की रानी स्नान करती थी, गहने धोकर रखे थे, उनमें हार एक सवा लाख का था । उसे चील लेकर उड़ी । सो उस चील की

सो राजा री रांणी सिनांन करती थी नै गेहणाँ धोवाय नै मेलियो थो, तिण मांहै हार एक सवालाख रो थो। सो सांवळी लेई नै उड़ गई। सो सांवळी उडती उडती बांभण रा नोहरां मांहै जर पड़ी थी तिण ऊपर निजर पड़ी। तरै चोल नीची ऊतरी नै जर ऊपरै आई। सो हार तो नोहरा मांहै नांख गई नै जर लेई गई। सो बांभण सहज मांहै नोहरै गयो थो, सो देखे तो हार पड़ियो छै। तद ब्राह्मणी कह्यो लेआवो। तरै ब्राह्मण घर मांहै लेई नै आयो, देखै हार तो राजा रा घर रो छै। तरै बांभणी कह्यो हार—ऊंचो घर राख जो।………………तरा मांहै गेहणो देखे तो हार नहीं। तरै रांणी राजा नूं कहायो—अठा थी हार सांवळी लेइ नै उड गई। तरै राजा कोटवाळ नूं तेड़ियो, सहर मांहि खबर करो। तरै कोटवाळ सहर मांहै ढंढोरो देतो फिरै छै। सो बांभण रा घर आगै आय नीसरीयो। तरै बांभण कह्यो—हार मैं लाधो छै। तरै

---

उड़ते–उड़ते ब्राह्मण के नोहरे में पड़ी–जर पर नजर पड़ी। तब चील नीचे उतरी और जर पर आ ठहरी। सो हार को नोहरे में पटक गई और जर को लेगई। ब्राह्मण वैसे ही नोहरे में गया था, देखा तो हार पड़ा है। तब ब्राह्मण घर में ले आया, देखा तो हार तो राजा के घर का है। तब ब्राह्मणी ने कहा—हार ऊपर धर कर रखदो…………
………इतने में गहनों को देखा, तो हार नहीं। तब रानी ने राजा से कहलवाया—यहाँ से हार एक चील लेकर उड़ी। तब राजा ने कोटवाल को बुलाया—शहर में खबर करो। तब कोटवाल शहर में ढिंढोरा देता फिरता है। वह ब्राह्मण के घर यहाँ आकर निकला। तब हार लेकर ब्राह्मण राजा के दरबार में जाने लगा। इतने में ब्राह्मणी ने कहा–राजा जी आपको हार की बधाई दें, तो कहना कि ब्राह्मणी से पूछकर लूंगा। तब हार लेकर ब्राह्मण राजा के दरबार में गया। राजा ने देखकर, ब्राह्मण से कहा—तुम्हारे ईमान को धन्यवाद। ब्राह्मण तू

हार लेईनै बांभण राजा री हजूर जावण लागो। जितरै बांभणी बोली—राजाजी थानूं हार री बधाई देवै तो कहेजो कै बधाई तो बांभणी नै पूछनै लेस्युं। तरै हार लेनै बांभण राजा री हजूर गयो। सो राजा देखनै बांभण नूं कह्यो—स्याबास रे थारा आकोल नै। बांभण तू मांग—हूं तो सूं रीझियो। तरै बांभण कह्यो—महाराज, म्हारी बांभणी नै पूछनै बधाई लेईस। तरै राजा कह्यो, जायनै पूछि आव। तरै बांभण आपरी बांभणी नूं पूछनै राजारी हजूर गयो। महाराजाजी, राज तूठाछो वचन पांऊ। तद राजा कह्यो—मांग। तरै बांभण कहै, महाराज काती वदि अमावस रै दिन दीपक होय छइ। सो कातो राजा रै भंडार हुवै, का माहरै घरै होय और बीजा रै घरै हूण पावै नहीं। तरै राजा कह्यो—रे तैं कांसू मांगियो। गांव, धरती, हाथी, घोड़ा मांगिया हूंत। तरै बांभण कहै—लुगाई ओहीज कह्यो छै। तरै राजा कह्यो-

---

मांग— मैं तुमसे प्रसन्न हुआ। तब ब्राह्मण बोला—महाराज, मैं बधाई मेरी ब्राह्मणी को पूछकर लूंगा। तब राजा ने कहा—जावो पूछकर आवो। तब ब्राह्मण अपनी ब्राह्मणी से पूछकर ( वापिस ) राजा के दरबार में गया। राजन्, यदि आप प्रसन्न हुए हैं तो मैं वचन पाऊँ। तब राजा ने कहा—'मांग'। तब ब्राह्मण कहता है, कार्तिक कृष्णा अमावस के दिन दीपक जलते हैं। सो ( दीपक ) या तो राजा के महलों में हों या मेरे घर पर—दूसरों के घर न हो सकें। तब राजा ने कहा—अरे, यह तुमने क्या मांगा ! गांव, धरती, हाथी, घोड़े मांगे होते। तब ब्राह्मण कहता है—औरत ने यही कहा है। राजा ने कहा—अच्छी बात है, मेरा वचन है।

अमावस का दिन आया, तो ब्राह्मण ने जाकर राजा के दरबार में अर्ज की—महाराज, आज कार्तिक कृष्णा अमावस है, मुझे अपना वचन मिले। तब राजा ने कोटवाल को बुलाकर कहा—गांव में सबसे कहदो,

भली बात–म्हारो वचन छै। अमावस रो दिन आयो, सो बांभण राजारी हजूर जायनै अरज कीवी—महाराज, आज काती वदि अमावस छै, वचन पाऊं। तरै राजा कोटवाळ नूं बुलाय नै कह्यो—गांम मांहि सगळेई कहाय, कोई आज दीपक करण पावै नहीं। तरै कोटवाळ सगळेई सहर मांहै गयो, ढंढोरो फेरियो। तरै साहूकार सहरा मिलनै राजा कनै आयनै अरज कीनी—महाराज आज दीपमाळिका रो दिन छै, दीपक तो सारा ही किया चाहै। तरै राजा कह्यो—म्हैं बांभण नूं वचन दियो छै, थे म्हको दीवा काले करीजो। तठा पछै दीपक दोय दिन हुवण लागा। तरै साहूकार आप आप रै घरे आया। सो आथणरा दीपक राजरै भंडार कनां बांभण रै घरै हुया छै। सो आधी रात रै समईयै श्री लिखमी जी सहर मांहै सगळै फिरिया सु दीवो कठैई निजर आवै नहीं। एकण बांभण रै घरे दीवो दीसै छै। तरै

---

आज कोई दीपक न कर सके ( न जला सकें )। तब कोटवाल तमाम शहर में गया, ढिंढोरा पीटा। तब शहर के साहूकारों ने मिलकर राजा के पास आकर अर्ज की—राजन् ! आज दीपावली का दिन है, दीप तो सभी करना (जलाना) चाहते हैं। तब राजा ने कहा—मैंने ब्राह्मण को वचन दिया है, आप सब लोग दीपक कल करना।

उस दिन से दीपक फिर दोनों दिन होने लगे। तब साहूकार अपने-अपने घर आए। सो शाम को दीपक राज मन्दिर में और ब्राह्मणी के घर में जले हैं। अतः अर्द्ध-रात्रि के समय श्री लक्ष्मी जी तमाम शहर में फिरीं—दीपक कहीं भी दिखाई दे नहीं। एक ब्राह्मण के घर दीपक दिखाई देता है। तब ब्राह्मण के घर लक्ष्मी जी आईं—आकर कहा, कुण्डा खोलना। तब ब्राह्मण ने कहा, कौन है ? तब लक्ष्मी जी बोली—मैं लक्ष्मी हूं। तब ब्राह्मण बोला, 'महाराज, मेरे यहाँ सात पीढ़ी तक

बांभण र घरे श्री लिखमी जी आया, आयनै कहै—कुंहटो खोलियो ! तरै बांभण जांणियो, कुंण छै। तरै महालिखमी जी बोलिया—हूं महालिखमी छूं। तरै बांभण कह्यो—महाराज, मांहरै सात पीढी रहो तो कुंहटो खोलूं। तरै आप कह्यो—पीढी एक तथा दोय रहसां। तरै बांभण कमाड़ खोलिया नहीं। श्रीमहालिखमी जी पाछा गया। बळै सहर में फिरनैं पाछा इणरै घरै पधारिया—कह्यो किमाड़ खोल। तरै बांभण कह्यो—सातां पीढीयांरा वाचा देवो तो खोलूं। तरै आप लिखमीजी कह्यो—पीढी छ तो म्है रहस्यां। तरै बांभण बोल्यो ......... हमैं पांडे नारायण, थे पिण हठ मती करो। श्री लिखमजी, सात पीढी तो किणही रै रहै नहीं नै छः पीढी तो आप कृपा करनै महरवान हुयनै रहो छो। तरै किवाड़ खोलिया। सो श्री महालिखमी जी पधारिया। तरै श्री लिखमीजी पधारत-संबाही बांभण आणंद रै

---

रहें तो कुण्डा खोलूं। तब उन्होंने कहा, पीढ़ी एक या दो रहूँगी। तो ब्राह्मण ने किवाड़ खोले नहीं। श्री लक्ष्मी जी वापिस गई। फिर शहर में घूमकर वापिस इसके घर आई—कहा किवाड़ खोल ! तब ब्राह्मण ने कहा, सात पीढ़ी तक रहने का वचन दें तो खोलूं। तब लक्ष्मी जी ने कहा—छः पीढ़ी तो मैं रहूँगी। तब ब्राह्मण बोला ( अपने आपको कहा )—अब नारायण पाण्डे ! तू भी हठ मत कर। श्री लक्ष्मी जी सात पीढ़ी तक तो किसी के यहाँ रहती नहीं हैं और छः पीढ़ी तक स्वयं महरबान होकर रहने को कहती हैं। तब किवाड़ खोले। अतः श्री लक्ष्मी जी पधारीं। तब श्री लक्ष्मी जी के पधारते ही—ब्राह्मण आनन्द के घर में 'नवनिधि' हुई—चारों ओर लक्ष्मी ही लक्ष्मी ( दौलत ही दौलत ) होगई। सो श्री व्यास जी राजा युधिष्ठिर से कहते हैं— राजन्, तुमने कार्तिक कृष्णा अमावस के दिन की तथा दीपक की महिमा पूछी थी—वही कहा।

घरै नवेनिध हुआ, चतुरंग लिखमी हुई। सो श्री ब्यास जी श्री राजा युधिष्ठिर नै कहे छै—राजा तैं काती बदि अमावसरा दिनरी तथा दीपक री महिमा पूछी थी सो कही। इण भांत बांभण आणंद सूं श्री महालिखमी जी सुप्रसन्न हुआ। सो हमैं जिकोइ मनुष्य दीपमाळिका रै दिन श्रीमहालिखमीजी री पूजा घणी ऊजळाई सूं घणा उछाह सूं करसी तथा दीपक घणा करसी, च्यारै पुहर रात जागरण राखसी जिण सुं श्री महालिखमीजी आणंद बांभण सुं ·······तुष्टमांन होसी। तरै आ कथा सुणनै त्युं सकोही नूं तुष्टमांन हुयजो। पछै राजा युधिष्ठिर दीपमाळिका रै दिन श्री महा-लिखमी जी री पूजा और दीपक घणा उछाह सूं उतमाई सूं करण लागो।

इति श्री दीपमाळिका री लिखमीजी री कथा संपूरणं।

---

इस प्रकार ब्राह्मण आनन्द पर श्री महालक्ष्मी जी प्रसन्न हुई। सो अब जो भी व्यक्ति दीपमालिका के दिन श्री महालक्ष्मी की पूजा बड़ी स्वच्छता और बड़े उत्साह के साथ करेगा—तथा बहुत से दीपक जलायेगा, रात को चार पहर तक जागरण रखेगा उसके साथ श्री लक्ष्मी जी ·········································································· आनन्द ब्राह्मण के साथ··········································································
वैसी तुष्टमान होगी। तब यह कथा सुनकर तू सबको तुष्टमान होना। फिर राजा युधिष्ठिर दीपमालिका के दिन श्री महालक्ष्मी जी की पूजा और दीपक बड़े ही उत्साह और उमंग से करने लगा।

---

# ८—कथा काती वदि एकादसी री

युधिष्ठिर उवाच—हे स्वामी ! काती वदि एकादसी को नांम कासूं, कुंण देवता पूजी जै, इण मास श्री परमेसर जी जागै सो महिमा कहो। आ बड़ी इग्यारस छै। श्री कृष्ण उवाच—हे राजा युधिष्ठिर, काती वदि एकादसी को नांम रमा, इण रै व्रत कीयां वैकुंठ नै प्राप्त होइ। भली गत नै प्राप्त होइ। हे राजा हेक इतहास सुण। ऐसी अदभुत कथा सुणो। एक समै त्रेता जुग विषै मुचकंद नाम राजा। मुचकंद नागपुरी को राजा हो। तैं राजा रै देवता सूं मित्राई हुई। इन्द्र, वायव, रण, कुबेर, जिम, बिभीषिण, इतरा सषा हुवा। और ही नाना भाँत रा देवता सू भांत भांत कर प्रीत हुई। तिण रो राजा भगत हुवो। तैरै एक चन्द्रभाखा नाम बेटी हुई। सो बेटी चन्द्रसेन राजा रै बेटो सोभन नै परणाई। सो

---

# कथा कार्तिक कृष्णा एकादशी की

युधिष्ठिर बोला—हे स्वामी ! कार्तिक एकादशी का नाम कैसे पड़ा ? किस देवता की पूजा की जाय ? इस महीने भगवान् जागते हैं—उसकी महिमा कहें। यह बड़ी एकादशी है। श्री कृष्ण बोला—हे युधिष्ठिर कार्तिक कृष्णा एकादशी का नाम रमा है—इसे करने से बैकुण्ठ की प्राप्ति होती है। उसे अच्छी गति प्राप्त होती है।

हे राजन् ! एक इतिहास सुनो। बड़ी विचित्र कथा है सुनो। एक समय की बात है—त्रेतायुग में मुचकंद नाम का राजा था। मुचकंद नागपुरी का राजा था। उस राजा की देवताओं से मित्रता हुई। इन्द्र, वायव, रण, कुबेर, यम, विभीषण इतने ( उसके ) मित्र बने। और कई प्रकार के देवताओं से कई प्रकार की उसकी मित्रता हुई। राजा उनका भक्त बना।

सोभन एक समै सासरै आयौ। तितरै एकादशी आई। राजा नगर में ढंढोरौ फेर्‌यौ। जिकोई एकादशी कै दिन जीमै, तैरो घर लूट लेसौं। अर राजा डंड कर सी।

पछै राजा को जवांई सोभन भूखो रह्यौ एकादशी के दिन तीसरा पहुर तांई। पछै अन बिना आथण मर गयौ। रात पड़ियौ रह्यौ। प्रात हुवौ, तद दाग देवां नै चाल्या। राजा की बेटी चन्द्रवती नांम साथे बळवा लागी। तद राजा कहै– बाई बळै मतां, दांन-पुन, व्रत करै। तूं भली गति पाईस। तद बाई बळती रही।

पछै धर्म नैम करै। नागपुर कै विषै एक बांभण वसै थौ। सोमसर्मा नाम थौ। धनहीन थौ। भीख मांग-मांग पेट भरतो तो। सो बांभण अवर गांव नै चाल्यौ। तठै पंथ विषै आवै थो। तठै दिन अस्त हुई गयौ रात पड़ी पठै पीपळ उजाड़ मैं। संघ

---

इस राजा के चन्द्रभामा नाम की एक पुत्री हुई। वह पुत्री चन्द्रसेन राजा के पुत्र सोभन को वियाही। सोभन एकबार ससुराल आया। उस समय एकादशी आई। राजा ने शहर में मुनादी फिराई – जो व्यक्ति एकादशी के दिन भोजन करेगा, उसका घर मैं लूट लूंगा और राजा उसे दण्ड भी देगा।

इस प्रकार राजा का दामाद सोभन भूखा रहा, एकादशी के दिन तीसरे पहर तक। इसके उपरान्त, बिना अन्न के शाम को मर गया। रात तक पड़ा रहा। जब प्रातःकाल हुआ, तो उसे जलाने को लेगये। राजा की पुत्री चन्द्रवती उसके साथ जलने को तैयार हुई। तब राजा ने कहा—बाई, जलना मत ! दान, पुण्य, व्रत इत्यादि करना। तुझे सद्‌गति प्राप्त होगी। इस पर वह जलती हुई रुक गई।

इस प्रकार वह धर्म–पुण्य करने लगी। नागपुर नगर में एक ब्राह्मण रहता था। उसका नाम सोमशर्मा था। वह धनहीन (गरीब) था।

बाघता डरतौ ऊँचो चढ़ गयौ। तठै बैठो देखे तौ एक काळै हार हिरण आयौ। तैं साथै अनेक जीव, मृग, सिसीया रोझ, बाराह, गैंडो। अनेक भांत-भांत रा जीव आया। तठै रात एक नगर बस्यौ। उद-बुद नगर बस्यौ। भांत-भांत रा देहरा, मंदिर, विध-विध रौ बाजार मंड्यौ।

सो राजा रो जंवाई एकादशी कै दिन मुवौ थो। सो दिन विषै तो हिरण होवै, रात विषै राजा होय। अनेक दरीखांना जुडै। आप सुंघासण बैसे, ऊपर छत्र ढुळै। बड़ा बड़ा जोधा आय अर दरबार मांडै। और ही नाना भांत रा हाथी, रथ, घोड़ा, प्यादा भाँत-भाँत रौ दरबार आय मंडै। अर परभात रौ अलोप हुई जावै। तठै राजा संघासण बैठो थको ऊपर रूंख हतो तिकै ऊपर नजर कीवी। सू दीवटां रै चांनणै सू ऊपरलो पुरख नजर आयो। तद राजा बोलियौ—तू एक तौ मनुस बैठो

---

भीख माँग-माँग कर पेट भरता था। वह अपने रास्ते पर चला आरहा था। उसे वहाँ दिन अस्त हो चला—रात पड़ गई। वहाँ उस उजाड़ में एक पीपल का पेड़ था। सिंह-बघेरों से डरता वह उस पर चढ़ गया। वहाँ बैठे उसने देखा—एक 'कालेहार'—काला हरिण आया। उसके साथ कई जीव मृग, खरगोश, रोझ, सूअर, गैंडा अनेक प्रकार के जीव आए। वहाँ रात्रि में एक नगर बसा। वह नगर बड़ा ही अद्भुत बसा। भांति-भांति के देवस्थान ( मन्दिर आदि ) और भांति-भांति का बाजार लगा।

राजा का वह दामाद जो एकादशी के दिन मरा था, वह दिन में तो हरिण बन जाता और रात्रि में राजा बन जाता। अनेक प्रकार के दरबार जुड़ता। खुद सिंहासन पर बैठता, ऊपर (उसके) चंवर ढुलती। बड़े-बड़े योधे आकर दरबार में बैठते। और भी नाना प्रकार के हाथी, रथ, घोड़े, प्यादे दरबार में आकर जुड़ते, और प्रभात को विलीन

नजर आवै छै । इण मनुस नां बोलाय अर पूछियौ—तूं कुण छै तरै ब्राह्मण राजा नूं देख अर बोलियौ, जू ओ तौ राजा रौ सागी जवांई–राजा मुचकंद रौ सागी जवांई । तरै राजा नूं खबर पड़ी । तरै बांभण नूं निमसकार कीयौ । ब्राह्मण आशीवाद दीवी । तरै राजा पूछियौ–हे देव, ब्राह्मण, हमारी अस्त्री कासू करै छै ।

तरै ब्राह्मण कही–महाराज थांहरी अस्त्री धरम–नेम भली–भाँत करै छै । पिण महाराज, थांहरौ ब्रतांत कहि थांहरी रिण कैसूं जो इतरौ नगर बसौ । तरै राजा सोभन बोल्यौ–हे देव, म्हैं सगत बिना एकादशी करी थी, सो फळ पायौ नहीं । रात नगर बसै, दिन प्रलै, हुवै ।

---

हो जाता । राजा ने वहाँ सिंहासन पर बैठे ऊपर को देखा । दीपक के प्रकाश में ऊपर एक पुरुष नजर आया । तब राजा बोला—एक आदमी बैठा दृष्टिगोचर हो रहा है । उसने पुरुष को बुलाकर पूछा—तुम कौन हो ? तब ब्राह्मण राजा को देखकर बोला—यह तो राजा का सगा दामाद—राजा मुचकंद का सगा दामाद है । तब राजा को खबर लगी । उसने तब राजा को नमस्कार किया । ब्राह्मण ने आशीर्वाद दिया । तब राजा ने पूछा—हे देव, हे ब्राह्मण हमारी स्त्री क्या कर रही है ?

तब ब्राह्मण ने कहा—महाराज ! आपकी स्त्री, धर्म, नियम, व्रत भली–भाँति करती है । लेकिन महाराज, आप अपना तो हाल कहें ! आप पर इस प्रकार का किसका कर्ज है जो उक्त प्रकार का नगर बस जाता है । तब राजा सोभन बोला—हे देव, मैंने बिना शक्ति के एकादशी का व्रत किया, इसलिए उसका फल पा नहीं सका । रात्रि में तो नगर बस जाता है, लेकिन प्रातः नष्ट हो जाता है ।

तठै देव बोल्यौ-राजा, कोई उपाय करौ तो थांरो नगर बसै। तब राजा सोभन बोल्यौ, जे हमारी अस्त्री अठै आय एकांत एकादशी को ऐकांत व्रत कर अर पुन्य देवै तो नगर बसै अर थिर होवै। तब ऐसो बचन राजा मुचकंद नूं जाय कह्यो। आद-अंत दीठी जिका जाय कही। तरै ऐसी ब्राह्मण री बांणी सुण राजा अचरज उपायौ अर आपरा हुवाली माली हुंता तिकानूं बात कही। तरै राजा राजारी बेटी और ही आपरा तब हिंता तिकानूं साथ ले अर आप एकै आश्रम बैठा। इतरै आथण हुवौ। तठै फेर नगर बसै। पछै चन्द्र भागा नै लेअर ब्राह्मण गयौ जाय ऊभी करी। राजा आपरी राणी नू देख बोलाई-आदर कियौ। पछै कह्यो-थे काती वदी एकादसी को व्रत देवौ जो अपणो नगर थिर होवै।

---

तब ब्राह्मण बोला—राजन, कोई उपाय करें तो आपका नगर बस सकता है। तब राजा सोभन बोला, यदि हमारी स्त्री यहाँ आकर एकांत में एकादशी का एकान्त व्रत करे और उसका पुण्य मुझे देदे तो, यह नगर बस जाय और फिर कभी नष्ट हो भी नहीं। तब इस प्रकार के बचन ( उस ब्राह्मण ने ) राजा मुचकंद से जाकर कहे। आदि और अन्त तक जो कुछ देखा था, वह कहा। राजा ने ब्राह्मण की इस प्रकार बात सुनकर बड़ा ताज्जुब किया और अपने जो रिश्तेदार आदि थे, उन्हें यह बात उसने कही। फिर राजा और राजा की पुत्री अपने अधिक नजदीक के सम्बन्धियों को साथ लेकर एक स्थान पर आकर बैठे। इतने में संध्या हुई। वहाँ फिर नगर बसा। तब ब्राह्मण चन्द्रभागा को लेकर गया। राजा ने अपनी रानी को देखकर उसे बुलाया। उसका आदर किया। फिर कहा—तुम कातिक कृष्णा की एकादशी के व्रत का फल दे दो तो अपना नगर स्थिर रह सकता है। तब चन्द्रभागा ने कहा—हे प्रभु, मैंने जन्म से लेकर आज तक का अपना पुण्य नगर को दिया।

तरै चन्द्रभागा कह्यौ-हेप्रभु, आजन्म हुतो आज तांई इसो पुन छै, सो नगर नै म्हैं दियो ।

तद् नगर थिर रह्यौ । उन नगर जिसड़ो द्वारकाको नांम जिसो एक बड़ी पुरी तैसो नाम हुबो-सोभन नाम हुवो । सोभन नाम राजा घणा बरस तांई राज कियौ-अनेक पुत्र, धन, लखमी लाछ को वृद्ध हुई । पछै राजा रांणी नै वैकुंठ गत हुई । जे कोई कथा सुणै, व्रत करै तो भली गत नूं प्रापत हुवै और अश्वमेध जग्य को फळ होवै ।

---

तब नगर स्थिर रह गया । उस नगर का नाम जैसा द्वारिका का नाम हुआ, उस बड़ी नगरी की शोभा हुई, वैसा ही हुआ । सोभन उसका नाम पड़ा । सोभन नामक राजा ने कई वर्षों तक राज्य किया । उसके कई पुत्र हुए, अन-धन लक्ष्मी की उसके यहां वृद्धि हुई । इसके उपरान्त राजा और रानी को बैकुण्ठ प्राप्त हुआ । जो व्यक्ति यह कथा सुने व्रत करेगा उसे अच्छी गति प्राप्त होगी और उसे अश्वमेध का सा पुण्य फल होगा ।

# ६—श्री सीव रात्री री कथा लिख्यते

श्री गणेशायनमः । श्री सीवरात्रो री कथा लीखते ॥ श्री महादेवजी कैलास ऊपरा विराजा है, सु कैलास फिटकमणि सारीखो उजलो है । सूर्ज री कीरणा ब्यु हीं जगमग करै । सु च्यार कोस ऊंचो है । अति सुन्दर है जठै श्री महादेवजी विराज्या है । श्री पारवती जी हाथ जोड़ अरज करै, महादेवा का देव काईक वारता कहो । तदे श्री महादेव जी कहै, पारवती जी आ-वारता श्री नारायण जी इन्द्र जी सूं कही, सुं वारता थासुं कहुं, थे येकचीत होय सुणो । फागुण वदि १४ अंधारी पखतीको दीन मारो है । सीनख मारो वरत करसो, तिणरै पाप रो खय होसी, पदवी वैकुंठ री पावसी । पारवती जी कहै, 'इण वरत री विधान कहो ।'श्रीमाहादेवजी कहै-फागुण वदि१४ रै दिन व्रत कीजै ।

---

# शिव रात्रि की कथा

श्री महादेवजी कैलाश पर विराजते हैं—वह कैलाश सफेद मणि के समान उज्ज्वल है । सूर्य की किरणें जैसे ही जगमग करती हैं । ( सूर्य की किरणें चमक रही है ) ( वह ) पहाड़ चारकोस ऊँचा है अति सुन्दर है ( यह पर्वत ) वहाँ श्री महादेवजी विराजमान हैं । श्री पार्वती जी विनती करती हैं, हाथ जोड़ कर—हे महादेव, देवों के देव, आप कोई कहानी कहें । तब कहने लगे—पार्वती जी, यह वार्ता श्री नारायण भगवान ने इन्द्र से कही थी, वही वार्ता मैं आपसे कहता हूं, आप चित लगाकर सुनें । फाल्गुण कृष्णा चौदस यह मेरा दिन है । जो व्यक्ति मेरा व्रत करेगा, उसके पापों का नाश होगा, उन्हें स्वर्ग में स्थान मिलेगा ।

पार्वती ने उत्तर में कहा—'इस व्रत का विधान कहिये' । श्री महादेवजी ने कहा—फाल्गुण कृष्णा चौदस के दिन व्रत करना चाहिए ।

राते जागरण कीजै । च्यार पोहर में च्यार पूजा कीजै । पाचाईमृत सूं केसर, चंदण, नवैद्य, घीरत रो दीपक कीजै । च्यार पोहर सीव-सीव कीजै । इणरा करणवाळा नैं मनोवाचीत फळ देवुं । पारवती जी कहै, हे देवां-का-देव इण व्रत सुं आगै कुण उधरीयो सुं कहो । श्री महादेव जी कहै-येक भील सुं प्रवता में रहै । तिकण रै परवार घणो । सु बन में जीव मारनैं आजीवका करै । सुं येकण दीन च्यार पोहर भटको, कोई चुगो मील्यो नहीं । सुं भूखो वनि मांहि बैठो । उठै एक तळाब है-उठै घणा बील-रा रूख है । सुं उठै सीया मरै । भुखो, सु बीलरा रूख उंपरा चढै उतरै, पां तोडै नाखै । सीया मरतो सीव-सीव करै । उठै श्री महादेव जी री जायगा पूजनीक ही । भील तो कुछो जाणै नहीं-भुखो जागतो रयो । फागुण बदि १४ रो दीन हो- पांन तोड नाखीयां सुं पुजा मानी । उठा सु चालो । सामी चमकती

---

रात का जागरण करना । चार पहर में चार पूजा करनी चाहिए । पंचामृतों केशर, चंदन, नैवेद्य, घृत का दीपक करना । चारों पहर शिव-शिव करना चाहिए । इस प्रकार का व्रत करने वाले को ( मैं ) मनोवांछित फल की प्राप्ति देता हूं । पार्वती कहती हैं—हे देवों के देव, इस व्रत से पहले किस व्यक्ति का उद्धार हुआ, सो कहना । श्रीमहादेवजी कहने लगे—एक भील, वह पर्वत में रहता था । उसका बड़ा परिवार था । वह बन में जीवों को मारकर अपनी आजीविका किया करता । वह एक दिन चार पहर तक भटकता रहा—उस दिन उसे कहीं भी शिकार हाथ नहीं आया । इस प्रकार वह बन में भूखा बैठा रहा । वहां एक तालाब है—वहां बहुत से बील के वृक्ष हैं । वहां वह ठंड से मरने लगा । भूख के मारे बील के पेड़ पर चढ़ने और उतरने लगा-इस प्रकार वह पान तोड़ कर खाने लगा । ठंड के मारे वह 'ठंड लग रही है'-'ठंड लग रही है' ऐसा चिल्लाने लगा । वह स्थान

येक हीरणी आई । सु विचारो, हीरणी मारनै उरी लेवु । तरै हीरणी बोली, 'रे भील, तुहे मोनु मारै मती । तदे भील विचार कीयो-मोनु इण वन माहे भटकता घणा वरस बीता, पीण हीरणी मुंढै बोलती कदे सुणी नहीं । तदे हीरणी बोली, 'रे भील, हूं इन्द्रजी री अपछरा ही. रंभा थी, जोवन भरपूर थी । इन्द्र जी मारा नाच सु बोहोत खुसी हुंता, तारा मोनु वडेरी सीरोमण कीवी । सगळ्यां अपछरा मारै लारै-हुं सीरोमण । येकण दीन श्री माहादेव जी इन्द्र जी कनै पधारयां, सु समस्त अपछरा नाचती हुई । हूं पीण आवती थी सुरग मांहे । बीच ही मैं मोनु हीरण मई-दांणव रोक राखी । सु उणरो हूं मन मनाय राजी कर मोडी-सी आई । आयकर मुजरो कीयो । तदे माहादेवजी बोल्या-तुं सगला मांहे मोटी अरू बडेरी, मोड़ी आई-सु साच कहो कूड मति बोली जै, भसम कर नाखहुं । तदे रंभा बोली-'राज,

---

श्री महादेवजी का था—पूजनीय ( पूजन करने योग्य ) था । भील तो भगवान की कुटिया ( यहाँ भगवान का निवास स्थान है ) जानता नहीं था—वह तमाम रातभर-भूखा रहकर जागता रहा । फाल्गुण कृष्णा चौदस का दिन था, पान तोड़कर नीचे गिरा देने से वह (क्रिया) पूजा में मानी गई । फिर वह वहाँ से रवाना हुआ । सामने चमकती हुई एक हरिणी दिखाई दी । उसने ( सोचा ) इसे मारकर अपने पास रख लूँ । इस पर ( तब ) हरिणी बोली—अरे भील ! मुझे तुम मारना मत ! तब भीलने सोचा, मुझे इस बन में भटकते-भटकते कई वर्ष हो गये हैं । लेकिन कभी भी हरिणी को मुँह से बोलती हुई नहीं सुनी है । तब हरिणी ने कहा—मैं भगवान इन्द्र की अप्सरा थी रंभा थी जोवन में मैं भरपूर थी । भगवान इन्द्र मेरे नाच से बड़े प्रसन्न होते थे । तब मुझे सबसे बड़ी और शिरोमणी बना दी । सब अप्सरायें मेरे बाद में शिरोमणी बनीं । एक दिन श्री महादेव जी इन्द्र के पास

मारो बस कोई नहीं। मोनु हीरण-मई दांणव सुं हेत हुंतो। सुं उ जोरावर,आवण दीवी नहीं। उणरो मन मनायो,जदे आवण,दीणी। तदे माहादेव जी कोप कीयो तोनु, देवता थोड़ा छा ? दांणवा सुं कांई घरवास मांडीयो ? कोप सुं बोल्या, कहो-थे अक हीरण-मई दांणव सराप भुगतो। तरै मैं वीनती करी-महाराजा, महारै छुटेपो कदे हुसी। तदे श्री माहादेव जी क्यो-बारै बरस पाछै सीव रा लींग रो दरसण होसी। सुं माहादेवजी रो दरसण सुं भटका छां। तरै भील बोल्यो—हीरणी, थारी सलाहुवै जीतरी बाता कहो, थानु कदे ही छोडु नहीं। मारा बाळक भुखा है। इण बन माहे जीनावर मार आजीवका करु। तरै हीरणी बोली, हुंतो गरभवंती, पेट माहे बचा है। बचा हुवा पाछै आवुं। नहीं आवुं तो सोस कादु तळावरी पाळ फोडारो पाप मोनु।नहीं आवुं तो देवता नींदै, तीरथ रोवुण, पुरूप रै भाव नहीं, जीकण रो पाप

---

आए अतः सभी अप्सराओं ने नाच प्रारम्भ किया। मैं भी स्वर्ग को आ रही थी। बीच में मुझे हीरणमई दानव ( हिरण के रूप में दानव ) ने रोक लिया। अतः उसका मन प्रसन्न-कर उसे प्रसन्न कर, मैं देर से ( वहाँ ) पहुँची। तब महादेवजी ने कहा—तुम सबसे बड़ी ( होकर ) और सबसे प्रधान ( होकर ) देर से आई ! अतः सच बात कहना—झूठ बताना मत, नहीं तो तुझे भस्म कर दूंगा।

तब रंभा ने उत्तर दिया—राजन् ! मेरा कोई वश नहीं है। मेरा हीरणमई दानव से प्रेम होगया था। वह बड़ा ही ताकतवर है—उसने आने नहीं दी। उसका मन प्रसन्न रखा, तब उसने मुझे आने की अनुमति दी। तब महादेवजी क्रोधित हुए—क्या तुम्हें देवतालोग दिखाई नहीं दिए ? क्या तुम्हें देवता कम मालूम हुए जो एक राक्षस से तुमने सुख-संभोग किया। क्रोध में आकर उन्होंने कहा—तुम और हीरणमई दानव दोनों ही शाप को भोगो। तब मैंने विनती की—मेरा

मोनुं तो कने नहीं आऊं तो लागसी । हूं वेगी आऊं । हिरणी सोस खाई तदे भील मारी नहीं–जायण दीवी । भील तो उटीहीं उभो सीव–सीव करें, जीतरें हीरणी दुजी आई, तिकण नु तीर सामो वाहण लागो । तदे हीरणी बोली, रे भीलजी, मोनुं मती मारें । लारा सुं मारो धणी आवसी, तिकाना मारी । बचा मारा छोटा छै । बचांनुं चुगायं आवुं । नहीं आवुंतो सोस करूं बाभण री देह पाय सीभ्या तीरपण नहीं करें, तीकण रो पाप मोनुं । नहीं आवुं तो गवु बैठी नैं ठोकर दे उठाणें सु पाप नहीं आवुं तो लागजो । तरें भील जाणी, हीरणी येक आगें आई, दुजी पाछै आईं–सु साचा दीसे है, जाण दीवी । तुरत हेरण आयो । तदे भील हेरन नु मारण लाग्यो, तदै हेरण बोल्यो, 'रे पापी, मारें मति । अठें दोय मारी असतरी आई । तदै भील बोल्यो, 'आ जायगा कोई बड़ी पुजनीक है–जीनावर मानवी ज्युं बोल्या ।

---

छुटकारा कब होगा ? इस पर श्री महादेव जी ने कहा—बारह वर्षों के उपरान्त शिवलिङ्ग के दर्शन होंगे । इस लिए मैं ( हरिणी ) महादेवजी के दर्शन के लिए भटक रही हूँ । तब भील बोला–हे हरिणी तुम्हारी इच्छा हो, उतनी बातें तू कह, मैं तुम्हें किसी भी प्रकार से छोड़ने का नहीं । मेरे बालक भूखे हैं । मैं तो इस बन में जीवों को मार कर ही अपनी आजीविका उपार्जन करता हूँ । इस पर हरिणी ने कहा मैं गर्भवती हूँ, मेरे पेट में बच्चा है । बच्चा होने के बाद ( मैं ) आऊँगी । यदि मैं नहीं आऊँ, तो शपथ पूर्वक कहती हूँ इस तालाब की पाल फूटने का पाप मुझे लगे । यदि मैं तुम्हारे पास नहीं आऊँ तो मुझे देवताओं की निन्दा करने का पाप, तीर्थों की बुराइयाँ करने का पाप तथा अपने पुरुष में अनुरक्ति न रखने का पाप ( जो एक स्त्री को लगता है ) मुझे लगे । मैं बहुत जल्दी आऊँगी । हरिणी ने शपथ खाई–तब भील ने उसे मारी नहीं उसे ( वैसे ही ) जाने दिया । भील वहीं

तदै भील हरख पाम्यो, च्यार पोहर राते हेरण हीराण्यां सु भूखो रात रह्यो। भूखो बीलरा पांन तोड-तोडी नाखतो रह्यो, सीया मरतो सीव-सीव कीयो। सु बाहा सीव रात्र थी, जायगा सीव जी रो मंदिर छो। सु भील नु श्री माहादेव जी तुसटमांन हुवा। भील नु परम पदवी दीवी, अपछरा आंप सु नीवरत हुई; इन्द्रलोक गई। बिमान बैसि सुरग गया। सु आकास मैं उडै छै। हीरणा खासे हेरण तीनु तारा पाछै, सुं आहेडी कही जे। सुं भील जी है सुं श्री माहादेव जी रा प्रताप सुं मोखनु पराप्त हुआ। सु परतख्र आसमांन मै दरसण दीसै है।

---

खड़ा-खड़ा 'ठंड लग रही है', लग रही है' ऐसा कह ही रहा था कि इतने में एक दूसरी हरिणी आई (वह) उसे तीर मारने को उद्यत हुआ। तब हरिणी बोली—हे भील, मुझे मारना मत। पीछे से मेरा पति आ रहा है—उसे मारना। मेरे बच्चे छोटे हैं। मैं उन्हें चुगा-पानी देकर आऊँ! यदि मैं तुम्हारे पास नहीं आऊँ तो मुझे उस ब्राह्मण का पाप लगे जो संध्या, तर्पण आदि नहीं करता है। यदि मैं तुम्हारे पास नहीं आऊँ तो मुझे बैठी हुई गाय को ठोकर मारकर उठाने का जो पाप है—वह लगे। तब भील ने विचारा हरिणी एक पहले भी आई; दूसरी पीछे से भी आई, अतः यह सच्ची मालूम होती है, उसे जाने दिया। जल्दी ही हरिण आया, तब भील हरिण को मारने लगा। तब हरिण बोला—अरे ओ पापी, मुझे मत मारना। यहाँ अभी मेरी दो स्त्रियाँ आई थीं। तब भील बोला—यह जगह कोई बड़ी पूजनीक मालूम होती है यहाँ जानवर भी मनुष्यों की तरह बोलते हैं। तब भील बड़ा ही हर्षित हुआ। चार पहर तक रात्रि में हरिणों को हेरता, हैरान होकर भूखों मरता रहा। भूखा बैठा बील के पत्ते तोड़-तोड़कर फेंकता रहा और ठंड के मारे सी-सी-सी करता रहा। उस दिन शिवरात्रि थी—और उस स्थान पर शिवजी का मन्दिर था। अतः भील को श्री महादेव जी

आ कथा श्री माहादेव जी श्री पारवती जी नु' कही । श्री पारवती जी सीवरात्री को वरत प्रगट कीयो । करसी सु मनोवाछीत फळ पावसी, परमगति नु' परापत हुंसी । सीवरात्री रो वरत रो पुनरो पार कोई नहीं । सीव ईसुर अविनासी परमात्मा है । वरत करसी, कथा कहसी, सुणकर धारसी-सु' भगति पावसी । इति श्री सीवरात्री कथा । श्री रामजी श्रावण सुद १५ सं० १८५० । श्री हरी ।

---

तुष्टमान ( प्रसन्न ) हुए । भील को बड़ी पदवी ( अच्छा स्थान ) दी और अप्सरा को उसके शाप से मुक्त की, वह इन्द्रलोक गई । विमान में बैठकर वे स्वर्ग को गये । अतः आकाश में निकलते हैं । हरिण दोनों तरफ और हरिणी तीनों तारों के पीछे । इसे आहेड़ी कहते है । ( वह आहेड़ी कहलाता है ) । भील है, वह श्री महादेवजी के प्रताप से ( कृपा से ) मोक्ष को प्राप्त हुआ । वह प्रत्यक्ष आकाश में दर्शन देता है । ( आकाश में प्रत्यक्ष दिखाई देता है ) । यह कथा श्री महादेवजी ने पार्वती जी से कही । श्री पार्वती जी ने यह शिवरात्रि का व्रत संसार के सामने रखा । जो ( व्यक्ति ) इस व्रत को करेगा, उसे अपनी इच्छानुसार फल की प्राप्ति होगी—वह परमगति ( सद्गति स्वर्ग ) को प्राप्त होगा । शिवरात्रि के व्रत के पुण्य की बड़ी ही महिमा है इसका कोई पार नहीं है । शिव जी भगवान, अविनाशी हैं—परमात्मा हैं । जो व्यक्ति यह व्रत करेगा, इसकी कथा कहेगा, अथवा इसे सुनकर इसे चित में धारण करेगा उसे ( शिव की ) भक्ति मिलेगी ।

# १०–अथ होली री कथा

एक राकस मालण री बेटी, ढूढ़ा राकसणी । सो ढूढा राकसणी श्री महादेवजी ऊपर तपस्या कीवी । सो ऐसी तपस्या कीनही जो एक सिब–सिव करें। बीजो क्युं खावै न पीवै। तरै श्री महादेवजी प्रसन्न होय दरसण दीयौ, नै महादेव जी कह्यौ, 'हूं तूठो, तूं मांग' तरै ढूढा राकसणी बोली, जो राज म्हौंनै तूठा छौ, तो इतरो देवो, जो हूं किणीवतै मरूं नहीं। देवतां सूं, मनखां सूं न मरूं। हथियारां सूं मरु नही, ईसडी मौनूं करो। तरै श्री महादेव जी जांणीयो—आतो रांड राकसणी, नै इणरै तो कपट घणौ । आ मांणसां नूं दुख देसी । नै म्हैं तो इणनु वचन दियो । तरै श्री महादेव जी कहै छै–बाळक, मनिख री तो हूं न जाणूं, नै बीजा तो सकोई थारी पूजा करसी । तरै राकसणी

---

## कथा होली की

राक्षस मालण की बेटी···ढूंढा राक्षसणी थी । उस ढूंढा राक्षसणी ने श्री महादेव जी की तपस्या की । उसने ऐसी तपस्या की कि केवल 'शिव' 'शिव' करती रहे—इसके अतिरिक्त न वह कुछ खाती और न कुछ पान ही करती । तब श्री महादेव जी ने प्रसन्न होकर उसे दर्शन दिए। वे कहने लगे, 'मैं तुझसे प्रसन्न हूं—तू मुझसे वर मांग !' तब राक्षसणी ने उत्तर दिया, यदि आप मुझ पर प्रसन्न हैं तो ऐसा वरदान दें जो मैं किसी के मारे मरूं ही नहीं । देवताओं से न मरूं, मनुष्यों से न मरूं, हथियारों से न मरूं, मुझे ऐसी बना दें ( वरदान द्वारा )। महादेवजी ने तब सोचा, यह तो राक्षसणी है—इसके ( हृदय में ) कपट बहुत है । यह प्राणीमात्र को कष्ट देगी । और मैंने तो इसे वचन के लिए कह दिया है ! इस पर श्री महादेव जी ने कहा, 'बच्चों की और मनुष्यों की

जाणियो, बाळक री भी कोई नहीं बाळकां नु हूं खाय जाईस।
बीजो मांग्यो सो सरब दियो । नै श्री महादेव जी अन्तरध्यान
हुआ। पछै राकसणी दूंढे गांव रहै छै । सो महाजोरावर हुई,
सो संसार मैं नाना छोरूवां नु घर माहै सूं सूता नै बैठां नूं
उपाड़ उपाड़ नै जावड़ है—मार नै खाया। सो धरती सारी ऊगै नै
आथवो जितरी मैं फिरै, नै नाना छोरू मार नै खावै। सो
राकसणी जोरावर हुई। मारी मरै नहीं । च्यांरू ही खूंट मैं
राकसणी री हूक हुई। सो राजा रूव नव खंड सात दीप री धणी,
धरमात्मा–तिण री धरती मांहै अन्याव कठै ही नहीं। न्याव रौ
पइसो लेवै, सो दुनियां सारी ही राजा कनै पुकारू आई।
कहै–महाराज, दूंढा राकसणी धरती मांहै अन्याव करै छै, नान्हा
टाबरां नु मारनै खाय छै।' तरै राजा नु सोच ऊपनो।

---

तो मैं कह नहीं सकता—अन्य सभी तुम्हारी पूजा करेंगे। तब राक्षसणी
ने सोचा,' मुझे बच्चों से तो कोई भय है ही नहीं; उन्हें तो मैं
खा जाऊंगी। और जो कुछ मैंने मांगा था, सो तो मिल ही गया।

इस पर महादेव जी अलोप हो गए। इसके बाद राक्षसणी ढूंढा
गांव में रहती है। वह बड़ी ही शक्तिशालिनी होगई। संसार में कई
बच्चों को उनके घरों में से सोते हुओं को, बैठे हुओं को, उठा–उठाकर
भाग जाती है, उन्हें मारकर खाती है। तमाम पृथ्वी पर जहां तक
सूर्य उदय होता है और अस्त होता है वह वहां घूमती है और नाना-
प्रकार के बच्चों को मारकर खा जाती है। इस प्रकार वह राक्षसणी
ताकतवर होगई –किसी के मारे मरती नहीं। चारों दिशाओं में उसकी
धाक जम गई।

राजा रूव, नव खण्ड, सात द्वीपों का स्वामी, बड़ा धर्मात्मा जिसकी
धरती में अन्याय कहीं नहीं होता था—ऐसा था। वह न्याय का ही

तरै राजा गुरू वसिष्ट जी नै पूछै छै, जो लोक दुनियां सारा ही पुकारू आया छै। ढूंडा राकसणी धरती मांहे अन्याव करै छै, नांन्हा बाळक सहु मारै छै, तिणरी कासुं करणो। तरै वसिष्ट जी कह्यो-इण राकसणी नैं श्री महादेव जी रो वरदांन छै। सो आ क्युं ही कीयां मरै नहीं। एक उपाव छै, तिण करनै रहसी। श्री महादेव जी एक सेरी राखी छै। तरै राजा कहै छै-वसिष्टजी उपाव बतावो। तरै वसिष्ट जी कहै छै—गांव रै बारै होळी मातारो थांन छै। थै सकोई जाय नैं माताजी री पूजा करो, बाजा बजावतां, गावतां पूजा करो। फागुण वदि एक मरै दिन होळी रो डांडो रोपिजै, ऊपर धजा बांधिजै। नैं छोकरां नैं कहो जु मुहडा मांह सुं भूंडा बोलै, कुफार काडै, नाचै, कूदै, पांणी नांखै। धूड, राख नांखै, भींटोडा छांणा, लकडी चोर खोसनैं भैळा करो।

---

पैसा लिया करता। अतः तमाम संसार (के लोग) राजा के पास फरियाद करने को आए। कहने लगे—राजन्! ढूंढ़ा राक्षसणी पृथ्वी पर अन्याय करती है। छोटे-छोटे बच्चों को मारकर खाती है। तब राजा को बड़ा ही फिक्र हुआ। वे इस पर गुरु वसिष्ठ जी से पूछते हैं। दुनियाँ के सभी लोग पुकार लेकर आये हैं। ढूंढ़ा राक्षसणी पृथ्वी पर अन्याय करती है, छोटे-छोटे तमाम बच्चों को मारती है, उसका क्या (उपाय) करना चाहिए। तब वसिष्ठ जी ने कहा, इस राक्षसणी को श्री महादेवजी का वरदान है। अतः यह किसी से भी मर नहीं सकती। एक उपाय है- उससे यह रह सकती है। श्री महादेवजी ने एक छूट रखी है। तब राजा कहते हैं- हे वसिष्ठ जी उपाय बतावें!

तब वसिष्ठ जी कहते हैं—गाँव के बाहर होली माता का एक मन्दिर है। आप सभी उसकी पूजा करें—बाजा बजाते, गाते हुए उसकी पूजा करें। फाल्गुण कृष्णा एकम के दिन होली के नाम का एक

जो राकसणी नै वरदांन छै-वरसाळै, सीयाळै उनहाळै न मरै।। नै तिण सूं फागुण रो महीनो छै। सो उन्हाळो लागतां नै सीयाळारी संध छै। फागुण सुदि पूनम रै दिन डांडो रोपियौ हुवौ तिकौनै छोकरां लकडी छांणा भीटोरा भेळा किया होय तिको सारा भेळा करनै डांडा कनै नांखीजै। ने पछै होळी री प्रतिष्ठा ब्राह्मण सुं कराईजै। पछै होळी री पूजा कीजै-कुंकुं चावळ सूं पूजा कीजै, धूप खेईजै। मुहडा आगै नैवेद, सांकळो, फूली चडाईजे। बड़ा चढ़ाईजै। लकड़ी रा खांडोला बाळकां रै हाथ मैं दीजै। पछै होळी प्रजलत कीजै। पछै झाळ निकळै, तरै परिकरमा दीजै। नालेर मांहि नांख नै उरीलै झाळ मांह सूं, नै पछै वधारिजै। हाथ मैं खांडोळा होइ सो एक होळी ........।

---

मोटा सा लकड़ रोपना—उस पर एक ध्वजा बांधना। फिर बच्चों से कहना—मुंह से बुरे शब्द कहना, गालियां निकालें, नाचें, कूदें, पानी फेंकें, धूल व राख फेंकें। जली-बली लकड़ियां और कण्डे इधर-उधर से चोर-खोस कर इकट्ठे करलें। राक्षसणी को वरदान है—वर्षाकाल, ग्रीष्मकाल, व शीतकाल में यह मरे नहीं। अतः फाल्गुण का महीना है यह गर्मी के प्रारम्भ होते तथा सर्दी के जाते समय दोनों का संधिकाल है। फाल्गुण शुक्ला पूर्णमा को जो लकड़ रोपा हुआ है—उसके पास लड़के चोरे हुए व लूट-खसोट किए हुए कण्डे व लकड़ियां इकट्ठी हुई हों, उन्हें वहां फेंक दें। इसके बाद होली की प्रतिष्ठा ( पूजाआदि ) ब्राह्मण से करवानी। फिर होली की पूजा करनी चाहिए। पूजा कुंकुंम चावल आदि से करनी चाहिए धूप भी करना चाहिए। उसके ठीक सामने प्रसाद-नैवेद्य आदि भी चढ़ाने चाहिए। बड़े चढ़ाने ( चाहिए ) लकड़ी के खांडोले ( लकड़ी की तलवार आदि ) बच्चों के हाथ में देनी चाहिए। फिर होली को जलाना चाहिए। इसके बाद होली की

झाळ देख नै नालेर वधारिजै। तिणरो धूंओ सगळौ जासी। नै नान्हो छोरूं जन्मे तिणरी पूजा सांकळी, वळी, फूली भेळा करनै ऊपर लाकड़ी आरी करनै नैचे छोरु नै बैसाणजौ। नै ऊपर खांडै री काटकल दीजौ नै गीत गाईजै। सो ये खांडोळा री काटकडे पड़ै सो राकसणी रै लागै। काटकड़ नै होळी री धूंओ लागै। तिण आगै राकसणी आवसी नहीं, सो थै ओ उपाव करो। तरै राज—लोक, दुनियां पुकार आई थी तिणांकनै आ बात कही छै, थै सकोई इणभाँत सूं होळी री पूजा करो ज्यूं राकसणी नहीं आवै। तरै सकोई इणभांत सूं पूजा करण लागा। तरै राकसणी री दोस उतरियौ। हमैं राकसणी न आवै। तरै बाळकां रौ कष्ट कटियौ।

---

'झाल' ( लौ ) निकले उस समय उसके चारों ओर परिक्रमा लगानी चाहिए। नारेल को जलती होली में डालकर फिर उसे निकालकर फोड़ना चाहिए। हाथों में जो 'खांडोले' हों उन्हें होली में गिरादेने···

अग्नि की लपट को देखकर नारेल को तोड़ना चाहिए। उसका धूंआ चारों ओर जावेगा। और छोटा बच्चा पैदा हो उसकी पूजा, बली से, फूलों से करके·········उसके नीचे बच्चे को बिठाना चाहिए। उस पर तलवार को रक्षा के रूप में रखना, फिर गीत गाने चाहिए। सो इसप्रकार तलवार काटकड़ जो गिरे वह राक्षसणी के जाकर लगे। काटकड़ को होली का धूंआ लगे। उसके समक्ष राक्षसणी आयेगी नहीं—अतः आप यह उपाय करें। तब जो लोग शहर के और दुनियां के पुकार लेकर आए थे, उनके पास यह बात पहुँची—आप सभी इसी प्रकार से होली की पूजा करें, जिससे राक्षसणी न आ सके। तब सभी लोग इस प्रकार से पूजा करने लगे। इस प्रकार राक्षसणी का दोष का छुटकारा हुआ। अब राक्षसणी आती ही नहीं। तब जाकर बालकों

पछै सकोई नान्हा, मोटा, मरद, अस्त्रियां, मुहडा मांहि थे भूंडा बोलैछै। माथा मांहि धूड़, राख, पांणी, मळ, मूत, घालै छै। तिण थी दोस उतरै। पछै सकोई भेळा हूयनै ढूंढा राकसणी नूं राव काढीजै। तिणरा गळा मांहि खडवंधा री माळा घालिजै। उपरै घणी राख लगाईजै। पछै उनूं गधौडो ऊपर चाढ चढाइवै। मुहडे आगै बाजा बजाइजै। छोकरां कनै भूंडा बोलाइजै पछै भाटा बाहिजै। पछै रावनै गाँव बारै काढिजै। तरै भार उतरै छै।

—— ——

---

का कष्ट मिटा। उसके बाद सभी छोटे, मोटे, मरद, स्त्रियाँ, मुँह से बुरे बचन बोलते हैं। सिर पर धूल, राख, पानी, मल–मूत्र डालते हैं—इससे दोषका परिमार्जन होता है। फिर सभी इकट्ठे होकर ढूंढा राक्षसणी का स्वांग निकालना चाहिए। उसके गले में एक माला विशेष ( गोबर की बनी ) पहिरावें। उसके बहुत सी राख लगावें। फिर उसे गधे पर चढ़ा देनी चाहिए। उसके मुंह के आगे बाजे बजावें। लड़कों से बुरे बचन कहलावें। फिर पत्थरों की मार उसे मारना। फिर गधे को गाँव के बाहर निकालना। तब इसका भार कम हो ( तब जाकर यह काम हलका हो )।

—— ——

## ११—अथ फल द्वितीया की कथा

श्री गणेशायनमः। अथ फल द्वितीया की कथा लिख्यते। एकदा समै राजा युधिष्ठिर, श्री कृष्णदेव को प्रश्न कियो, हे स्वामिन, हे जनार्दन, दांना करि, यज्ञा करि, किसौ पुण्य करि राज्य री प्राप्ति हुवै, सू थे निश्चय कर कहो ॥ १ ॥ तब श्री कृष्ण कहै—जो राजा, राज्य सुख वांछे छै तो व्रत करि, जिके व्रत कियां मनवांछितं फल हुवै, व्रतां मांहि उत्तम छै, मोटै पुण्य री करण-हार ॥ २ ॥ कैसो छै व्रत, जिकै एकै व्रत कियां जितरौ सारां तीर्थां विषै स्नान कियां पुण्य हुवै, तितरौ पुण्य हुवै।

तब युधिष्ठिर कहै—हे कृष्ण, तिको व्रत किसो? किसै देवता रो? किसी विधि? विस्तार सौं कहो। जो थे म्हौं ऊपर

---

## कथा फल द्वितीया की

श्री गणेशायनमः। फल द्वितीया की कथा लिखी जा रही है। एक समय, राजा युधिष्ठिर ने श्री कृष्ण भगवान से प्रश्न किया—हे स्वामी, हे जनार्दन, दान और यज्ञ अथवा वह कौनसा पुण्य है जिसके करने से राज्य की प्राप्ति हो? वह आप कृपा करके अवश्य कहें। तब श्री कृष्ण कहते हैं—जो राजा राज्य सुख चाहे, उसे व्रत करना चाहिए। उस व्रत के करने से मन-वाञ्छित फल होता है; यह व्रतों में उत्तम व्रत है, और यह बड़े पुण्य को देने वाला है। यह कैसा है व्रत—जिस एक व्रत को करने पर तमाम तीर्थों में स्नान करने के समान पुण्य होता है।

तब युधिष्ठिर कहता है—हे कृष्ण, वह कौन सा व्रत है? किस देवता का है? कैसी उसकी विधि है? विस्तार पूर्वक कहें—यदि

भाव राखो छौ तो। तब श्री कृष्ण कहै—राजा तूं सुनि—व्रतां मांहि उत्तम व्रत छै। ओ व्रत आगै सौनकादिकां रिसीस्वरां नूं सूत जी कह्यो छै ॥ ५ ॥

पुराण पूर्वै एक समै दण्डकारण्य वन वासीयां रिखां नूं आवनां नूं सूत वचन कहत हुवौ ॥ ६ ॥ हे रिसीस्वरां कठै गया था, कासूं इयैं रो प्रत्युत्तर हुवै ॥ ७ ॥ तब रिख बोलिया—हे सूत, म्हे श्री गंगा विषै स्नान करण गया था। तठै श्री भगवान पण आया। थांनूं आ सुन्यशयन नाम व्रत पूछन आया छां। जिकै व्रत कर राजा रूकमांगद हुंतो हुवो, जिकैरी कीरति स्वर्ग ऊपरि जाय प्राप्ति हुई-तठै श्री भगवान विराजै। तब सूत कहै—श्रावणादि मास च्यार कृष्ण परव्य री द्वितीया तिकै आगै व्रत करि। जल शायी भगवान पूजीयो। धन धर्म सूं उपायो ॥१०॥

---

आप मुझ पर कृपा भाव रखते हैं तो। तब श्री कृष्ण कहते हैं—राजन्! तुम सुनो—(यह) व्रतों में से उत्तम व्रत है। इसी व्रत को पहले शौनकादिक ऋषि आदि को सूत जी ने कहा है।

प्राचीन काल में एक समय दंडका बनवासी ऋषियों के आने पर, सूत जी इस प्रकार वचन कहने लगे। हे ऋषि लोगों—(आप) कहाँ गये थे? (इस प्रकार के जाने का) क्या प्रयोजन था? तब ऋषियों ने उत्तर दिया—हे सूत! हम श्री गंगा जी में स्नान करने गये थे। वहाँ श्री भगवान भी आये थे। आपके पास (तो) 'शून्य-शयन' नामक व्रत के विषय में पूछने आये हैं। जिस व्रत के करने पर राजा रुकमांगद था, उसकी कीर्ति स्वर्ग तक जा पहुँची, जहाँ श्री भगवान विराजमान है। तब सूत कहते हैं—श्रावण आदि महीने की चार कृष्ण-पक्ष की द्वितीया का (उसने) व्रत किया। जल में शयन करने वाले (विष्णु) भगवान की पूजा।

तैं कर भगवान प्रसन्न हुइ वांछित फळ देता हुवा। फेर ब्राह्मण री किरपा सूं पृथिवी रो राजा हुवौ। इयैंहीज कथा नूं विस्तार कर कहूं छूं—थे एकाग्र मन श्रवण करो ॥ १२ ॥

पुराण पर्वें राजा रूकमांगद धर्मात्मा सारां राजवीयां बिचै श्रेष्ठ। वामदेव रिषि रैं आश्रम आय प्राप्त हुवो। तठै एकै रिखी नूं बैठो देख्यौ। तिकै नूं देखि राजा नमस्कार कीयो-चरणै लागो ॥ १४ ॥ रिसिस्वर पण उठी आसन अर्घ्य पाद्य सत्कार कियो। राज्य री कुशळ वार्त्ता पूछी। तब रिख नूं कह्यो—हे रिसिस्वर, थांहरी किरपा करि माहरी राज्य विषै कुशळ छै। पण क्यूंक हूं पूछण आयो छों। म्हारै हृदै मांहि विस्मय छै ॥ १६ ॥ हे ब्रह्मन्, जिकै कर्म कर राज्य शत्रु वैरियां करि वर्जित कहूं पायो, धर्मांगद सारीखो पुत्र पायो, मनो गामी

---

इससे भगवान प्रसन्न होकर ( उसे ) मनो–वाञ्छित फल का वरदान दिया। फिर ब्राह्मण की कृपा से पृथ्वी का राजा हुआ। इसी ही कथा को विस्तार पूर्वक कहता हूं—आप लोग एक–चित्त होकर सुनें।

प्राचीन काल में राजा रूक्मांगद बड़ा धर्मात्मा, तमाम राजाओं में श्रेष्ठ ( हो गया है )। वह वामदेव ऋषि के आश्रम में आया। वहाँ एक ऋषि को बैठा हुआ देखा। उसे देखकर राजा ने नमस्कार किया, उसके पाँवों पड़ा। ऋषि ने भी उठकर अर्घ्य आदि से उसका सत्कार किया। राजा से उसकी कुशल मंगल पूछी। तब उसने ऋषि से उत्तर में कहा–हे ऋषिदेव ! आपकी कृपा से मेरे राज्य में सब कुछ कुशल है। लेकिन मैं कुछ पूछने को आया हूं। मेरे हृदय में कुछ संशय है। हे ब्रह्मन् देवता, जिस कर्म द्वारा मैंने शत्रुओं द्वारा निसकंटक राज्य को प्राप्त किया,

अश्व पायो, संध्यावली भार्य पाई-पृथ्वी विषै असी गुणशील आचार पतिव्रता और नहीं। और ही जिको देवता नु दुर्लभ तिको म्हैं पायो, सू थे निश्चय कर कहो। म्हैं किसै पुण्य तैं पायो। इयै भांत रुकमांगद पूछियो थको रिसीस्वर मुहूर्त मात्र ध्यान करि राजा रै पूर्व जन्मांतर री वार्त्ता जाँणी।

तठा उपरांत रिसिस्वर हंसकर राजा सौं कहतो हुवो। हे राजन्—तूं जन्मांतर रै विषै अवनीपाल नाम शूद्र हंतो। महा-दरिद्र कर पीडित थो। भूंडी भार्य थी। कुछित कर्मा री कर्ता। अकस्मात् कहीं ब्राह्मणां री संगति हुई। तिकै ब्राह्मण बरसा-बरस ओ असून्यश्यन व्रत करता। तिकां रै प्रसंग सूं तैं पण व्रत कीयो तिकै री प्रताप छै। तैं सब घर दोड़ पर्यंत कियो-तिकै रा फळ छै।

---

धर्मांगद जैसा (गुणवान) पुत्र पाया, इच्छित स्थान पर ले जानेवाला घोड़ा प्राप्त किया, संध्यावली जैसी पत्नी प्राप्त की, पृथ्वी में जिसके समान गुणशीला, आचरण वाली पतिव्रता और कोई भी नहीं है। और भी जो चीजें जो देवताओं को दुर्लभ हैं वे सभी मुझे प्राप्त हुई ऐसा व्रत आप मुझे निश्चय ही कहें। मैंने कौन पुण्य प्रताप से इन्हें प्राप्त किये! इस प्रकार रुक्मांगद के पूछने पर ऋषिदेव ने पल भर ध्यान लगाकर राजा के पूर्व जन्म की बात को समझली।

इसके उपरान्त ऋषिवर हँसकर राजा से कहने लगा। हे राजन्, तुम पूर्व जन्म में अवनीपाल नामक शूद्र थे। बड़ी दरिद्रता (गरीबी) के कारण दुःखी थे। तुम्हारी औरत बुरी थी। बुरे कर्मों को करने वाली थी। अकस्मात् तुम्हें किसी ब्राह्मण की संगति हो चली, वह (ऐसा) ब्राह्मण था जो कई वर्षों से यह 'अशून्य-शयन' करता आ रहा था।

श्रावण री द्वितीया कियां तैं संपदा री प्राप्ति हुवै। भाद्रपद री द्वितीया कियां तैं पुत्रां री प्राप्ति हुवै। आश्विन मासि री द्वितीया कियां तैं भली स्त्री पावै। स्त्री करै तो भलो पुरुष पावै। ओ व्रत चंद्रोदय व्यापिनी द्वितीया करै।

ए राजा वचन रिसिस्वर रां सुनि आपरै नगर गयो। जायकर अशून्य-शयन व्रत करण लागो बरसां-बरस। तिकै सूं अतुळ कीर्ति, अतुळ बळ पायो। आ कथा सूत पौराणिक शौनकादिकां प्रति कही। तब रिसिस्वरां फेर प्रश्न कियो। हे सूत, ओ व्रत क्यूं कर उत्पन्न हुवो ? कैं कियो ? किसी विधि कर करणो ? किसो फळ पाई जै ?

तब सूत जी शौनकादिकां नै कहै—पुरा कल्पांतर रै बिषै, भगवान मार्कंडेय रिसिस्वर नूं माया दिखाई। समुद्र, पृथ्वी,

---

उसी के प्रभाव से तुमने भी यह व्रत किया। उसी का यह प्रताप है। तुमने दो वर्ष तक किया, उसका फल है।

श्रावण की द्वितीया करने पर सम्पदा की प्राप्ति होती है। भाद्रपद की द्वितीया करने पर पुत्रों की प्राप्ति होती है। आश्विन-मास की द्वितीया करने से अच्छी ( अच्छे आचरण वाली ) स्त्री प्राप्त होती है। स्त्री यदि इस व्रत को करेगी तो उसे अच्छा गुणवान पुरुष ( पति ) प्राप्त होगा। यह व्रत चन्द्रोदय व्यापिनी द्वितीया को करो (याने शुक्ल-पक्ष की द्वितीया को करो)

यह वचन सुनकर राजा अपने नगर को आया। आकर कई वर्षों तक 'अशून्य-शयन' व्रत करने लगा। जिसके कारण अतुल कीर्ति और अतुल बल उसे प्राप्त हुआ। यह कथा प्राचीन काल में सूत ने शौनकादिक ( ऋषि लोगों ) के प्रति कही थी। तब ऋषिवरों ने

जळ-जळाकार करि आप एकै पद्म रै पानरो पोंचो करि तिकै मांहि सूता; तिकै समै मार्कंडेय श्री भगवान सूं प्रश्न कीयो। हे ब्रह्मन्—थे ऐसे पद्म रै पलंक उपरि रख्या रो करण हार कुण छै। थाने स्तन-पान कुण दे छै। कुण थांहरो भरण-पोषण करै छै? थे कठा सूं उत्पन्न हुवा छो। हे बाळक, सर्व निश्चय करि कहो॥ १॥

इमैं बाळक रूप भगवान कहै छै—हे रिसि, ऐ सर्व म्हैंहीज उत्पन्न कीया छै। ब्रह्मा, इन्द्र, महादेव, आदित्य, वसव, रुद्रा, रिसिस्वर, दिग्पाळ, लोकपाळ, गंधर्व, नाग, राख्यस, पिशाच, राजान, पर्वत, विद्याधर, ग्रहा, पाताळ, पृथिवी, भूरादिचतुर्दश लोक, नख्यत्र, जोग, रासि, तारा, जळरासि, वात, अग्नि। और ही स्थावर, जंगम जीव ए सर्व म्हैंही तैं उत्पन्न हुवै। म्हैंही

---

फिर प्रश्न किया। हे सूत! यह व्रत किस प्रकार उत्पन्न हुआ? किसने इसे (पहले पहल) किया? कौन सी विधि से इसे करना चाहिये? इससे कौन-सा फल मिल सकता है?

तब सूत जी शौनकादिकों से कहते हैं—बहुत ही प्राचीन काल में भगवान ने मार्कण्डेय ऋषि को अपनी माया दिखाई। समुद्र, पृथ्वी और जन सबको जल-मग्न कर स्वयं एक कमल के पत्ते को झूला बनाकर उसमें सो गये। उस समय मार्कण्डेय ने भगवान से प्रश्न किया—हे ब्रह्मन्, आपका इस प्रकार कमल के पत्ते पर (शयन करते समय) आपकी रक्षा कौन करेगा? आपको कौन स्तन द्वारा दुग्धपान करवायेगा? कौन आपका भरण-पोषण करेगा? आप कहां से पैदा हुए हैं? हे बालक—सब निश्चय पूर्वक कहिये।

अब बालक रूप भगवान कहता है—हे ऋषि, यह सब मैंने ही उत्पन्न किये हैं। ब्रह्मा, इन्द्र, महादेव, आदित्य, रुद्र, ऋषिवर, दिग्पाल,

विषै लीन हुवै । म्हैंही पाळन हुवै छै । हे रिसि, तूं म्हौं नूं वृद्धि जांणै न छै । बाळक कहै छै ।

तब मार्कंडेय कहन लागो—हे महाराज थांरी उतपति हूं न जाणूं । थांरी विभूति कर्णां करि सुनी छै । तत् कारणात, हे सुरोत्तम थांहरी किरपा सूं थांहरी हूं स्तोत्र बाचन करीस, सूत जी शौनकादिकां प्रति कहै छै । इयै भांत सूं मार्कंडेय कहतां थकांहीज सारां लोकां रै सुख का बहणहार भगवान मुख प्रसार उबासी मात्र मुनि नूं मुख मांहि ग्रासन कियो । मुख मांहि प्रविष्ट थको रिसि नै उदर मांहि दौडतै थकै नै बरस एक सौ पांच व्यतीत हुवा । तिको रिसि धर्मात्मा बाळक रै उदर मांहि बैठ रह्यौ । तथा उपरांत निराश हुवो थको स्तुति करण लागो । तब रिसि स्तुति करै छै—तूं सारां भूत-मात्र प्राणियां री माता छौ ।

---

लोकपाल, गंधर्व, नाग, राक्षस, पिशाच, राजा लोग, पर्वत, विद्याधर, ग्रह, पाताल, पृथ्वी, भूतादि, चतुर्दश लोक, नक्षत्र, जोग, राशि, तारा, जलराशि, वात, अग्नि । और भी जड़-चेतन यह सब मुझ से ही उत्पन्न हुए हैं । मेरे ही में लीन होते हैं । मेरे द्वारा पालन किये जाते हैं । हे ऋषि—तुम मेरी वृद्धि जानते नहीं हो । (अतः मुझे) बालक कहता है ।

तब मार्कण्डेय कहने लगा—हे महाराज, मैं आपकी उत्पत्ति के विषय में नहीं जानता । आपकी महिमा कानों से सुनी है । इस कारण हे देवादिदेव ! मैं आपके स्तोत्र आपकी कृपा से करूंगा, सूत जी शौनकादि के प्रति कहते हैं—

इस प्रकार मार्कण्डेय के कहने पर भगवान ने मुंह फैलाकर, उबासी मात्र से ही मुनि को अपने मुंह में रख लिया । मुख में प्रविष्ट होते हुए ऋषि को ( भगवान के ) पेट में भागते-दौड़ते १२५ वर्ष व्यतीत

तूंहीज पिता छो। गुरु रूप तूंहीज छै। जी वेदादिकां रै उद्धार रो करण हार थेहीज छो। जी थांहरै उदर विषै प्रविष्ट हुवै थकै म्हैं उदर रौ पान पायो। एक सौ पांच बरस भ्रमकर थांहरै शरण आय प्राप्त भयौ। हे देव देवेश, हे शंख चक्र, गदाधारी, म्हां नूं रख्या करौ। हे कमळा कांत प्रसन्न हुवो। हे मधुसूदन प्रसन्न हुवो। जगतां नाथ, हे गरुडध्वज, हे पुण्डरीकाक्ष, हे जळशायिन, थांहरी तांई नमस्कार हुवौ। थे देवतां, दैत्यां रा भर्त्ता छौ। मनुष्याणां का कथा नरक हूंता उद्धारण विषै थां हूंता परै और समर्थ कोई नहीं। तब भगवान कहै—हे ब्रह्मन् रिख, थारी स्तुति कर तैं ऊपरि हूं संतुष्ट हुवौ। तूं म्हैंहूंता बर मांगि! जो थारै मन भांति वांछित छै तिको मांगि।

तब मार्कण्डेय कहै—हे देव, हे चतुर्भुज, जो थे म्हां ऊपरि तुष्ट छौ तो अशून्यशयनाभ व्रत कहो। तिको व्रत व्रतां मांहि

---

होगये। वह ऋषि, धर्मात्मा बालक के पेट में बैठ गया। इसके उपरान्त निराश होता हुआ, भगवान की स्तुति करने लगा। तब ऋषि स्तुति करता है—तू सभी भूत-प्राणियों का, प्राणियों की माता है, तू ही पिता है। गुरु रूप में भी तुम्हीं हो। वेद आदि के उद्धार के आपही करने वाले हैं। आपके उदर में (पेट में) प्रविष्ट होकर मैंने आपके उदर से ही पान किया है।

एक सौ पांच वर्ष घूम-भटककर आपकी शरण आकर प्राप्त हुआ हूं। देवदेवेश, हे शंख, चक्र, गदाधारी मेरी रक्षा करें। हे लक्ष्मीपति ( आप ) प्रसन्न होवें। हे मधसूदन, आप प्रसन्न होवें। हे जगत के नाथ, हे गरुड़-ध्वज, हे पुण्डरीकाक्ष, हे जल-शायन, मैं आपके प्रति नमस्कार करता हूं। आप, देवता और राक्षसों के भर्तार हैं। मनुष्यों को नरक-लोक से उद्धार करने में आपके होते दूसरा कोई भी सामर्थ्यवान नहीं है।

उत्तम छै जी। तिकै व्रत कीयां शयन कहावै। शय्या तिका शून्य न हुवै। अर्थात् सौभाग्य घणौ हुवै, तिको कहो। तद् श्री भगवान कहै, रिखि ओ व्रत किहीं ना कहैं कह्यौ न छै। न संसार मैं विख्यात छै—तिको तनूं कहूं छूं। तूं एकाग्रमन सूं श्रवण कर। संखरा श्रेष्ट दिनां मांहि आरंभ करै। प्रथम श्रावण वदि द्वितीया सूं मास च्यार व्रत करै। चंद्रमा उदय हुवै बीज मैं तिका द्वितीया करै। प्रातकाल नित्य नैमित्तिक करि दिन रो व्रत करणौ।

पश्चात् चंद्रमा उदय हूंता पैहली गोमयरी चोको दे तिण ऊपर अष्टदळ चावळा रो करि तिकै ऊपरि पात्र एक पूर्ण तांबै रौ तिकै मांहि मूर्ति श्री लखमीनाथ जी री स्थापति करणी। पात्र

---

तब भगवान कहते हैं—हे ब्रह्मन ऋषि! मैं तुम पर स्तुति करने के कारण बड़ा ही संतुष्ट हुआ। तुम मुझ से वर मांगो, जो तुम्हारी मन की इच्छा हो, वही मांगो।

तब मार्कण्डेय ने कहा—हे देव, हे चतुर्भुज, यदि आप मुझ पर प्रसन्न हैं, तो मुझे आप 'अशून्य-शयन' व्रत का वर्णन कहें। यह व्रत सभी व्रतों में उत्तम है। जिस व्रत के करने से शयन कहता है—(व्यक्ति) उसकी शय्या कभी सूनी नहीं होती। अर्थात् उसका बड़ा सौभाग्य रहता है, वही कहें। तब भगवान् कहते हैं—यह व्रत मैंने किसी से भी कहा नहीं है। संसार में भी यह विख्यात नहीं है, वह मैं तुम्हें कहता हूं। तुम इसे एक-चित्त होकर सुनना। अच्छे शुभ दिनों में इसे प्रारम्भ करना। पहले श्रावण की कृष्ण पक्ष की द्वितीया से चार महीनों तक व्रत करना। जिस दूज को चन्द्रमा उदय हो, उसी द्वितीया को करना। प्रातःकाल हमेशा के दैनिक कार्यों से निवृत होकर दिन में व्रत करना (चाहिए)। फिर चन्द्रमा के उदय होने पर पहले गाय के गोबर का

मांहि जळ राखणी । जळ मांहि पधरावणी विधि संजुगत प्रतिष्ठा कीजै । पछै केशर सूं पूजै । पछै भक्ति सूं पूजा करि विज्ञप्त घणी कीजै । हे देव, अशूशयन देहि पुत्र, दार, धन-धान्य करि पूर्ण । पछै अगर, कपूर, चंदन, सुगंध लेपन ग्रहण करणो । जायरा फूल, शत पत्र, कमळ, माळति भृङ्गराजक, तुळसी रा पत्र, बीजा ही उत्तम फूल समर्पण कीजै । धूप-दीप, नैवेद्य, मुखवास समर्पण कीजै । फळां विशेष पूजा कीजै । फळ च्यारां द्वितीयां नूं नवा-नवा फळ समर्पण कीजै । तिकै सूं फळ द्वितीया कहै, जै नाम अशून्य शयन व्रत री छै। पछै दख्यणां, तांबूल, आचमन समर्पीजै । पछै अर्घ्य कीजै। एकै पात्र मांहि जळ, गंध, फूल, सौपारी, अख्यत ग्रहण कर ओ पढ़ीजै—हे कृष्ण ऋषीकेश, हे देव-जगतरा पिता, थे लखमी सहित म्हैं दियौ तिकौ अर्घ्य थे

---

चौका देकर उस पर चावलों द्वारा अष्ट-दल बनाकर, उस पर ताँबे का पात्र धरना चाहिए। उसके अन्दर श्री लक्ष्मीनाथ जी की मूर्ति स्थापित करनी चाहिए। (उसे) पात्र में रखना चाहिए। जल में युक्ति सहित उसे पधरानी चाहिए। फिर केशर से पूजा करना। फिर भक्ति सहित पूजा कर, बहुत-सी विनती करनी। हे देव, हे अशून्यशयन, आप हमें पुत्र, स्त्री, धनधान्यसे पूर्ण करें-फिर अगर,कपूर, चंदन, सुगन्ध, लेपन आदि करना। जायके फूल, शत पत्र, कमल, मालती भृङ्गराज तुलसी पत्र, और भी प्रकार के उत्तम फूल ( भगवान को ) समर्पण करना। धूप, दीप, नैवेद्य, मुख-वास आदि समर्पण करना चाहिए। चारों ही द्वितीयाओं को नये-नये फल समर्पण करने (चाहिए)—इसी कारण फल द्वितीया यह कहलाती है—नाम इसका 'अशून्य-शयन' का है। फिर दक्षिणा, पान-आचमन समर्पण करना चाहिए। फिर अर्घ्य देना चाहिए। एक बर्तन में जल, गंध, फूल, सुपारी, अक्षयत लेकर यह (इस प्रकार) पढ़ना चाहिए—हे कृष्ण हृषीकेश, हे देव, जगत के पिता, आप, मैंने जो

ग्रहण करो । इतरी प्रार्थना करि, भगवान रै आगै समर्पये । पछै चंद्रमा री पूजा करि चन्द्रमा नूं अर्घ्य दान करै । क्षीर सागर विषै उत्पन्न हुवो, अत्रि गोत्र विषै जनम, हे शशांक तूं रोहिणी सहित अर्घ्य री ग्रहण करि । इयै भांत मास रै विषै करणो । कार्त्तिक विषै उद्यापन करै विधिकर संयुक्त ।

तब मार्कंडेय कहै—हे भगवान, व्रत रै दिन भोजन कासूं कीजै, त्यागजै कासूं, दान कया दीजै ? उद्यापन ( किसी व्रत की समाप्ति पर किया जाने वाला कृत्य हवन, ब्राह्मण भोजन आदि ) किसी भाँति कीजै । फल कासूं हुवै, तिको निश्चय करि कहवो । तब श्री भगवान् कहै—हे रिष, हविष्यान्न ( सात्वत भोग ) भोजन करै, घृत, गुर, शर्करा संयुक्त । दधि, छाछ बर्जतो, गेहूँ,

---

अर्घ्य समर्पण किया है—उसे स्वीकार करें । इतनी प्रार्थना करके भगवान् के आगे इन्हें समर्पण कर दे । फिर चन्द्रमा की पूजाकर चन्द्रमा को अर्घ्य दान दे । क्षीरसागर में उत्पन्न हुए, अत्रि गोत्र में जन्म है ( जिसका ) ऐसे हे शशांक-आप रोहिणी सहित अर्घ्य को ग्रहण करें । इस प्रकार महीने के भीतर करना । कातिक के महीने में विधि-सहित उद्यापन करना ।

तब मार्कण्डेय कहते हैं—व्रत के दिन भोजन किस से करना चाहिए ? त्यागना क्या चाहिए ? दान में क्या देना चाहिए ? किस प्रकार उद्यापन करना चाहिए ? फल की प्राप्ति किस से हो, वही निश्चय पूर्वक कहें । तब श्री भगवान् कहते हैं—हे ऋषि, सात्विक भोजन करे घृत, गुड़, शक्कर युक्त । दही और छाछ निषेध—गेहूँ और जव खाने चाहिए । इसमें से आधा ब्राह्मण को देना, आधा भाग स्वयं खाना चाहिए । व्रत के दिन, काम, क्रोध, मद और मोह का त्याग करना चाहिए । कथा को सुनना—इस प्रकार व्रतकर चौथे वर्ष अथवा सोलवें वर्ष

जव खावणा। आधो ब्राह्मण नूं देणों। आधो आप खाणों। व्रत रै दिन काम, क्रोध, लोभ, मोह रो त्याग करणो।

कथा रो श्रवण करणो। ईयै भाँत सूं व्रत कर चौथे बरस अथवा सोळे बरसै उद्यापन करणो। उद्यापन बिना व्रत रो पूर्ण नाहीं तिके सूं अवश्य उद्यापन करणो। ब्राह्मण री आज्ञा लेकरि शास्त्रोक्त विधि सूं करणो। होम करणो। ब्राह्मण री छहांरी बरणी अथवा असमर्थ च्यारां री। गोदान, वस्त्र स्त्री पुरुष रा, आभूषण स्त्री पुरुष रा,ब्राह्मण नूं दैवै। शय्या दान,सीरख पथरणा उसीसा सारी उपस्कर सामग्री संयुक्त सपत्नीक सहित ब्राह्मण नूं। ब्राह्मण सोळे भोजन खीर खांड सूं दक्षणा सहित, एका आपरी शक्ति सारू सुवर्ण रो कळश दूध भर, मांहि सुवर्ण घाति, सावद्ध वस्त्र

---

उद्यापन करना चाहिए। उद्यापन बिना व्रत सम्पूर्ण नहीं होता। इसलिए उद्यापन तो अवश्य ही करना चाहिए। ब्राह्मण की आज्ञा लेकर शास्त्र की विधि से करना चाहिए। होम करना चाहिए। छः ब्राह्मणों को वरणी बैठाना ( माला फेरने के लिए बैठाना ) यदि असमर्थ हो तो फिर चारों को बैठाना। गोदान, वस्त्र–स्त्री पुरुष के, आभूषण–स्त्री पुरुष के, ब्राह्मण को देने चाहिए। शय्या दान, रजाई, बिछौना, छोटा तकिया, अपनी शक्ति अनुसार सपत्नीक ब्राह्मण को देना चाहिए। ब्राह्मण को सोलह प्रकार के भोजन, खीर–खाण्ड सहित करवाना चाहिए उसे दक्षिणा देनी चाहिए। अपनी शक्ति अनुसार एक सोने का पात्र दूध भर कर उसमें सोना डालकर, ऊपर से पीले–रेशमी कपड़े से उसे लपेटकर, ब्राह्मण को देना चाहिए। ऐसा ब्राह्मण जो वैष्णव हो, कुटुम्बी हो, स्त्री हीन न हो, तपस्या का करने वाला हो, योग्य हो, विद्यावान हो, ऐसे ब्राह्मण को देना चाहिए। यदि सोने का पात्र बनवाने की शक्ति न हो तो, ताँबे अथवा मिट्टी का पात्र बनवाना

सूं बींटी ब्राह्मण कोई वैष्णव हुवै, कुटंबी हुवै, स्त्री हीन न हुवै, तपस्या री करण हार हुवै, पात्र हुवै, विद्या पात्र हुवै, तिकै नूं देणो। सुबर्ण री शक्ति न हुवै तो तांबे री अथवा माटी री पण करणो। पछै आप भोजन करै–मन प्रसन्न सूं च्यार वरस व्रत कर ईयै भांति सूं उद्यापन करै।

श्री कृष्ण कहै—हे युधिष्ठिर, जिकै ईयै भाँति करि, उद्यापन करै, तिनकै रै फळ री प्राप्ति हुवै। तिको सुणै, सूर्य ग्रहण विषै कुरुक्षेत्र मांहि जाइ पितृ–तर्पण करै, तिकै नूं कोई पुण्य हुवै, तिको पुण्य री प्राप्ति हुवै। तिको गया जाय पितृश्राद्ध करै, गिलिका विषै जाय स्नान करै, तिकै फळ री भोगणहार हुवै। मथुरा मंडल विषै पंच भीषम मांहि जाई, भगवान रै आगै जागरण

---

चाहिए। इसके बाद फिर स्वयं भोजन करे। प्रसन्नचित्त होकर चार वर्ष तक इसी प्रकार से व्रत करे और इसी प्रकार से उद्यापन करता रहे।

श्री कृष्ण कहते हैं—हे युधिष्ठिर, जो व्यक्ति इस प्रकार करता है, उसे फल की प्राप्ति होती है। जो (व्यक्ति) इसे सुने उसे सूर्य ग्रहण के समय कुरुक्षेत्र में जाकर पितृ–तर्पण करने का जो पुण्य लाभ होता है, उसी पुण्य की प्राप्ति हो। जो व्यक्ति गया जाकर पितृ–श्राद्ध करता है, गिलिका में जाकर स्नान करता है, उसी ही पुण्य के फल को भोगने वाला हो। मथुरा–मंडल में जाकर पंचभीषम जाकर जो व्यक्ति भगवान के आगे जागरण करता है, वैसे ही फल की प्राप्ति इसके करने से हो। मथुरा में प्रबोधनी का जागरण करने से, नेमिषारण्य में, गंगा–सागर समुद्र में, गंगा में, हरिद्वार में, सिन्धु के पञ्चनद में, गोदावरी नदी में, बृहस्पति सिंह राशि में हो तब, बदरीका आश्रम में, केदारनाथ में इन स्थानों में जाकर कोई स्वर्ण–दान करता है अथवा पृथ्वी दान करता है,

करै तिकै रो फळ हुवै, तिको फळ भोगवै। मथुरा विषै प्रबोधनी रै जागरण कीयां नैमिषारण्य विषै, गंगा सागर समुद्र विषै, गंगा द्वार हरि विषै, सिंधु पंचनद विषै, गोदावरी विषै, बृहस्पति सिंघ राशि विषै हुवै, बदरिका श्रम विषै, केदार नाथ विषै, इहां स्थानां विषै जाई कोई सुवर्ण री, पृथ्वी दान करै तिकै नूं पुण्य हुवै,तिकै फळ रो भोगणहार हुवै;जळशायी भगवान पूजियां तिको फळ पावै। जिको विधान करि करै,ओ व्रतां मांहि उत्तम तिको यमलोक न देखै। भली गति नूं प्राप्त हुवै, निश्चय सूं। ब्राह्मण करै तो ज्ञान पावै। राजा करै तो जय पावै। स्त्रियां करै तो सात जनमांतर रै विषै दुर्भाग न पावै। धन-धान्य, पुत्र-पौत्र घणो पावै। भार्यां री, भरतार रो सुख पावै, ईयै व्रत कियै। और ही मनोवांछित फळ पावै। सूत जी, शौनकादिका नूं कही। मार्कंडेय रिखि नूं व्रत भगवान कह्यो। तापछै संसार मांहि विख्यात हुवो। शौनकादिक

---

उसे जो पुण्य होता है, उसी प्रकार के फल का भोगने वाला (इस प्रकार के व्रत को करने वाला) हो, 'जल-शयन' भगवान के पूजन करने पर उसे फल मिले। जो व्यक्ति विधि-विधान से यह व्रतों में जो उत्तम व्रत है उसे करता है—वह यमलोक को नहीं जाता। यदि ब्राह्मण इसे करता है, वह ज्ञान-लाभ करता है। राजा करे तो उसे विजय-लाभ होती है। स्त्रियां करती हैं तो वे सात जन्म-जन्मान्तर तक दुर्भाग्य (विधवा) नहीं होतीं और धन-धान्य तथा बहुत से पुत्र-पौत्र वाली होती हैं। उन्हें भाइयों, भर्तार का सुख मिलता है, इस व्रत को करने पर और भी बहुत से मनोवांच्छित फल को पाती हैं—सूतजी ने शौनकादिक को ऐसा कहा। मार्कण्डेय ऋषि को भगवान ने यह व्रत कहा। इसके उपरांत संसार में यह विख्यात हुआ। शौनकादिक भी यह सुनकर अपने आश्रम को गये। राजा युधिष्ठिर ने भी भगवान श्रीकृष्ण के मुँह से इसका महात्म्य सुनकर पाँचों भाइयों और द्रोपदी के साथ

पण सुणिकर आपणै आश्रम गया। राजा युधिष्ठिर श्री कृष्ण रै मुखहूंता महात्मय सुणि पांचां भायां द्रौपदी सहित व्रत अशून्य-शयन कियौ, तिकै वनवास रै विषै तिकै व्रत रै प्रताप वन रौ संताप दूरि करि। आपरा वैरी जाय करि निकंटक राज्य पायौ। श्री कृष्ण री कृपा सूं व्रत रै पुण्य सूं।

इति श्री फळ द्वितिया कथा सम्पूर्ण।

---

इस 'अशून्य-शयन' व्रत को किया, जिससे वनवास काल में इसी व्रत के प्रताप से ( प्रभाव से ) उनका संताप दूर रहता रहा, अपने शत्रुओं को विजय कर, निष्कंटक राज्य को प्राप्त किया—श्री कृष्ण की कृपा से एवं इसी व्रत के पुण्य के कारण।

इति श्री फल द्वितिया कथा सम्पूर्ण।

# १२—बुधाष्टमी कथा

श्री गणेशायनमः । अथ बुधाष्टमी कथा लिख्यते । युधिष्ठिर उवाच—हे कृष्ण, मैं थाकनै अनेक व्रत सुणीया छै । हिमै बुधाष्टमी रो व्रत सुणीया चाहु छुं-थे प्रसन्न हुइ कहो । श्री भगवानुवाच—बुधाष्टमी रै दिन नदी जाइ स्नान करि, आपणो षटकर्म करै । तठा पछै आपरै घरै आइ चौको देकरि, चउरस मांडलो करि, इण विधान सुं व्रत करै, तिका विधि कहुं छै । अष्टदळ कमळ अक्ष तांसुं चौकै ऊपर मांडीजै । बिचालै कुंभ थापीजै । पीळै वस्त्र सुं बींटीजै । मांहि नीळा पान घातीजै, ऊपर चंदन सु चरचीजै । मासै एक सुवर्ण री अथवा आध मासै सोनै री बुध री प्रतिमा करीनै इण विधि सुं पूजीजै । हे युधिष्ठिर इण मंत्र सुं बुधरो आवाहन कीजै ।

---

# कथा बुधाष्टमी की

युधिष्ठिर ने कहा—हे कृष्ण मैंने आपसे कई व्रत ( व्रत कथाएं ) सुने हैं । अब मैं बुधाष्टमी का व्रत सुनना चाहता हूं—आप प्रसन्न होकर कहें । श्री भगवान् बोले—बुधाष्टमी के दिन नदी पर जाकर स्नान करके अपने षट-कर्म करना । उसके बाद अपने घर आकर, चौका देकर, चौकोर माण्डना मांडकर, इस विधि से व्रत करना—जो विधि कह रहा हूं । अष्टदल, कमल, अक्षत आदि से चौके पर माण्डना मांडना । उसके बीच में घड़ा स्थापन करना । उसे (उस घड़े को) पीले वस्त्र से लपेटना । उसके भीतर नीले पत्ते डालना, ऊपर चन्दन के छींटे डालना । एक माशा अथवा आधे माशे की सोने की बुध की मूर्ति बनाकर इस विधि से पूजा करना । हे युधिष्ठिर इस मंत्र से अभिसिक्त करना ।

बुधः सौम्यस्तार केशोराजपुत्र इलापतिः ।
कुमारो राजमानश्चयः पुरूरवसः पिता ।
उर्वस्याः श्वशुरोयश्च स बुधोनः प्रसीद तु ॥१॥

इण मंत्र सुं आवाहन कीजै, पछै इण मंत्र सुं अष्टांग पूजीजै–
नमो बुधाय चरणौ १ सोम पुत्राय जानुनी २ तारेशाय कटि पूज्य ३ राज पुत्राय भूदरं ॥४॥ बाहू पुरूरवः पित्रे ५ उर्वश्याः श्वशुरायच मुखं सं पुजयेद्भक्तया ॥६॥ ग्रहाय नयन द्वयं ७ बोधनायेति मूर्द्धान ८ मष्टांगेष्वर्चये द्बुधं ॥१॥

इसी भांति बुध देवतारी पूजा करि पछै वेदरी जाण इसे ब्राह्मण नै दक्षिणा देकरि अक्षत वस्त्र समेत ब्राह्मण नै समर्पण कीजै । इण मंत्र सुं विसर्जन कीजै ।

---

बुधः सौम्यस्तार केशो राजपुत्र इलापतिः ।
कुमारो राजमानश्चयः पुरूरवसः पिता ।
उर्वस्याश्वशुरोयश्च स बुधोनः प्रसीदतु ॥१॥

इस मंत्र से आह्वान करना फिर इस मंत्र से आठों अंगों सहित पूजा करना—

नमो बुधाय चरणौ ॥१॥ सोम पुत्राय जानुनी ॥ २ ॥
तारेशाय कटि पूज्य ॥३॥ राज पुत्राय भूदरं ॥४॥

बाहू पुरुरवः पित्रे ५ उर्वश्याः श्वशुराय च मुखं सं पूजयेद्भक्तया॥६॥
ग्रहाय नयन द्वयं ७ बोधनायेति, मूर्द्धान ८ मष्टांगे ष्वर्चये द्बुधं ॥१॥
इस प्रकार बुध भगवान की पूजा करने के उपरान्त वेदों के जानने वाले ब्राह्मण को दक्षिणा देकर उसे अक्षत और वस्त्र समर्पित करना चाहिए—

बुधोयं प्रति गृह्णाति, द्रव्य स्थोपि बुधः स्वयं ।
दीयते च बुधे नैव, प्रीयतां मे बुधो ग्रहः ॥१॥

बुधोयं प्रति गृहणाति, द्रव्य स्थोपि बुधः स्वयं ।
दीयते च बुधेनैव, प्रीयतांमे बुधोग्रहः ॥ १ ॥
दुर्बुद्धि दुरितं दुःख नाशयित्वा बुधो मम ।
सौख्यं पुत्रान्सौ मनस्यं करो तु शशिनदवः ॥ २ ॥

जिण मास मैं चांदणे पक्ष बुधवार हुवैं, तिण दिन ओ व्रत कीजै । युधिष्ठिर उवाच–हे कृष्ण, इण व्रत रौ महातम मोनैं प्रसन्न हुई विस्तार सौं कहो । श्री कृष्ण उवाच–सुणि युधिष्टिर बुधाष्टमी व्रत रौ महातम हुं कहुं छुं । जिण व्रत सुं मनुष्य नरक कदेही देखै नहीं । इण व्रत रौ इतिहास कहुं छुं । पूर्व कृत युग मांहे इलापति नामैं राजा हुतौ । घण चाकर मित्र–मंत्री समेत हिमाचल पर्वत समीपै एकदा समैं आय नीकल्यौ । उठै महादेव जी रौ आग्या छै, जिकौ पुरूष उण वन मैं आवै, तिकौ इस्त्री हुइ जावै ।

---

दुर्बुद्धि दुरितं दुःख, नाशयित्वा बुधो मम ।
सौख्यं पुत्रान्सौ मनस्यं, करोतु शशिनदनः ॥२॥

जिस महीने में शुक्लपक्ष हो और बुधवार हो, उस दिन इसप्रकार का व्रत करना चाहिए। युधिष्ठिर बोला—हे कृष्ण, इस व्रत का महात्म्य सुनकर मुझे प्रसन्नता हुई, इसे विस्तार से कहें। श्री कृष्ण ने कहा—हे युधिष्ठिर सुनो, मैं बुधाष्टमी का व्रत कहता हूँ, जिससे मनुष्य कभी भी नर्क की यातनाएँ नहीं भोग सकता। इस व्रत का इतिहास कहता हूँ।

पहिले युग में इलापति नामक एक राजा हुआ। बहुत से नौकरों व मित्रों और मंत्रियों के साथ वह एक दफा हिमालय पर्वत के पास आकर ठहरा। वहाँ महादेव जी की आज्ञा थी कि जो पुरुष उस वन में आ जाय, वह स्त्री बन जाय। इस बीच में राजा हिरणी की शिकार के लिए घोड़े पर बैठा उस वन में आ घुसा। घुसने के साथ ही ( जैसे

तिण प्रस्ताव राजा मृगरी सिकार रै वास्तै उवा वन मैं एका की घोडै चढीयो वन मैं पैठो। पैठन समान अस्त्री रूप हुइ गयो। हिमैं तिका स्त्री वन मैं भ्रमण करै, सु यु न जाणै हुं कुण छुं, कठै आई, दिसा भूली हुइ गई। उण समैं बुध देवता उवा इस्त्री दीठी, महा रूपवंत अनेक गुण युक्त देखि नैं प्रसन्न हुवो। अष्टमी बुधवार रै दिन तुष्टमान हुइ नै उण स्त्री सु गृहवास कीयो। कितरेक दिन उण इस्त्री रै पुत्र हूवो, जिण रो नाम पुरूरवा दीयो। चंद्रवंश रो करणहार, सगळां ही राजा मांहे मुख्य हुवो। तिण दिन सु आ बुधाष्टमी पूज्य हुई-सर्व मनोवांछित री पूरणहार, सर्व पाप री हरणहार छै। हिमै श्री कृष्ण बुधाष्टमी रो इतिहास कहै छै। मिथिला नाम नगरी मैं निमि नामैं राजा हुओ, तिको राजा संग्राम मैं बलवंत वैरीयै हण्यो, राज्य छै सो शत्रवै लीयो।

---

ही वह यहाँ बैठा ) वह स्त्री रूप बन गया। अब वह स्त्री वन में घूमने लगी, उसे यह ज्ञात नहीं, मैं कौन हूँ ? कहां आ गई ? दिशा भूली हुई वह आगे को बढ़ी। उस समय बुध देवता ने उस स्त्री को देखा। बड़ी रूप वाली ( अति सुन्दर ) और अनेकों गुणों से युक्त, उसे देखकर उसपर प्रसन्न हुए। अष्टमी को बुधवार के दिन उस पर तुष्टमान ( प्रसन्न होकर ) उस स्त्री से संभोग किया।

कुछ दिनों के उपरान्त उस स्त्री के लड़का हुआ, जिसका नाम पुरुरवा रखा गया। वह चन्द्रवंश का प्रकाशन स्थापन करने वाला ? वह सभी राजाओं में प्रधान रहा। उस दिन से यह बुधाष्टमी पूज्यनीय मानी गई। यह सब प्रकार की मन की इच्छाओं को पूर्ण करने वाली है, सब पापों को हरने वाली है।

अब श्री कृष्ण बुधाष्टमी का इतिहास कहते हैं। मिथिला नाम नगरी में निमि नाम का राजा हुआ, उस राजा को युद्ध में बलवान

तिणरी अस्त्री दरिद्रणी ऊर्मिला नामैं दोय बाळक समेत पृथ्वी रै विषै भ्रमण करै छै। उजेणी नगरी मांहै ब्राह्मण रै घरै आई। ऊर्मिला पेट भराई निमित्त ब्राह्मण रै घरै पीसणो खांडणो करै छै। एकै समीयै सात ७ गोहूं चोरिनैं दोऊं बाळकां नैं भूखा जाणि दीया। इयै भांति आपरो नै दोउं बाळकां रो भरण-पोषण करती कितरेक दिने ऊर्मिला परोक्ष हुई। उणरा पुत्र मिथिला नगरी जाइनैं आपरै पिता रो राज्य लीयो। पुण्य योग सुं भली तरै राज पाळै छै। आपरी बहिन थी-सो धर्मराज नै परणाई। धर्मराज एकै समीयै आपरी अस्त्री नुं कहण लागो-अस्त्री रूप मैं श्याम थी। हे श्यामे! तूं म्हारा घर मैं चाकरां नै दान-मान कीया कर। भली भांति रह्या कर। वळै तूं सुणि-म्हारा घर मांहै सात विवर छै। सात ७ ताळा जड्या छै, तिकै तूं

---

वैरियों ने हराया, उसका जो राज्य था वह शत्रुओं ने ले लिया। उसकी स्त्री दारिद्रणी ( भिखारिन ) उर्मिला नाम की अपने दोनों लड़कों सहित पृथ्वी पर भ्रमण करती है। वह नगरी में एक ब्राह्मण के घर में आ गई। उर्मिला अपना पेट भरने के लिए ( गुजारे के लिए ) ब्राह्मण के यहां पीसना आदि ( कार्य ) करती है। एक समय अपने दोनों बालकों को भूखे समझ कर उसने सात गेहूं ( गेहूं संख्या में सात ) उन्हें खाने को दिए। इस प्रकार अपना और अपने बालकों का पालन-पोषण करती हुई कुछ दिनों के बाद उर्मिला इस संसार से चल बसी। उसके पुत्रों ने मिथिला नगरी में जाकर अपने पिता का राज्य संभाला।

अच्छे पुण्य के कारण अच्छी प्रकार से राज्य करता है। अपनी बहन थी वह उसने धर्मराज को विवाह दी। धर्मराज, एक समय अपनी स्त्री से कहने लगे-स्त्री रंग रूप की श्याम वर्ण की थी। हे श्यामे! तू मेरे घर में नौकरों को दान-पुण्य खूब दिया कर। बड़ी अच्छी प्रकार

उघाडै मत । तद अस्त्री बोली–भलां स्वामी, कोई उघाडुं नहीं। एकदा समै धर्मराज कीणही कार्य लागो, तद एक विवर अस्त्री उघाड्यो । मांहे आपरी माता दीठी । यम किंकर मारै छै। आक्रंद करै छै– वातै तेल मैं पचावै छै । श्यामला माता नैं इसी अवस्था देखि नै चिंतातुर हुई। वळै एकै समीयैं बीजो ताळो उघाडीयो । आगै देखै तो उण मांहे पिण आपरी माता नै पथर सौं, शिला सौं यम किंकर ताडैं छै । वळै तीजो ही विवर उघाडीयो । आगै देखै तो आपरी मांनै करवत सौं माथो विदारै छै। कोरडां मारै छै। वळै चौथो विवर उघाडीयो, उठै यमदूत कूतै रो रूप करि माता रा पग काटै छै, आक्रंद करै छै। युं पांचमो विवर उघाडीयो । आगै देखै तो माता रै गळै ऊपरा पग देनैं मुदगरां सुं कूटै छै। वळै छठो ही विवर उघाडीयो आगै

---

से रहा कर। और सुनो, मेरे घर में सात कोठे हैं। और सात ही ताले लगे हैं, उन्हें तुम खोलना मत। तब स्त्री ने कहा—अच्छी बात, मैं उन्हें नहीं खोलूंगी।

एकदफा, धर्मराज किसी काम में लग गया, तब स्त्री ने एक कोठार खोला। उसमें उसने अपनी माता को देखी। यमराज के नौकर उसे मारते हैं। वह बड़ी दुखी होकर चिल्लाती है। उसे गर्म तेल में पकाते हैं। श्यामला ने माता को ऐसी हालत में देखी, तो वह बड़ी ही दुःखी हुई। फिर एकबार दूसरा ताला खोला। उसमें भी उसकी माता को यमराज के नौकर ( दूत ) पत्थर और शिलाओं से उसे मारते हैं। फिर तीसरा कोठा खोला, उसने आगे देखा, उसकी माता का सिर आरे से ( करोती से ) काट रहे हैं। फिर चौथा कोठार खोला, उसमें यमदूत कुत्ते का रूप बनाए, उसकी माता का पांव काटता है, ( वह ) चिल्ला रही है। इस प्रकार पांचवां कोठार खोला। वहां उसने

देखै तौ माता नै तिल पीलीजै ज्यौं पील रह्या छै। वळै सातमो ही विवर उघाडियो। आगै देखै तौ माता लोही राध मैं भीनी लटां किला बिलाट करै छै। युं देखि नैं, श्यामला घणुं दुःखित हुई। एक दा समै यमराज नुं श्यामला पूछण लागी-स्वामी, इण किसा पाप कीया, जिण सुं आ म्हारी माता सातां ही विवरां मैं घणुं पीडीजै छै। तद यम बोल्यौ कोप करिनै-हे प्रिये ! तैं साते विवर क्युं उघाडया; मैं तोनैं पहिली वरजी थी नहीं। थारी माता पुत्र रा स्नेह सौं गोहूं चोर नैं दीया था, सो तूं न जाणै। तैं ब्राह्मस्व खायौ थको सात कुळ बाळै तिणहीज कर्म सौं या नरक री स्थिति देखि। गोहूं था तिकै कृमि हुइ दुख देवै। थारी माता कीया कर्म भोगवै छै। आ बात सुणि नै श्यामला बोली-महाराज, थांहरै कहणसुं हुं सर्व जाणुं छुं जिकुं माहरी माता

---

देखा-उसकी मां के गले के ऊपर पैर रखकर उसे ( यमदूत ) मुगदर से कूट रहे हैं। फिर छठा कोठार खोला, देखा तो माता को जिस प्रकार तिलों को पेले जाते हैं ( तिलों का तेल निकाला जाता है ) उसी प्रकार पेल रहे हैं। फिर सातवां कोठार खोला-देखा तो मां के सामने लहू में सिजोई हुई लटें ( कीड़े मकोड़े ) किलबिलाहट कर रही हैं। ऐसा देखकर श्यामा बड़ी ही दुःखी हुई।

एक समय श्यामा यमराज से पूछने लगी—इसने ऐसे कौन से पाप किए, जिससे मेरी यह माता सातों ही कोठरों में बड़े कष्ट पा रही है। तब यम क्रोध करके बोला —हे प्रिये ! तुमने सातों कोठार खोल दिये ! मैंने तुम्हें पहिले ही इन्कार किया था। तेरी माता ने पुत्र-स्नेहवश गेहूं चोर कर ( पुत्रों को ) दिए थे—वह तुम्हें मालूम नहीं है। ब्राह्मण का अन्न खाने से सात-कुल में दाग लगाती हुई उसी कर्म से इसने यह नर्क की स्थिति देखी है। गेहूं थे, वे कीड़े होकर दुःख दे रहे हैं।

कीयो सो । तौ पिण हे भर्त्तार, म्हारी माता इण कृमि राशि सुं छूटै सो बिधि करो । इसौ सुणि धर्मराज विचारिनैं बोल्यौ आपरी सासू मोचन रै अर्थ श्यामला प्रियारी प्रार्थना सौ कहण लागौ । हे प्रिये, तूं सुणि-इण जन्म सुं तूं सातमैं जन्म तैं मालिनी सखी रै संग स्युं बुधाष्टमी रौ व्रत कीयौ थौ । महा फळदायी तिण व्रत रौ फळ थारी माता नै देवै तौ थारी माता नरक सौं छूटै । इसौ सुणि श्यामला ऊंतावळी स्नान करि बुधाष्टमी रौ पुण्य वाचा दे करि माता नैं दीयौ, तिण सुं ऊर्मिला नरक सुं मुक्त हुई। तत्काळ दिव्य रूप धारि विमान मैं बइठी दिव्य वसतर पहिर स्वर्गि गई । भर्त्तार निमि राजा रै पास गई । अद्यापि बुध रै तारै कन्हैं आकास मांहे देदीप्यमान दीसै छै—बुधाष्टमी रै प्रभाव सौं । इसौ सुणि श्रीकृष्णजीरा मुख सौं युधिष्ठिर कहै छै-

---

तुम्हारी माता अपने किए हुए कर्मों को भोग रही है । यह बात सुनकर श्यामा बोली महाराज, आपके कहने से मैं सब जान गई जो कार्य मेरी माता ने किये । तब हे प्रिय, प्राणप्यारे ! मेरी माता इन कीड़ों से छूटे ( किस प्रकार मुक्ति पासके ) वह विधि बतावें ।

ऐसा सुनकर धर्मराज विचार कर अपनी पत्नी की प्रार्थना पर सास के पाप के छुटकारे का उपाय कहने लगा । हे प्रिये, सुनो ! इस जन्म से सातवें जन्म में तुमने एक मालिनी सखी की संगति से बुधाष्टमी का व्रत किया था । ( उस ) महाफल-देने वाले व्रत का फल तुम यदि अपनी माता को दे दो तो वह नर्क से छूट जाय । ऐसा सुनकर श्यामला ने जल्दी से स्नान किया । बुधाष्टमी के पुण्य के फल का माता को वचन दिया, इससे उर्मिला नर्क से छूट गई । तत्काल वह दिव्य रूप धारण करके, विमान में बैठकर सुन्दर कपड़े पहिन कर स्वर्ग को चली गई । वह अपने पति-राजा निमि के पास में आई । आज भी बुध के तारे के

आ बुधाष्टमी अतीव श्रेष्ट छै। हे कृष्ण, इण व्रत रौ विधान मोनैं कहौ। श्री कृष्ण उवाच। हे युधिष्टिर, तूं सुणि बुधाष्टमी व्रतरी विधि। जिण दिन चांदणै परव आठिम बुधवार हुवै, तिण दिन ओ व्रत सर्व व्रतां मैं प्रधान लीजै। प्रभातै नदीरै विषै स्नान करि दांतण करि पूर्वोक्त विधि सौं बुधरी पूजा करि, गोधूम रै आटे सुं जुदो-जुदो नेवज करि ब्राह्मण नै पकवान करि भोजन दीजै। पहिली बुधाष्टमी मोदकां सुं करणी, दूसरी बुधाष्टमी फीणां सुं करणी। तीजी घेवरां सुं करणी। चौथी वडां सुं करणी। पांचमी मांडा सुं करणी। छठी सुंहाळीयां सुं करनी। सातमी मिश्री-घृत-युक्त सेवां री करणी। आठमी फळां सुं करणी। ऊपर दक्षिणा यथाशक्ति देणी। इण अनुक्रम सौं बुधाष्टमी आठ करणी। सगळा भाई-भाई बंधु भेळा करि जीमावणा-उपाख्यान

---

पास आकाश में (वह) चमकती हुई दिखाई देती है बुधाष्टमी के प्रभाव से। ऐसा श्री कृष्ण के मुंह से सुनकर युधिष्ठिर जी कहते हैं—यह बुधाष्टमी बड़ी ही श्रेष्ठ है। हे कृष्ण इस व्रत का विधान आप मुझसे कहें। श्री कृष्ण बोले—हे युधिष्ठिर बुधाष्टमी के व्रत की विधि सुनो-जिसदिन शुक्लपक्ष आठम बुधवार हो, उस दिन इस व्रत को जो सब व्रतों में प्रधान है, करना चाहिए। सुबह नदी पर जा स्नान, दांतुन करना चाहिए। ऊपर बताई विधि से बुध की पूजा करने के बाद गेहूं के आटे से अलग-अलग नैवेद्य कर, पकवान बनाकर ब्राह्मण को भोजन देना चाहिए।

पहली बुधाष्टमी लड्डूओं से करनी, दूसरी बुधाष्टमी फीणियों से करनी चाहिए। तीसरी बुधाष्टमी घेवरों से करनी। चौथी बड़ों से करनी चाहिए। पांचवीं मांडा से करनी चाहिए, छठी सुहालियों से करनी चाहिए, सातवीं मिश्री और घी से युक्त ( मिली हुई ) सेवों से

ओ ब्राह्मण रा मुख थी सांभलीजै। जितरै आ कथा न सुणीजै, इतरै जीमीजै नहीं। बुधरी पूजा करि एकासणो करि आचमन करि वेदरा जाणणहार पंडित ब्राह्मण नै अच्चत समेत कलश,अनेक प्रकार रा फूल–फळ, धूप–दीप करि पीळा वसतरां सौं नेवजां सुं पूजा करि समर्पण करणो। मासै एक सोनैरी अथवा अधमासै री बुध री प्रतिमा करि पछै ब्राह्मण नै दीजै। जद व्रत पूर्ण हुवै तद आठ ब्राह्मणां नै भोजन कराइ, आठ गाय आठ बछै समेत वस्त्र अलंकार सौं सिणगार करि बहुत दूधरीदेवाळ नवी इसी आठ गायां देणी। ब्राह्मण-ब्राह्मणी स-जोडै नै जीमाय वसतर अलंकार पहिरावणी करि पछै इण मन्त्र सौं बुधरी मूर्ति समर्पण कीजै—

बुधोय प्रति गृह्णाति द्रव्यस्योपि बुधः स्मृतः।
दीयते बुध राजेन, तुष्यतांच बुधो मम ॥

---

करनी चाहिए। आठवीं फलों से करनी चाहिए। साथ ही दक्षिणा—यथा शक्ति अपनी सामर्थ्य के अनुसार देनी चाहिए। इस क्रमः से बुधाष्टमी आठ करनी चाहिए। तमाम भाई-बन्धुओं को इकट्ठे करके उन्हें भोजन करवाना—ब्राह्मण के मुँह से कथा आदि सुननी ........
................।

जब तक वह कथा नहीं सुनी जाय—तब तक भोजन नहीं करना चाहिए। बुध की पूजा करके, उपवास खोलकर, उज्वाना करके, वेदों के जाननेवाले को अक्षत–सहित कलश (और) अनेक–प्रकार के फल–फूल, धूप–दीप सहित पीले–वस्त्र से विधिपूर्वक पूजा करके देना चाहिए। मासा अथवा आधा–मासे की बुध की प्रतिमा (मूर्ति) ब्राह्मण को देना। जब व्रत समाप्त हो तो आठ–ब्राह्मणों को भोजन करवाकर, आठ गायें आठ बछड़ों सहित वस्त्रालंकारों से शृङ्गार करवाकर बहुत दूध देनेवाली ऐसी आठ गायें देनी चाहिए। ब्राह्मणी और

बुधः सौम्यस्तार केशो राजपुत्र इलापतिः ।
कुमारो ग्रहराजश्चयः पुरुरवस पिता ॥
दुर्बुद्धि दुरितं दुःखं नाशयित्वा बुधोमम ।
सौख्यं श्रियं सौमनस्य करोतु शशिनन्दनः ॥१॥

इण विधि सुं जिकै बुधाष्टमी रो व्रत करैं, पुरुष अथवा स्त्री तिको सात जन्म तांई राज्य पावै, उत्तम[1] विद्या पावै, वळै घर मांहे धन-धान्य लक्ष्मी बहुत हुवै। जिका लुगाई इण व्रत नुं करै तिका सुख-सोहाग पावै, रूप पावै, पुत्र-पोतरा बहुत संपदा पावै। दीरघ आउ संसार रा भोग लील-विलास भोगवै। इह लोक मैं सुख पावै—परलोक मांहे भली गति पावै; इन्द्र पद पावै। जितरै तांई आ सृष्टि छै, इतरै तांई प्राणी सुख भोगवै। श्री कृष्ण जी कहै छै, हे युधिष्ठिर ओ प्रबन्ध मैं तोनुं

---

ब्राह्मण को जोड़े सहित, वस्त्र और अलंकार आदि पहिनवाकर, फिर इस मंत्र से बुध की मूर्ति समर्पण करना।

मंत्र—बुधीय प्रति गृण्हाति द्रव्यस्थोपि बुधः स्मृतः।
दीयते बुध राजेन, तुष्यतांच बुधो मम ॥
बुधः सौम्य तार-केशो, राज तुत्र इलापति।
कुमारो ग्रहराजश्चयः, पुरुरवस पिता ॥
दुर्बुद्धि दुरितं दुःखं नाशयित्वा बुधोमम ।
सौख्यं श्रियं सौमनस्य करोतु शशिनंदन ॥

इस प्रकार से जो व्यक्ति भी बुधाष्टमी का व्रत करता है, चाहे वह स्त्री हो और चाहे पुरुष —उसे सात-जन्म तक राज्य की प्राप्ति होती है। उसे अच्छी विद्या प्राप्त होती है; फिर, उसके घर में धन-धान्य, लक्ष्मी की बहुत वृद्धि होती है। जो औरत इस व्रत को करे, उसे सुख-सुहाग मिले, बड़ी रूपवाली हो—बहुत से पुत्रों व पोतोंवाली व संपत्तिवाली

कह्यो । इण व्रत सुं ब्रह्म हत्या रौ करणहारो, गो-हत्या रौ करण वाळो, मद्यापांनी, गुरु तल्प गामी, इतरा पाप सर्व दूर हुवै । काया वाचा, मन सारो कीयो पाप, इण व्रत सुं दूर हुवै । अष्टमी बुध संयुक्त चांदणै परवरी इण तरह सुं पाणी समेत कुंभ द्रव्य समेत जिको मानवी वेदरो जाणणहार ब्राह्मण नै भली भक्ति सुं देवै, तिको पुरुष यमलोक कदे ही न देखै, स्वर्ग रा सुख भोगवै। इण कथा नै पढै, सुणै तिको प्राणी यमलोक न देखै । हे युधिष्ठिर, सद्गति पावै ।[इति श्री भविष्योत्तर पुराणे श्री कृष्ण-युधिष्ठिर संवादे बुधाष्टमी व्रत कथा सम्पूर्ण ।

---

हो । लम्बी आयु पाकर संसार के ऐश-आराम (वह) भोगती है । इस संसार में सुख की ( उसे ) प्राप्ति हो और परलोक में भी सुख की ( वह ) प्राप्ति करे; इन्द्र का वह पद प्राप्त करे। जब तक यह सृष्टि है ( संसार है ) तब तक प्राणी सुख लाभ करता है। श्री कृष्ण जी कहते हैं—हे युधिष्ठिर, यह कथा मैंने तुम्हें कही है। इस व्रत से ब्रह्महत्या जैसा भयंकर पाप करने वाला, गो-हत्यारा, मद्यपान करने वाला, गुरु की पत्नी के साथ गमन करनेवाला—इतने सभी पाप सब दूर होते हैं । मन, वचन, कर्म से किए गए सब पाप इस व्रत से दूर होते हैं । शुक्लपक्ष की बुधवार की आठम को इस प्रकार जल से भरा कुम्भ का पात्र उसमें द्रव्य डाला हुआ हो—कोई व्यक्ति भक्ति सहित ऐसे ब्राह्मण को जो वेदों का जाननेवाला हो, उसे दे, तो वह पुरुष यमलोक कभी भी नहीं जाये और वह स्वर्ग का सुख लाभ करता है । इस कथा को जो प्राणी पढ़ता हो अथवा सुनता हो वह यमलोक को कभी भी प्राप्त न हो । हे युधिष्ठिर—वह सद्गति को प्राप्त करे ।

# १३–श्री अगस्त जी री कथा

श्री गणेशायनमः ॥ श्री अगस्त जी कस्य कथा लिख्यते। श्री कृष्ण जी तेतीस कोडि देवता सहित कुरुखेत्र आया। तब राजा युधिष्ठिर जी श्री कृष्ण नैं पूछ्यो कुण विधि सूं धर्म बधै जी, कुण विध सूं धर्म घटै, सु कथा कहो। श्री कृष्णोवाच। राजा, अगस्ति की कथा सुण्यां धर्म की वृद्धि होइ–कथा सुणै नहीं तो दसवा अंस पुण्य व्रत कियो होइ सो दूरि होइ। तब राजा कही-श्री कृष्ण अगस्ति की कथा किसी विधि छै-अगस्त जी कुण को पुत्र छै, कठै थांनक छै। श्री कृष्ण जी कहै छै-एक ताला नामा दैत्य महादेव की तपस्या करी, वरस सहस्र तब रुद्र प्रसन्न हुवा। थारो नाम कांई? तब दैत्य कह्यो—महादेवजी कहै सोई नाम। तब महादेव जी कही–थारो नाम तालानामा दैत्। ताल व मीच

---

# कथा श्री अगस्त जी की

श्रीगणेशायनमः। श्री अगस्त जी की कथा लिखते हैं—श्रीकृष्ण जी तैंतीस करोड़ देवताओं सहित कुरुक्षेत्र आए। तब राजा युधिष्ठिर जी ने श्री कृष्णजी से पूछा—कौनसी विधि से धर्म बढ़ता है—कौनसी विधि से धर्म घटता है—वह कथा कहें। श्री कृष्ण जी ने कहा—राजन्! अगस्त जी की कथा सुनने से धर्म की वृद्धि होती है—कथा जो न सुने, तो उसके पुण्य और व्रत के दसवें अंश का नाश हो। तब राजा ने कहा—हे श्री कृष्ण जी, अगस्त जी की कथा की विधि कैसी? अगस्त जी किस के पुत्र हैं? उनकी कथा कैसी है? तब श्री कृष्ण जी कहते हैं—एक ताला नामक दैत्य ने महादेव जी की सहस्र वर्ष तक तपस्या की, तब महादेव जी प्रसन्न हुए। तुम्हारा क्या नाम? तब दैत्य ने उत्तर दिया—जो नाम महादेव जी कहें, वही मेरा नाम। तब

की देही बर पाया। दैत्य घरि आयौ। बहुस्यैं कही-महादेव जी मुनै वर दीयौ। तब दैत्यणी कही-क्या भली करसौ! बुरी तौ थांकै बांटै आई ही छै। वर पायां भली करौ तब वर को फळ होई। तब दैत्य बहु नै कही-चांडाली, अैसी वात सुं तैं कही, क्याहुं रिखीसुरां नै मारीस! तब दैत्यणी कही-रिखीसुर गोदावरी नदीका तट तप करै छा। तठै दैत्य गयौ, रिखीसुरास्युं कही-मोसै युद्ध करौ। रिखां कही-थारा कुळ सूं युद्ध कर, म्हा रखने हथयार डाल की कुश छै। तदे कही-मारसां थानै। तद रिखीसुर सब विश्वामित्र जी, जमदग्न जी, भारद्वाज जी, कस्यप जी, गोतम जी वसिष्ट जी, इतना रिखीसुर उठी जाता रह्या। एक वसिष्ठ जी रह्या। ध्यान कर देखै तो महादेव जी वर दीयौ छै 'ताल वै मीच छै' डाभ की घणीतीर बणाय राखी। गोढा नीचै दे राखी। दैत्य आय लडे लागौ। तब वसिष्ठ जी कही-रूंख चड म्हांरौ

---

महादेव जी ने कहा—तुम्हारा नाम 'ताला नाभा दैत्य'! ताला ने मृत्यु इस देह से नहीं होने का वर पाया।

दैत्य घर आया। पत्नी से कहा—महादेव जी ने मुझे वर दिया है। तब दैत्यणी ( राक्षस की पत्नी ) ने कहा—क्या भलाई करोगे? बुराई करना तो तुम्हारे हिस्से में आई हुई है। वर पाकर भलाई करो तब वर का फल हो। तब दैत्य ने पत्नी से कहा—चंडालनी! तुमने ऐसी बात कैसे कही? क्या मैं ऋषियों को मारूंगा? तब दैत्यणी ने कहा—ऋषि लोग गोदावरी के किनारे पर तपस्या करते हैं। दैत्य वहां गया—ऋषि लोगों से कहा—मुझ से युद्ध करो। ऋषि लोगों ने कहा—अपने कुल से युद्ध करो। हमारे पास डाभ की कुश है ( १ ) डाभ की टहनी ( २ ) डाभ अथवा कुश है। तब कहा—आपको मारूंगा। तब सब ऋषि विश्वामित्र जी, जमदग्न जी, भारद्वाज जी, कश्यप जी, गोतम जी, वशिष्ठ जी इतने ऋषि लोग उठकर जाते रहे।

थारो साखी बुलाई, जो जीतै सो कहै लो। तब दैत्य रूख चढि हेलो दीयो। रिखीसुर नीचै सूं ताल नै तीर की दीन्ही। दैत्य मूवो। दैत्यणी नै कही–थारो भरतार मारीयो। दैत्यणी कही भली हुई। रिखीस्वरां नै सतावै छो। आपणो कीयो पायो। तब दैत्यणी नै गर्भ छयै। तिण कै पुत्र दोइ हुवा। शुक्र देवता दैत्या रो गुरू छै। सो नांव काढवा आयो। दोनों पुत्रां का नाम काढ्या। एकै को नाम इलवा दूसरा को नाम वातापी। बरष दस का पुत्र हूवा। सिकार जाइ सभा में कहै लागा–म्हां सारीखो जोधा कोई और भी छै। तब दैत्या कही–बाप को तो बैर लीयो जाइ ही नहीं, थे क्या योधा छो। तब इलवण वातापी माता पूछी–म्हां को बाप कुणे मारियो। तूं बताय, नीतर तूंने मारस्या। माता कही–पुत्र जणिया रो फळ भलो दियो। थांकै

---

एक वशिष्ठ जी रह गये। ध्यान कर देखा तो महादेव जी ने वर दिया—( ताल अमर है )। डाभ का तीर धनुष्य बनाकर रखा। गोडे के नीचे रखदी। दैत्य आकर लड़ने लगा। तब वशिष्ठ जी ने कहा– पेड़ पर चढ़ो, तुम्हारा और मेरा साक्षी बुला। जिसकी विजय होगी—वह कहेगा। तब दैत्य ने पेड़ पर चढ़कर आवाज लगाई। ऋषि ने नीचे से ताल को तीर मारा। दैत्य मरा। दैत्यणी से कहा—तुम्हारे भरतार (पति) को मारा। दैत्यणी ने कहा, अच्छा हुआ। ऋषि लोगों को सताया करता था। तब दैत्यणी को गर्भ रहा। उसके दो पुत्र हुए। शुक्र देवता दैत्यों का गुरु है। वह नाम रखने के लिए आया। दोनों पुत्रों का नाम निकाला। एक का नाम 'इलवा' दूसरे का नाम 'वातापी'। पुत्र दस वर्षों के हुए। शिकार को जाते एक सभा में कहने लगे—हमारे समान दूसरा कोई योद्धा है। तब दैत्यों ने कहा—पिता का तो बदला लिया भी नहीं जाता, तुम क्या योद्धा हो ? तब इलवण–वातापी ने माता से पूछा—हमारे पिता को किसने मारा ? तू बता, नहीं तो

पिता हजार बरष महादेव जी री पूजा करी। एक पग कै पाणि उभो रह्यौ, तब वर दीयौ। तब रिखीस्वर संताया। कह्यौ, रिखि सुरां मारियौ। तब पुत्रां दोनां जाय कैलास उपरि तपस्या करी। नीची नाडि करी, ऊंचा पग किया। बरष हजार हूवा। तब महादेव जी वरदान कै वासते पार्वती जी देखवा खंदाई; कुण छै। तब पार्वजी पूछ्यौ थैं, कुण छौं। इलवण बातापी कह्यौ माताजी म्हें ताल नाम दैत्य रा पुत्र छां। पिता रै बैर कै वास्ते वर मांगा छां। पार्वती जी जाइ महादेव जी सौं कह्यौ-तालनामा दैत्य का पुत्र छै। पिता कै बैर बास्ते बर मांगै छै जी। महादेव जी बर दियौ-जननी का गर्भ सैं नीसरै छै सो थांस्यै कोई जीतौ मती। तब पार्वती कही-जननी सूं सारी सृष्टि उपजै छै। देवता

---

तुम्हें मारेंगे। माता ने कहा—पुत्र पैदा करने का अच्छा फल दिया। तुम्हारे पिता ने हजार वर्ष तक महादेव जी की पूजा की—एक पैर के सहारे खड़ा रहा—तब वर मिला। तब ऋषियों को सताया। कहा—"ऋषियों ने मारा"। तब दोनों ने उसकी लाश पर तपस्या की। सिर नीचा किया, पैर ऊपर को किए। हजार वर्ष हुए। तब महादेव जी ने बरदान के लिए पार्वती को देखने को भेजी। कौन है ? तब पार्वती ने पूछा—आप कौन हैं ? इलावा-वातापी ने कहा—माता जी, हम ताल-दैत्य के पुत्र हैं। पिता के बैर के लिए वर माँगते हैं। पार्वती ने जाकर महादेव जी से कहा—ताल नाम के दैत्य के पुत्र हैं। पिता के बैर ( बैर का बदला निकालने ) के लिए वर मांगते हैं। महादेव जी ने वर दिया—माता के गर्भ से जो पैदा हो ( निकले ) वह आपसे कभी जीत नहीं सके।

तब पार्वती ने कहा, माता से तो सारी सृष्टि पैदा होती है; देवता, असुर, मनुष्य। सब पृथ्वी को (यह) मारेगा। महादेव जी ने कहा—अब तो मैंने वर दे दिया है।

असुर, मनुष्य। सारी पृथ्वी नै मारसैं। महादेव जी कही-अब तो मैं वर दियो छै। तब दैत्यां कही-म्हें सारी पृथ्वी जीतसां, थे आय नें म्हाने मारो तो मरां। महादेव जी कही, हुं ही वर देवां, हुं ही मारां नहीं। तब दोनां भाई गोदावरी नदी आया। गोदावरी सदा मेळो होय छै। अठयासी हजार रिखीसुरां कृष्णदेव जी सदा देवता सूधा आवता। तठै दोनों भाईयां कुटी बाध तुळसी वाही, रिखीसुर को रूप कीयो। संध की संक्रान्त का बाईस दिन जाय छै-आठ रहै छै, तठै मेळो होइ छै। तठै रिखिसुर आवै छै, सो दोनां भायों में एक तो मीठो होइ। [वातापी] दूसरो इलवण मीठा नै राधै। रिखिसुरा नै नैतो। काका पिता को श्राद्ध छै—तब रीखीसुर जीमावै। तब पंचामृत पुरूसै, मीठा कौ मांस पुरूसै। तब धाया-तब आसी बचन दीयो। तब सारा का पेट फोड़ मीठो नीसरीयो। इणभांत

---

दैत्यों ने तब कहा—हम तमाम पृथ्वी को जीतेंगे—आप आकर मारेंगे, तभी मरेंगे। महादेव जी ने कहा—मैं ही वरदूं, मैं मारता नहीं। तब दोनों भाई गोदावरी-नदी पर आये। गोदावरी में हमेशा मेला होता है। इक्यासी हजार ऋषि लोग, कृष्ण जी सहित सदा आते। वहां दोनों भाईयों ने कुटिया बनाकर तुलसी उगाई, ऋषियों का रूप बनाया। सिंह की संक्रान्ति के बाईस दिन बीतते हैं—अठारह रहते हैं, तब ( यह ) मेला होता है। तहां ऋषि लोग आते हैं—वहां दोनों भाईयों में से एक तो मिठाई बनाता है ( वातापी )। दूसरा मिठाई को तैयार करता है। ऋषि लोगों को निमंत्रित करते हैं। हमारे पिता का श्राद्ध है—तब ऋषि लोगों को भोजन करवाते हैं। तब पञ्चामृत परोसते हैं—मीठा मांस परोसते हैं। तब ( ऋषियों ने ) छककर खाया, आसीस वचन कहे। तब सबका पेट फोड़कर मीठा (बाहिर) निकाला। इस र दस हजार ऋषियों को मारा। तब गोदावरी ( नदी के तट ) पर

रिखीसुर दस हजार मारिया । तब । तब गोदावरी जी श्रीकृष्णजी आवा । तब बृहस्पति देवता नैं श्री कृष्ण जी पूछ्यो जो रिखीसुर घट आया, कुण वास्तै । बृहस्पति जी कही–ताल नाम दैत्य का पुत्र पिता के वैर कै वास्ते महादेव की तपस्या करी । वर दियो— माता की योनि स्यौ निकसे, उपजै छै सो थांसो मत जीतो । सो हजार दस रिखीसुर मारिया । तब श्री कृष्ण जी कही–महादेव जी भस्मा दैत्य नै वर दियो छो । ताही के माथै हाथ धरै सोई भस्म होइसी । तब दैत्य महादेव कै माथे हाथ धरबा दौड्यो । महादेव जी भागा । तब नारद जी श्री कृष्ण नैं कही–महादेव नै संकट छै । तब कृष्ण जी मोहनी रूप पार्वती जी को कीयो । तब दैत्य मोह्यो । कही थार चालु । थारै ही वास्तै महादेव को लार कीवी छै जी । तब श्री कृष्ण जी पार्वती का रूप कीया । कही तूं थारै माथै हाथ देय कै नाचै तो थारै लारै चालु । तब

---

श्री कृष्ण आये, तब बृहस्पति देवता से श्रीकृष्णजी ने पूछा—ऋषि लोग संख्या में कम आए–क्या कारण है ) बृहस्पति ने कहा ताल नाम के दैत्य पुत्र ने पिता के बैर के लिए महादेव जी की तपस्या की । महादेवजी ने वर दिया—माता की योनि जो निकलेगा; पैदा होता है, वह तुम से नहीं जीत सकता । अतः ( उसने ) दस हजार ऋषि लोगों को मारा । श्री कृष्ण जी ने कहा – महादेव जी ने भस्मासुर दैत्य को वर दिया था । जिसके सिर पर वह हाथ रखे, वही भस्म हो जायगा । तब दैत्य महादेव जी के ही सिर पर हाथ रखने को दौड़ा । महादेव जी भागे । तब नारद जी ने श्री कृष्ण जी से कहा—महादेव जी को संकट है । तब श्री कृष्ण जी ने मोहनी रूप में पार्वती का रूप धारण किया । तब दैत्य को मोहित किया । कहा, तुम्हारे साथ चलती हूं । तुम्हारे ही लिये महादेव जी ने पीछे जाने को कहा है । तब श्री कृष्ण जी ने पार्वती जी का रूप बनाया । कहा—तू अपने सिर पर हाथ धरकर नाचे तो

दैत्य माथै हाथ धर नै नाचण लागौ । भस्म हूवौ । सु महादेव जी अैसा वर देवै छै । तब सारा रिखीसुरा नु कृष्ण कही–थे मित्रा, वरुण रिखीसुर को आराध करो । तत सारा रिखीसुर देवता, मित्र, वरुण कै जाय आरव कीयो । मित्रा, वरूण प्रसन्न हुवौ । तब देवता कही–ताल नाम दैत्य का पुत्र पित्रा के बैर कै वास्तै रिखीसुर हजार दस मारया । सु थै सहाय करौ । मित्रा, वरुण कुंभ थाय, उपरि नालेर राखि मांही कास का फूल मेल्या । तिही कलस मांहै अगस्ति जी नीसरया आगासी माथो; पाताळ पग । अैसो अगस्ति ऊभौ होइ वन मैं चाल्यौ । तब रिखीसुर कही मित्रा, वरुण जो जा, रिखा को काम करि । अगस्ति जी कही मनै ठिकाणौ बतावौ । कन्या रिखीसुर देसी तौ दैत्य मारीस । तब श्री कृष्ण जी, लोपा मुद्रा रिखीस्वर की बेटी दीन्ही । लंका कै द्वारि थांको घर । खावानै जोवो-कथा थांरी सुंणे नहीं, तिहीं

---

तुम्हारे साथ चलूं । तब दैत्य सिर पर हाथ धर कर नाचने लगा । भस्म हो गया । अतः महादेव जी ऐसे वर देते हैं । तब तमाम ऋषि लोगों से कृष्ण जी ने कहा—आप सूर्य, वरुण ऋषियों की आराधना करें । तब ऋषि लोगों ने देवताओं सूर्य, वरुण के यहां जाकर आराधना की । सूर्य और वरुण प्रसन्न हुए । तब देवताओं ने कहा—ताल नाम दैत्य के पुत्र ने पिता के बैर के लिये दस हजार ऋषियों को मारा है । अब आप ( हमारी ) रक्षा करें सूर्य और वरुण । घड़ा लेकर ऊपर नारियल रख उसमें कास के फूल रखे । इस कलस में से अगस्त जी निकले—आकाश की ओर सिर,पाताल की ओर उनके पैर । ऐसा अगस्त जी खड़ा होकर वन की ओर चला । तब ऋषियों ने कहा—हे सूर्य और वरुण, जावो ऋषियों का काम करो । अगस्त जी ने कहा—मुझे ठिकाना बताएं । मुझे ऋषि लोग कन्या देंगे, तो दैत्य को मारूंगा । तब श्री कृष्ण जी ने लोपामुद्रा ऋषि की पुत्री दी । लंका के द्वार पर तुम्हारा

कौ दशवांश धर्म तूं लै। वो कथा सुणै तिही नै फळ दै। तब गोदावरी जी, श्री अगस्तिजी आया। तब इलवण वातापी देख्यौ म्हां का पिता को वैरो आयौ। इहनैं मारां। तब जाय डंडोत कीया-थै म्हाकै भोजन करो। तब अगस्ति जी कह्यौ, घणो खाऊं छूं। धापसौं नहीं। तब,अगस्तिजी बैठो-पातळी दीन्हीं। तब अगस्तिजी कही-पातळी मैं धापौं नहीं। तब एडी को खाडो कीयौ-मण हजार बीस मावै, तब जह को भोजन करावां छां। सो सारो पुरूसै मण सै पांच रांधो छै, तिहको हलको सो ग्रास कीयौ। तब इलवण कही तृप्तोस्क्तु,भाई जी पुरूस्क्तुयो। ऊंरा का तो पेट फाडि निसरै छै। अगस्ति का पेट में हुंकारो कीयो। तब अगस्ति पेट ऊपरि हाथ फेरि भस्म कीयो। तब इलवण भागौ। अगस्ति गेल करी। सुमेर परबत मैं गयो। तब सुमेर ऊपर चाढ़ाय राख्यौ। तब अगस्तिजी यों कही-म्हारो चोर थारै खनै आयौ छै, तूं

---

घर। खाने के लिये देवो—कथा तुम्हारी जो न सुने, उसके धर्म का दसवां हिस्सा तुम लेलो। जो कथा सुने, उसे फल देना। तब श्री अगस्त जी गोदावरी पर आये। तब इलवण-वातापी ने देखा, हमारे पिता का शत्रु आया, इसे मारें। तब जाकर दंडवत् ( नमस्कार-प्रणाम ) किया—आप हमारे यहां भोजन करें। तब अगस्त जी ने कहा—मैं अधिक खाता हूँ अघा नहीं सकूंगा। तब अगस्त जी बैठे—पत्तल दी गई। तब अगस्त जी ने कहा—मैं पत्तल से नहीं धाप सकता। तब एडी से एक खड्डा किया—उसमें मण-हजार बीस ( चीज ) समावें। जब गहरा ( डटकर ) भोजन करते हैं। इसलिए सारा पुरसा-पांच सौ मण रांधा है, उसका छोटा-सा ग्रास किया। तब इलवण ने कहा—तृप्त हो जाइये, भाई को भी परोस दिया। औरों के तो पेट फाड़कर निकलता है। अगस्त जी के पेट में 'हुंकारा' ( हां भरना ) किया। तब अगस्त जी ने पेट पर हाथ फेर कर भस्म किया। तब

काढ़ दे। सुमेर कही-तूं म्हारो कहा करसै। तब अगस्ति कही-पछतावै लो। मानी नहीं। चिटी आंगळी पर्वत ऊपर म्हेलही-बीस हजार भौमी में गडि गयौ। पगों पडै मुनै सारो, मती गडावौ। तब चोर भागो-नरबदा जी खनै गयो, नर्बदा जी पार उतार घसोइ राख्यौ। अगस्ति जी कही-नरबदा, चोर आयो, तूं काढ़ दे। नरबदा मानी नहीं। तब अगस्ति जी एडी म्हेलही पांणी सोख लियो। रेत उडै लागो। नर्बदा पगां पडी। म्हें थांको भेद जाण्यौ नहीं। तब मरजाद मैं राखी। चोर भाग समुद्र में गयो। समुद्र घसोइ राख्यो-गाजै लागो। अगस्तजी कही-समुद्र चोर काढ़ दे। समुद्र कही-कदै सरणै आया दीजै छै अगस्त जी कही-पछतावोला। समुद्र कही-म्हांको थे कासुं करोला। तब अगस्ति जी तीर बैठा आचमन कीयो। दोय आचमन किया-

---

इलवा भागा। अगस्त जी ने पीछा किया। सुमेरु पर्वत पर गया। तब सुमेरु पर्वत ने छुपाकर रखा। तब अगस्त जी ने ऐसा कहा—मेरा चोर तुम्हारे पास आया है, तू निकालकर दे। सुमेरु ने उत्तर दिया—तुम मेरा क्या कर लोगे? तब अगस्त जी ने कहा—पछतावोगे! (उसने) माना नहीं। कनिष्ठका अंगुली पर्वत के ऊपर रखी, बीस-हजार भूमि में (नीचे की ओर) गड़ गया।

पांव पड़ता है—मुझे सारा ही मत गाड़ो। तब चोर भागा नरबदा जी के पास गया। नरबदाजी ने पार उतार कर छिपा रखा। अगस्त जी ने कहा—नरबदा, चोर आया है, तू निकाल दे। नरबदा मानी नहीं। तब अगस्त जी ने एड़ी रखी—पानी सोख लिया। धूल उड़ने लगी। नरबदा पांव पड़ी—मैंने आपका भेद जाना नहीं। इसलिये मैं अपनी सीमा में रही। चोर भागकर समुद्र में गया। समुद्र ने छिपा कर रखा—गर्जने लगा। अगस्त जी ने कहा—समुद्र! चोर को निकाल दे। समुद्र ने कहा—शरण में आया भी कहीं दिया जाता है। अगस्त जी

तीसरो आचमन कियौ पांणी रह्यौ नहीं । तब समुद्र पगां पड़ियौ–कहै थांहरो भेद जाण्यौ नहीं, जीव की दया करौ । तब अगस्तजी कही—समुद्र रीतौ किसी भांत भरै ! तब अंग अंग महा पसेव की नदी नौ सैं निवासी खंदाय चलाय समुद्र भरचौ । तब से खार समुद्र हुवौ । चोर आंणि समुद्र दियौ । दोय फांट करि अगस्त जी खाय गयौ-सीक करतां छोटी-सी डळी मुख माहा गिरिपड़ी, तिही की मारवी हुई । वड़ो पड़ै तो पेट फाड़ नीसरै, छोटी पड़ो तोही अपुठो मुहडै माहोइ नीसरै । औसी विधि अगस्ति रिखी सुरां की सहाय कीवी । श्री कृष्ण जी कहै छै । राजा ऐसी विधि अगस्त जी की कथा छै, जोणै तिही कौ धर्म बधै । न सुणै तिही कौ धर्म घटै—अस्वमेध जग्य को फळ होइ । कथा कहि पाछै जळ सौं अर्घ दीजै ।

---

ने कहा—पछतावोगे । समुद्र ने कहा—मेरा तुम क्या कर लोगे ? तब अगस्त जी किनारे पर बैठे—आचमन किया । दो आचमन किये, तीसरा आचमन किया, पानी रहा भी नहीं । तब समुद्र पैरों पड़ा, मैंने आपका भेद समझा नहीं, मुझे प्राणदान दें । तब अगस्त जी ने कहा—खाली समुद्र किस प्रकार भरा जा सकता है । तब अङ्ग–अङ्ग में से पेशाब की नव सौ नदियां निकाल—धार चला, समुद्र भरा । तब से समुद्र खारा हुआ । समुद्र ने चोर को लाकर दिया, दो टुकड़े कर अगस्त जी खा गये । छींक करते छोटी सी डली मुँह से गिरी, उसकी मक्खी हुई । बड़ी गिरे तो पेट फाड़कर निकले, छोटी गिरी तो भी फिर मुँह में से होकर निकले । इस प्रकार से अगस्त जी ने रसी—देवताओं की रक्षा की । श्रीकृष्ण जी कहते हैं—राजा, इस प्रकार अगस्त जी की कथा है । जो सुने उसके धर्म की वृद्धि हो । न सुने, उसका धर्म घटे । अश्वमेध यज्ञ का फल हो । कथा कहकर फिर जल से अर्घ देना ।

तत्रमंत्रः—

वातापी भक्षितोयेन, पीतोयेन महोदधिः ।
समुद्र सोषितोयेन, गृहाण धर्मभोस्कते ॥१॥

कळस माटी को थापीजै, नीचै आखा मेलीजै । ऊजळो नाळेर ऊपरै मेल्हीजै । मोती मुंग्यो पंचरत्न नाळेर मैं राखीजै । काकासिका फूल मेल्हीजै । दखणा सोपारी मेल्हीजै । पूरी हुई तब ब्राह्मणां नां सीधो, कळस; नाळेर दखणा दीजै । जो वाचै तिहो नैं अगस्ति फळ देवै । घड़ी च्यार अथवा दोइ पाछलीं रात्रि रहै तब कहीजै तो पुण्य घणो छै. कहै तैनै पुण्य फळ विष्वा अठारा होइ । सुणै तिही तैं फळ घणो होई । पणि हाथ मांडै तिहि सैं सुणै तिहो नै फळ घणो होई, जिम ब्राह्मण को आशीर्वाद होइ ।

---

तत्र मंत्र—

वातापी भक्षितो येन पीतो येन महोदधिः ।
समुद्र सोषितो येन, गृहाण धर्मभोस्कते ॥

मट्टी का कलश स्थापन करना, ( उसके ) नीचे अक्षत रखना । अच्छा नारेल उसके ऊपर रखना । मोती, मूंगिये, पञ्चरत्न नारेल में रखना । कोकासिका के फूल रखना । दक्षिणा और सुपारी रखना । ( कथा ) पूरी होने पर ब्राह्मणों को सीधा, कलश, नारियल, दक्षिणा देना । जो पढ़े, उसे अगस्त जी फल दें । घड़ी चार अथवा दो—पीछे की रात्रि रहे, तब कहे—तो पुण्य बहुत हो—कहे उसे पुण्य अठारह विस्वा ( अर्थात् निश्चित ही ) हो । सुने, उसे फल बहुत हो । हाथ में पानी ले ( संकल्प ले ) उससे सुनने वाले को फल अधिक हो, ऐसा ब्राह्मणों का आशीर्वाद है ।

# १४–अथ चौथ मासती री कथा

उजैण नामा एक नगरी तहां अरिमर्दन राजा राज्य करै है। तिण कै नगर मैं देवश्रम ब्राह्मण रहै। ऊ ब्राह्मण बहुत धनवंत, लिछमी री पार कोई नहीं। उण ब्राह्मण कै अस्त्री हुती सो मृत पांमी। तिण कै कन्या एक हुंती सो जीवती रही। ब्राह्मण और विवाह कियौ, उणकै एक कन्या भई। ब्राह्मण दोनूं कन्या नै पाळै–दोनूंई वर प्राप्त हुई। ब्राह्मण कन्या री पांण ग्रहण रौ आरंभ कियौ. दोनूंई जान साथै आई। पांण ग्रहण करायौ। माट भरता साथै एक माट मैं छांणा, पत्थर, छोडा भरिया। जिणरी माता मर गई थी, जिणरै मांट मांहै भरिया। माय नै राखता कन्या दीठी। तद कन्या मन मैं विचारीज हूं क्यूं ही कहस्यूं तौ बाप इण नूं दुख देसी। तिण सूं विचार कर किण ही नूं नहीं कह्यो। जान नै ब्राह्मण सीख दीधी। कन्या मन मैं विचार करै

---

# कथा चौथ माता की

उज्जैन नामक एक नगरी, वहां अरिमर्दन राजा राज्य करता है। उसके नगर में देवश्रम नामक एक ब्राह्मण रहता है। वह ब्राह्मण बड़ा ही धनवान लक्ष्मी का पार नहीं ( उसके )। उस ब्राह्मण की स्त्री थी, वह मृत्यु को प्राप्त हुई। उसके एक कन्या थी, वह जिन्दी रही। ब्राह्मण ने विवाह दूसरा किया ( दुबारा किया )—उस स्त्री से एक कन्या हुई। ब्राह्मण दोनों ही कन्याओं को पालता है—दोनों ही 'वर-प्राप्त' के योग्य हो गयीं। ब्राह्मण ने कन्याओं का विवाह प्रारम्भ किया—दोनों की जान ( बरात ) एक साथ आई। उनका विवाह किया। 'मांट' ( मिट्टी का एक बड़ा बर्तन ) को भरते समय एक माट में कण्डे, पत्थर और लकड़ी के छिलके भर दिए। वह उस 'माट' में भरे गये, जिस कन्या की माता मर गई थी।

छै-इण मामरै मैं ब्राह्मणामैं माहरौ काम-सिध हासौ होसी। कन्या मन मैं दुचिती करण लागी। तितरै एक नदी सिप्राजी माथै, वृक्ष भाँत-भाँत, कंवळ फूल रह्या। तठै निरमळ जळ भर रह्यौ है। अपछरा रौ रथ पड़ियौ दीठौ। ब्राह्मणी मन में विचारियौ, औ देव मूरत रंभा दीसे छै। ब्राह्मणी, अपछरा बैठी जठै आय ऊभी रही। पूछियौ, तुमैं कौण देसरी राज कन्या छौ। गंधर्व कन्या, नाग-कन्या, यक्ष, किन्नर, देव अपछरा छौ—म्हांनै कहौ-उत्तर द्यौ। तब देव कन्या बोली हे ब्राह्मणी, म्हे इन्द्रलोक सूं आई इन्द्र री अपछरा हां। माहरै आज चौथ माता री व्रत है, सो म्हे आज चौथ-माता री पूजा करण वासतै, इण सरोवर आई हां। सो अठै चौथ री वरत करस्यां-मद-मांस समेत पूजा करस्यां। तिण सूं देवी बहुत वरदाता होसी, मनकामना सिध होवै। तद ब्राह्मणी मन में सोच करण लागी-माहरी मन कहै

---

माट के अन्दर रखते समय कन्या ने यह सब देखा। तब कन्या ने मन में विचारा, यदि कुछ कहूँगी तो पिता इसे ( दूसरी माता को ) कष्ट देगा। ऐसा विचार कर किसी से भी नहीं कहा।

ब्राह्मण ने बरात को विदाई दी। कन्या मन में विचार करती है—मेरी ससुराल में, ब्राह्मण-समाज में निश्चय ही मेरी हँसी होगी। कन्या मन में चिन्ता करने लगी। इतने ही में नदी सिप्राजी आ गई। उसके किनारे पर तरह-तरह के पेड़ और कमल फूल रहे हैं। वहां निर्मल जल भरा हुआ है। वहां अप्सरा का रथ खड़ा देखा। ब्राह्मणी ने सोचा—यह देवमूर्त रम्भा दिखाई देती है। जहां अप्सरा बैठी हुई थी, ब्राह्मणी भी वहीं आकर खड़ी हो गई। पूछा—तुम कौन देस की कन्या हो ? गन्धर्व कन्या, नाग कन्या, यक्ष, किन्नर, देव अथवा अप्सरा हैं—मुझे बतावें, मुझे उत्तर दें।

ज्यूं चौथ माता करै तो वरत हूं झालूं। अब अपछरा बोली- हे बांभणी तूं वरत झाल-चौथ माता थारी मन-कांमना सिद्ध करसी। मद-मांस समेत पूजा करसी तोनूं बहुत राजी होसी। वरत बांभणी संभायौ। आंपणैं डेरैं आई। आगै माट मांहे एयु मेवा मिष्ठान भाँत-भाँत रा होय गया। ब्राह्मणी नै तुरंत चौथरौ परचौ पायौ। बांभणी हरसवंत हुई। उठासूं घरे आई। अबे हमेस, चौथ आवै तद वरत करै। मद आध सेर, मांस अधसेर आंण, व्यंजन समीचीन कर श्री भैरवी चौथ नै पूजै। धूप करै। दीप जोति कर पाठ आगै करै, नीळी द्रोब चाढ़ै, अखत्र चढ़ावै, मंगळ गीत गावै, कथा वार्ता सुणै- बचावै।

ऐसी तरै ब्राह्मणी वरत करै, माता चौथ री सेवा करै, पछै हरियै गोबर री गुहळी दिराय स्नान कर, कुंकुं चाढ़णां।

---

तब देव कन्या बोली—हे ब्राह्मणी मैं इन्द्रलोक से आई हूं—इन्द्र की अप्सरा हूं। मेरे आज चौथ-माता का व्रत है—अतः मैं चौथ-माता की पूजा करने के लिए इस तालाब पर आई हूं। यहाँ चौथ का व्रत करूंगी—मद-मांस सहित पूजा करूंगी। इससे देवी बहुत से वर को देने वाली होगी, और मनोकामनाएं सिद्ध होंगी। तब ब्राह्मणी मन में विचार करने लगी—मैं भी ऐसा ही सोचती, यदि चौथ-माता की कृपा रहे तो मैं भी इस व्रत का नियम पकड़ लूं। इस पर अप्सरा बोली—हे ब्राह्मणी, तू भी व्रत करने का संकल्प करले, चौथ-माता तुम्हारी मनोकामना सिद्ध करेंगी। मद-मांस सहित यदि पूजा करोगी, तो तुमसे (वे) प्रसन्न होंगी।

ब्राह्मणी ने व्रत का निश्चय किया। अपने स्थान पर आई। ( आकर देखा ) 'माट' के भीतर तरह-तरह के फल एवं मिठाईयाँ बन

धूप–दीप अखत्र कर सुगंध–पुहप चढ़ावणा। गुळ आण पांचढळी कर चढ़ावणा। आप ब्राह्मणी चूरमौ कर पछै दोय घड़ी दिन रहै तरै भोजन, प्रसाद, आचमन करै। माता रै आखाडै गीत,चरचा, आवाहन गायबौ करै; यु करतां बरस द्वादस भया। मद्–मांस ल्यांवतां बहु रां देवरां जेठ दीठी। पांच-सात वेळा चरत जोया।

एक दिन ब्राह्मणी मद्–मांस लैनै आवै है। कुटंब रै आदमी कोटवाळ प्यादा बांभण साथै मेलिया। ब्राह्मणी नै आय मिलिया। ब्राह्मणी मन में डरण लागी। जितरै चौथ री ध्यांन कीयौ, तितरै चौथ माता कह्यौ 'डर मता' प्रोहित अर प्यादा बुझियौ-बांभणी थारै पास कहू है। बांभणी उन कहै– गुळ, घिरत, माता चौथ नै चढावण वासतै है और तो क्युंही नहीं। तद बांभण कहै–कूड़ भाखै हैं, असत वचन कहै है। दरबार रा प्यादां पल्लौ परहौ

---

गई। ब्राह्मणी ने तत्क्षण ही चौथ का चमत्कार पा लिया। ब्राह्मणी बड़ी प्रसन्न हुई। वहां से वह घर आई।

अब हमेश, जब भी चौथ आती, वह व्रत किया करती। आधा–सेर मद, आधा–सेर मांस और व्यञ्जन इकट्ठे करके श्री भैरवी–चौथ की पूजा करती। धूप करती, दीप जलाकर उसके सामने बैठकर पूजा किया करती, हरी–दूब चढ़ाती, अक्षत्र चढ़ाती, मंगल गीत गाती, कथा–वार्ता सुनती और पाठ भी करवाती।

इसी प्रकार ब्राह्मणी व्रत करती, माता–चौथ की सेवा करती। इसके बाद हरीये गोबर की गार लगानी, स्नान करनी और कुंकुम चढ़ाना। धूप–दीप, अक्षत्र और सुगन्धित पुष्प चढ़ाना। गुल लाकर उसके पांच चढ़ाने (चाहिए)।

ब्राह्मणी स्वयं चूरमा बनाकर, दो घड़ी दिन रहता, तब भोजन, प्रसाद और आचमन करती। माता के स्थान पर उनके गीत, उनकी

करनै जोयौ–गुळ, घिरत निजर आयौ । तददूत बांभणी रै पगै लागा, आपणै कोटवाळ कन्है पाछा आया, कह्यौ—बांभण झूठ कहै है । बात खिलाफ सब कूड है । कोटवाळ बांभण नै दूर कियौ, ब्राह्मणी नै नमस्कार कियौ, सनमांन कर घर नै, सीख दीधी । बांभणी घर आई, पूजा कीधी, आप पिण प्रसाद लियौ । इमैं बांभणी वरत करै पण मद-मांस न चढ़ावै । यं करतां बरस पांच सात यंही गुळ सूं करिया । चौथ माता बैराजी हुई ।

इमैं एक दिन राजा रौ कुंवर उण बांभणी रै सुसरै रै घरै आयौ । उण ब्राह्मण, कुंवर नै ऊंचौ लियौ । ततकाळ प्राण छूटा, कुंवर हाथां मांहै मृत पायौ । उवा बात राजा नै ठीक पुहती । राजा कह्यौ–ब्राह्मण डाकी है । ब्राह्मण नै जलायवौ, नहींतर कुंवर जीवतौ हुवै । तद बांभणो, बांभणी दोनूं ई माता चौथ रै

---

चर्चा, आमंत्रित करने के गीत आदि गाया करती । इस प्रकार व्रत करते बारह वर्ष होगये । मद–मांस लाते बहू के देवर और जेठ ने (उसे) देखी । पांच–सात बार इस विषय की चर्चा हुई ।

एक दिन ब्राह्मणी मद–मांस लेकर आती है । कुटुम्ब के आदमी ने कोतवाल को और सिपाही को ब्राह्मण के साथ भेजे । वे लोग ब्राह्मणी से आकर मिले । ब्राह्मणी मन में भय लाने लगी । इतने में चौथ–माता का ध्यान किया । चौथ-माता ने उस समय कहा—'डरो मत' ।

प्रोहित और प्यादा–सिपाही ने पूछा—'ब्राह्मणी तुम्हारे पास क्या है ?' ब्राह्मणी ने उनसे कहा—गुड़, घी माता-चौथ के भोग लगाने के लिए है । और तो कुछ भी नहीं है । तब ब्राह्मण ने कहा—झूठ बोलती है—असत्य वचन कहती है । सरकारी प्यादे–सिपाही ने पल्ला दूर करके देखा । तो (उसे) गुड़-घी नजर आया । तब दूत ब्राह्मणी के पाँवों पड़ा । उसने अपने कोटवाल के पास वापिस जाकर कहा—ब्राह्मण झूठ कहता

रैथांन मैं बैठा, कुंवर उठै पौढ़ियौ। ध्यान माता चौथ रौ कर रह्या छै। ध्यान करतां पुहर छः व्यतीत भया। आधी रात हुई, तिरतै माता चौथ च्यार हस्त सूं आण दरसण दियौ। बांभण-बांभणी पगै लागा। माता कह्यौ-थै क्यूं आवाहन कियौ? बांभणी बोली, म्हांमैं बहुत संकट पड़ियौ, सो संकट भांजौ। जद माता बोली-तैं बांभणी मद-मांस क्यूं टाळियौ, हूं आफैही साक्षी हुती। पण तौमैं बडौ खूल पड़ियौ-पण-मद-मांस क्यूं चढ़ायौ कर। बांभणी कह्यौ-हे माता, तोनूं चौडै—भालै आंण चडास्यूं नूं मांहरौ संकट भांजा। तो बाहिरौ माहरौ संकट कुंण काटै। तूं भवांनी संकट री भांजणहार छै। इतरौ सुण भवांनी बोली तूं इण कुंवर री मारवौ राखै, हूँ अमृत ले आऊँ। भवांनी शिवजी कनहै कैलास परबत गई। शिव भवांनी नैं उठ आदर

---

है। इसके विरुद्ध सारी बातें झूठी हैं। कोटवालने ब्राह्मण को एक ओर किया—ब्राह्मणी को नमस्कार कर उसे सम्मान सहित घर को प्रस्थान की।

ब्राह्मणी घर आई, उसने पूजा की—और फिर स्वयं प्रसाद लिया। अब ब्राह्मणी-व्रत तो करती है लेकिन (आसमाता को) मद-मांस नहीं चढ़ाती है। इस प्रकार करते-करते पांच सात वर्ष गुड़ (प्रसाद लगाकर) पूजा करती रही। चौथ-माता इस प्रकार नाराज होगई।

अब एक दिन राजा का कुँवर उस ब्राह्मणी के ससुर के घर आया। उस ब्राह्मण ने (प्रेम करने के लिए) कुँअर को ऊपर उठाया। उसी समय उसके प्राण छूट गए—कुँअर हाथों में ही मर गया। यह बात ठीक इसी प्रकार राजा के पास पहुँची। राजा ने कहा—ब्राह्मण डाकी है। या तो कुँअर को ब्राह्मण जिलादे, अन्यथा उसे जलादिया जाय। तब ब्राह्मण और ब्राह्मणी दोनों ही माता-चौथ के मन्दिर में जा बैठे। कुँअर को वहीं सुलाया गया। माता का ध्यान करते छः पहर व्यतीत

दियौ, कह्यौ–भवांनी, क्यूं आई ? तद चौथ माता बोल नै कह्यौ, म्हारै सेवक मैं संकट पडियो सो अमृत रौ कुपौ द्यौ, ज्यूं हूं संकट भांजूं। तरै शिव जी कहे–चन्द्रमा कनहै जाय, तोनूं अमृत देसी। माता चन्द्रमा कनै आई। चन्द्रमा उठनै नमस्कार कियौ, पूछियौ हे भवांनी, आज धन–भाग तूं आई, कांम आई सो कहो। तरै माता कह्यौ–चन्द्रमा मोनूं अमृत रौ कुपौ दे, ज्यूं हूं म्हारै सेवक रौ संकट भांजू। तरै चन्द्रमा कह्यौ–चौथ म्हारौ वरत मैं सीर करै तौ अमृत द्यूं। माता कह्यौ–चन्द्रमा च्यार घडी चौथ रै दिन रात जाता, तद चंद्रमा ऊगै तरै वरत हूसी। च्यार घड़ी रौ थारौ वरत है। तरै चन्द्रमा कह्यौ भला माता गणेश कनै हाल, ज्यूं अमृत ल्यावां। चन्द्रमा चौथ माता दोनूंई गणेश कनै आया। गणेश उठनै ऊभौ हूऔ। आज थै भलाई आया, माता

---

होगये। आधी रात हुई तब माता चौथ ने चार–भुजा धारण कर दर्शन दिए। ब्राह्मण और ब्राह्मणी पैर पड़े। माता ने कहा—आप लोगों ने मुझे क्यों निमन्त्रित किया ? ब्राह्मणी ने कहा—हम में बड़ा संकट आ पड़ा है हमारे संकट को आप काटें। तब माता ने उत्तर दिया—हे ब्राह्मणी, तुमने मद–माँस सेवा में चढ़ाना क्यों बन्द कर दिया ? मैं इसे अपने आप समझ लेती। आप लोगों पर संकट आया है—मद-मांस तो थोड़ा-बहुत प्रसाद–रूप में चढ़ाया ही कर। ब्राह्मणी ने कहा—हे माता, मैं आपको खुलमखुले आकर चढ़ाऊँगी—आप हमारा संकट काटें। आपके बिना हमारा संकट कौन काटे ? हे भवानी, आप संकट को दूर करने वाली हैं।

इतना सुन भवानी बोली—तू इस कुँवर की निगरानी रखते रहना—मैं अमृत लेकर आती हूँ।

भवानी शिवजी के पास कैलाश-पर्वत पर गई। शिव ने उठकर भवानी को आदर–सत्कार दिया। कहा—'हे भवानी ! कैसे आना हुआ ?' तब चौथ-माता ने बोल कर कहा—मेरे भक्त पर संकट पड़ा

कह्यौ गणेश थां कनै अमृत है, सो म्हांनै द्यो । तद कह्यौ, माता क्यूं ही एक यौ थारै व्रतर मैं म्हांनुई भेळो ! तरै माता कह्यौ म्हारै साथै तोनुई पूजसी । तरै गणेश अमृत दियौ । माता चौथ अमृत लै बांभणी कनै आय बांभणी नै अमृत दियौ । विनै कह्यौ-हिवै तूं बांभणी छांटो नांख ज्यूं कुंवर उठ ऊभौ हुवै । बाभण उठ प्रदछिणा दीन्ही, अमृत रौ कळसियौ उरहौ लियौ । धूप खेव, छांटौ नांखियौ । राजा रौ कुंवर उठ ऊभौ हुवौ । देवी चौथ रै पगै लागौ । बांभणी माता रै पगै लागी । माता बांभणी नै कह्यौ, हे

---

है—अतः अमृत का कुप्पा आप दें । जिससे उसका संकट दूर कर सकूं । तब शिवजी ने कहा—आप चन्द्रमा के पास जायें । (वह) आपको अमृत देगा । माता चन्द्रमा के पास आई । चन्द्रमा ने उठकर नमस्कार किया । कहा—हे भवानी ! आज हमारे अहोभाग्य हैं, जो आप पधारी हैं । जिस काम के लिए आप आई हैं, कहें । तब माता ने कहा—हे चन्द्रमा, मुझे अमृत का कुप्पा दें जिससे मैं अपने सेवक का दुख दूर करूं । तब चन्द्रमा ने कहा—हे चौथ-माता, आप यदि अपने व्रत में मेरा भी हिस्सा रखें तो मैं आपको अमृत दे सकता हूं । माता ने कहा—चार पहर रात्रि बीतने पर अब तुम उदय होगे, तभी यह व्रत पूर्ण होगा समझा जायगा । इस पर चन्द्रमा ने कहा अच्छा ( बहुत ठीक ); माता, अब आप गणेश के पास चलें, वहीं से अमृत ले आवें । चन्द्रमा और चौथ-माता दोनों ही गणेश के पास आए । गणेश उन्हें देखकर खड़ा होगया । आज आपने पधार कर बड़ी कृपा की । माता (आने का कारण) कहिए ? गणेश, तुम्हारे पास अमृत है सो हमें देवो । तब कहा, माता तुम्हारे किसी एक व्रत में तो मुझे भी साथ रखें । माता ने कहा—मेरे साथ तुम्हें भी ( लोग ) पूजेंगे । तब गणेश ने अमृत दिया ।

बांभणी ! म्हारी पूजा करती पाछ मत राखै, थारो संकट हूं भांज स्यूं माता पछै आपणै थान नूं मुकांम गई, राजा रो कुंवर उठ आपणै घरै आयौ । राजा प्रभात री बांभणी रै पगै लागी । बांभणी चौथ रै वरत री बात कही । राजा बांभणी रै मनरी लही । राजा पिण चौथ रो व्रत झालियौ । चौथ रो वरत बांमणी संसार मैं चलायौ । आगै वरत गुपत करता । देवता इन्द्र लोक मैं वरत करै है । चौथ रो वरत करै है तिणनै चारूंई खूंट आडी छडी

---

माता-चौथ अमृत लेकर ब्राह्मणी के पास आई—आकर अमृत ब्राह्मणी को दिया । उसे (ब्राह्मणी को) कहा—हे ब्राह्मणी तुम अब इस पर ( मरे हुए राजकुमार पर ) पानी के छींटें डालो—कुंवर अवश्य उठकर खड़ा हो जायगा । ब्राह्मण ने उठकर (चौथ माता की) परिक्रमा दी और अमृत का पात्र अपने पास लेलिया । धूप आदि करके, पानी का छींटा फेंका—राजा का कुंवर उठकर खड़ा होगया ।

ब्राह्मणी माता के पैरों पड़ी । माता ने ब्राह्मणी से कहा—हे ब्राह्मणी ! मेरा पूजा करते समय किसी प्रकार की ( पूजा में ) कमी मत आने देना । तुम्हारा संकट मैं दूर करूंगी । माता इसके उपरान्त अपने स्थान को चली गई; राजा का कुंवर भी उठकर अपने घर आया । दूसरे दिन राजा ब्राह्मणी के पाँवों लगा । ब्राह्मणी ने चौथ के व्रत की ही महिमा है—ऐसा कहा । राजा ब्राह्मणी के मन की बात समझ गया । राजा ने भी चौथ का व्रत करने का संकल्प कर लिया । (यह) चौथ का व्रत संसार में ब्राह्मणी ने प्रारम्भ किया । पहले व्रत गुप्त किया करते । भगवान 'इन्द्र-लोक' ( स्वर्गलोक ) में व्रत करते हैं—वे चौथ का व्रत करते हैं ।

दैणवाळो कोई नहीं । धूप खेवणा, दीवा करणा, सुगंध पुहप चढावणा, आखा चाढ़णा, चूरमो कर श्री गणेश जी नै, श्री चौथ माता नै भैळा पूजणा । किरडवाळी तो केरड़ा आया करणी । चांद ऊगाळो ऊगे करणी । चौथ'मातारो बरत करै तिकण नै मन-कांमना पूरवै, लिछमी रो सुख मिलै, रिण-संग्राम मैं जय प्राप्ति होय ।

मन कांमना उठै होय सो पावै, देवळोक वासो हुवै, सातमैं जन्म मुगति होय ।

---

धूप करना, दीपक करना, सुगन्धित फूल चढ़ाने, अक्षत्र चढ़ाना—चूरमा बनाकर श्री गणेश जी को और श्री चौथ-माता को साथ ही साथ पूजना ।

चौथ-माता का जो कोई व्रत करता है—उसकी मनोकामना सिद्ध हो । उसे लक्ष्मी का सुख लाभ हो, युद्ध क्षेत्र में उसे विजय प्राप्त हो । जो कुछ भी मनोकामना हो, वही प्राप्त करे । देव-लोक में निवास हो और सात जन्मों में, जन्म से उसकी मुक्ति प्राप्त हो ।

## १५—अथ कथा सोमवती की

अमूक नगर मांहैं ब्राह्मण एक बसै। तेरै तीन पुत्र नै एक कन्या। कितरा एक दिन व्यतीत हुवा छै, एक दिन एक अतिथ भिक्षा नै आयौ। आई अर आशीरवाद कियो। ताहरां ब्राह्मणी बहूवां नूं कह्यो; बेटा भिक्षा देवो। बहूवां भिक्षा दीवी। ताहरां ब्राह्मण आशीरवाद कियो—जु पुत्रवती सौभाग्यवती भव।

फेर ब्राह्मणी आपरी बेटी नूं कह्यो, जु बेटा भिक्षा द्यौ। ताहरां बेटी ही उठी, भिक्षा दी। ताहरां ब्राह्मण आशीरवाद कियो, जु धर्मवती भव। ताहरां ब्राह्मणी रै मन मांहैं आसंका हुई, जु बहूवां नैं और आसीरवाद दियौ, अर बेटी नै और भांति आशीरवाद कियौ। तांहरा ब्राह्मणी बेटी नै लेई नै ब्राह्मण रे

---

## सोमवती की कथा

किसी नगर में एक ब्राह्मण रहता था। उसके तीन पुत्र और एक कन्या थी। बहुत दिन ( जब ) बीत गये, एक दिन एक अतिथि भिक्षा के लिये आया। आकर उसने आशीर्वाद दिया। तब ब्राह्मणी ने बहुओं से कहा—बेटी, ( इसे ) भिक्षा दे दो! बहुओं ने भिक्षा दी। तब ब्राह्मण ने आशीर्वाद किया—(आप लोग) पुत्रवती और सौभाग्वती हों।

फिर ब्राह्मणी ने अपनी बेटी से कहा—बेटी तू भी भिक्षा डाल दे। तब बेटी भी उठी, भिक्षा डाल दी। तब ब्राह्मण ने आशीर्वाद किया—धर्मवती बनो। तब ब्राह्मणी के मन में संशय उत्पन्न हुआ—बहुवों को और आशीर्वाद दिया और बेटी को दूसरी भाँति का आशीर्वाद दिया। तब बेटी को लेकर ब्राह्मणी, ब्राह्मण के पीछे हो ली—उसके घर गई

रै बांसै लागि, घरै गई—ब्राह्मण रै पगै लागी। ताहरां ब्राह्मण पूछियौ जु बाई कुंण निमित्त आई। ताहरां ब्राह्मणी हाथ जोडि नै कह्यौ, जु स्वामी थां म्हारी बहूवां नै आशरीवाद और भांति कियौ, बेटी नै और भांति कियौ-सु कौण कारण ? ताहरां ब्राह्मण कह्यो जु बाई ईयै बात रौ पूछै मत—म्हैं इवहीं कह्यौ, स्वभाव सूं। ताहरां ब्राह्मणी बहुत हठ कियो जुई यै बात रौ निरणौ कह्यां ही जु वणै। ताहरां ब्राह्मण कह्यौ जु बाई कह्यां थकां तूं बहुत दुख पाईस। ताहरां ब्राह्मणी कह्यौ—अवस्य कर कहौ। ताहरां ब्राह्मण कह्यौ जु बाई ईयै कन्या रै विवाह विषै चौथे फेरै इण भांति रौ उपद्रव हुसी जु बाई रौ वर शान्त हुस्यै ताहरां ब्राह्मणी कह्यौ, जु भाई, ईयै बात रौ कहीं भांत जतन हुवै सू कहौ।

---

और ब्राह्मण के पैरों पड़ी। तब ब्राह्मण ने पूछा—बहन, तू कौन निमित ( किस कारणवश ) आई हो ? तब ब्राह्मणी ने हाथ जोड़कर कहा—स्वामिन् आपने बहुओं को तो आशीर्वाद और प्रकार से दिया और बेटी को दूसरी भाँति से दिया, इसका क्या कारण है ? तब ब्राह्मण ने कहा—बहिन इस बात को मत पूछो। मैंने वैसे ही स्वभाव-वश कह दिया। तब ब्राह्मणी ने बड़ा ही जिद् कर लिया—आपको इस बात का कारण तो बताना ही होगा। ब्राह्मण ने तब कहा—बहन कहने पर तुम्हें बहुत दुःख होगा। तब ब्राह्मणी ने कहा—( आप ) अवश्य ही कहें। इस पर ब्राह्मण ने कहा—बहन इस कन्या के विवाह के समय चौथे फेरे में इस प्रकार का उपद्रव होगा कि ( उसमें ) इस कन्या का पति शान्त हो जायगा ( पति मर जायगा )। तब ब्राह्मणी ने कहा—हे भाई, इस बात का किसी प्रकार कोई उपाय हो वह बतलावें।

ताहरां ब्राह्मण कह्यौ—जु बाई एक जतन छै जु संघल द्वीप मैं सोमां छीपी रहै छै सु जे उवा बीयाह मांहैं आवै तो जतन हुवै। इतरो पूछि ब्राह्मणी घरै आई। ताहरां आपरा बेटा नै कह्यौ जु थे कोई बाई रै साथै जावौ। बड़ा बेटा दोइ हुंता तिकां नाकारौ कियो। छोटै भाई कह्यौ—मां हूं बाई रै साथै जाईस अवस्य। ताहरां बहिन-भाई दोनुं जणा प्रभात समा चालिया। चालता-चालता समुद्र रै तीर आइ रह्या। ताहरां समुद्र रै तीरैं बडो एक वृक्ष हुंतो, तै नीचै बहिन-भाई आइ बैसि रह्या। भूखाहीज बैठा रह्या—क्युं जुड्यौ नहीं। ताहरां उवै वृक्ष ऊपर गरुड रा बेटा हुता, ऊवां दीठो जु ब्राह्मण भूखा रह्या। ताहरां सन्ध्या रै समईयै गरुड रां बचां री माता चूण लेअर आई—भली चूण ल्याई। खुसी थकी बेटां आगै— मेल्ही पण बेटा चूण

---

तब ब्राह्मण ने कहा—एक उपाय है, सिंघल द्वीप में सोमां छीपी रहती है। यदि वह विवाह में आ जाय तो कुछ यत्न हो सकता है। इतना पूछकर ब्राह्मणी घर पर आई। तब अपने पुत्र से कहा आप में से कोई बहन के साथ जायेगा? बड़े दोनों पुत्रों ने इन्कार कर दिया। छोटे भाई ने कहा – मां, मैं बाई के साथ अवश्य जाऊंगा। तब दोनों बहन-भाई प्रभात के समय चले। चलते-चलते वे लोग समुद्र के किनारे आ-पहुंचे।

उस समुद्र के किनारे एक बड़ा वृक्ष था—उसके नीचे बहिन-भाई दोनों आकर बैठ रहे। भूखे ही बैठे रहे—कोई साधन जमा नहीं। तब उस वृक्ष के ऊपर गरुड़ के बेटे थे, उन्होंने देखा—ब्राह्मण भूखे रह गए। जब संध्या समय गरुड़ के बच्चों की माता उनके लिये चुग्गा लेकर आई—वह बड़ा अच्छा चुग्गा लाई। उसने प्रसन्न होकर बच्चों के आगे रखा। लेकिन बच्चे चुग्गा खा नहीं रहे हैं, माता से वे (लोग) बोल भी नहीं रहे हैं। इस पर माता ने कहा—बच्चों, आप

खावे नहीं, न माता सूं बोलै। ताहरां माता कह्यौ, रे बेटा थे बोलो नहीं, अर चूण खावौ नहीं—किसे वासतै। ताहरां लहुडो बेटा बोलियौ, जु माता म्हें चूण क्युं करि खावां। म्हारै नीचे दोई ब्राह्मण भूखा बैठा छै। जे ऊवारों समाधान हुवै तो म्हें चूण खावां। ताहरां गरुडहरी स्त्री नीचे आई। आइनै पूछियौ; जु थे कोण छो, केथ जासो। ताहरां उवां कह्यौ—थे जीमो, अंन सामग्री हूं देईस। अर सवारै थानूं समुद्र उतारीस। ताहरां ऊवानूं अंन दियौ, ऊवै जीमिया। तापछै सवारै ऊवानू गरुडणी पार उतारिया। पछै उवे दोनूं जणा सोमांरो घर पूछिनै गया। उवे बहिन-भाई एकान्तडेरै रह्या। सोमांरै घरे मास छः तांई सेवा करी, सोमां न जांणी। एक दिन सोमां बहुवां नै पूछियौ, जु बेटा थे इतरो घर सास तौ क्युं लीपो, किसै कारण। ताहरां बहूवां

---

लोग बोलते भी नहीं रहे हैं और चुग्गा भी नहीं खा रहे हैं, इसका क्या कारण? तब छोटेवाला बच्चा बोला—मां, हम लोग चुग्गा किस प्रकार कर सकते हैं। हमारे नीचे ( के स्थान में ) ब्राह्मण भूखे बैठे हैं। यदि उनका काम बने तो हम चुग्गा कर सकते हैं। तब गरुड़ की स्त्री नीचे आई। आकर पूछा—आप कौन हैं? कहां जावेंगे? तब उसने कहा—आप भोजन करें, अन्न सामग्री आदि मैं आपको दूंगी और कल आपको समुद्र पार कर दूंगी। तब उनको अन्न दिया—उन्होंने भोजन किया। उसके बाद दूसरे दिन गरुड़नी ने उन्हें समुद्र पार किया। फिर वे दोनों सोमां का घर पूछकर ( उसके ) यहां गए। वे दोनों बहन-भाई अलग स्थान में रहने लगे। छः महीनों तक सोमां के घर की सेवा की, सोमां को मालूम भी नहीं हो सका।

एक दिन सोमां ने अपनी बहुओं से पूछा—बेटी, आपने इतना सुन्दर घर को क्यों साफ किया है—इसका क्या कारण है? तब

कह्यो जु म्हाजी म्हें लीपा नहीं छां। तौ कुंण लीपे छे। ताहरां दिन एक सोमां जासूस कीवी। पाछली राति देखे तौ ब्राह्मणी लीपै छै अर भाई पाणी ल्यावे छै। ताहरां सोमां कह्यौ, थे कुंण छौ। उवै कह्यो—म्हें ब्राह्मण छां। किसे कारण इतरो हठ कियौ—सू कहो। ताहरां भाई कह्यौ—म्हारै काम छै, इंयै वास्तै म्हें आया छां ताहरां सोमां उवांरै साथै चली। वांसै बहूवां नूं कह्यौ—जुथे कोई बिगाड़ हुवै तो उपाडौ मतां, ज्युं होवै सूं ढांकि राखि ज्यो। सोमां उवां रै साथै गई। ब्राह्मणी रो विवाह कियो। सप्तपदी मैं कन्यारो वर शान्त हुवौ। ताहरां सोमां एकै परिक्रमा तौ सोमवती रै दिन अश्वथरी, तेरो पुन्न दियौ। तै कर बालक जीवियौ। उठि ऊभौ हुवौ, सगळे आनन्द बधाई हुई। सोमां आपरै घरै गई। आगै देखै तो घर मैं दोड़ उपद्रव हुवा छै, ढांक

---

बहुओं ने कहा—हम लोग लीपा-पोता नहीं करती है। तो फिर कौन लीपता है ? तब फिर एक दिन सोमां ने जासूसी की। पिछली रात्रि में देखा—ब्राह्मणी लीप रही है और भाई पानी ला रहा है। तब सोमां ने कहा—आप कौन हैं ? उन्होंने कहा—हम ब्राह्मण है। कौन कारण इतना जिद् कर रहे हैं—बतावें। तब भाई ने कहा—हमारा आपसे काम है—इसलिये हम लोग आये हैं।

तब सोमां उनके साथ चली। जाते समय बहुओं से कहती गई—यदि कोई कार्य में ( पीछे से ) कोई खराबी हो तो उसे आप उठाना मत, जैसा हो उसे उसी प्रकार ढ़ाँक कर रख देना। सोमां उनके साथ चली। ब्राह्मणी का विवाह किया। सप्तपदी ( विवाह के समय सात वचन) में कन्या का वर मृत्यु को प्राप्त हुआ। तब सोमां ने एक परिक्रमा का पुण्य ( जो सोमवती के दिन पीपल की परिक्रमा किया करती थी ) दिया। इस कारण बालक जीवित हो उठा। वह खड़ा हो गया, सब

रापिया छै। पछै सोमवती अमावस्या आई, ताहरां सोमां फूल ले अर जाइ अश्वथरी परिक्रमा कीवी। पहिली एक अष्टोटर शत परिक्रमा कीवी, तांहरां पहिली पडियो हुंतो सु जीवायो। ता पछै वळै परिक्रमा कीवी। बीजी परिक्रमा पूरी हुई ताहरां बिन्है पड़िया हुता सू जीविया। ता पछै तीसरी परिक्रमा देअर घरै आई। सगळै आनंद विनोद हुआ। सोमवती अमावस्या रै दिन जिका स्त्री अश्वथरी परिक्रमा धर्मशील सु कर सैं तिकै नै ईयै प्रकार रै पुन्य री फळ हुस्यै। इति सोमवती अमावसि अश्वथरी परिक्रमा।

---

लोगों में आनन्द और बधाइयां हुई। सोमा अपने घर आई।

यहां आकर वह देखती है कि घर में दो उपद्रव हुए हैं, उन्हें ढांक कर रखे हैं। इसके बाद सोमवमी अमावस्या आई—तब सोमा ने पीपल की परिक्रमा की। पहले एकसौ आठ परिक्रमाएं कीं, इसपर जो पहले पड़ गया था, वह जीवित हुआ। इसके उपरान्त फिर परिक्रमा की। दूसरी परिक्रमा पूरी हुई —इसके उपरान्त तीसरी परिक्रमा देकर घर आई। सभी आनन्दित और खुशी हुए। सोमवती अमावस्या के दिन जो स्त्री पीपल की परिक्रमा धर्म-ध्यान के साथ करेगी, उसे इस प्रकार के पुण्य का फल होगा।

# १६–अथ श्री सनीसर जी री वात लिख्यते

श्री उजेणी नगरी, श्री विक्रमादित्य राजा राज करै छै। तिण प्रस्तावै विक्रमादित्य नूं शनीसर-बारमो आवै छै। एकै प्रस्तावै राजा सिकार चडियो छै। एक सूवर बांसै उतरियो। फिरतां फिरतां सुअर लगोलग जावै छै। कितरी एक धरती युंहीज गयो। साथ सगळो बांसलो तूट थाको, घोडो पिण तूट थाको, राजा पिण तिसिड हुओ। तिसियै थकै अठै दुख पायो। राजा बाग खांच ऊभो रह्यो। सूअर अलोप हुओ। घोडा रा पडत ही प्रांण छूटा। तिण प्रसतावै एक गोवाळियो आयो–राजा नै बोलायो। तिसयो थको बोल सकै नहीं–हाथ सूं बोक मांडी। गोवाळियै राजानूं थोडो पाणी पायो। राजा सावचेत भयो। घोडा रो पिलांण सोनै री साकत थो सो गोवाळिया नै दीनी।

---

# कथा श्री शनिश्चर जी की

उज्जेनी नगरी—श्री विक्रमादित्य राजा राज्य करता है। उस समय विक्रमादित्य को बारवां शनीश्चर आया है। एक समय राजा शिकार को चढ़ा है। एक सूअर के पीछे उतरा। इधर-उधर भागते बहुत दूर तक वह सुअर के पीछे लगा रहा। कितनी दूरी तक तो वैसे ही गया। सभी साथवाले थककर पीछे रह, घोड़ा भी थककर रह गया, राजा भी प्यासा हुआ। प्यास के मारे यहां दुःख पाया। राजा घोड़े को बाग पकड़ कर ठहर गया। सूअर अदृष्य होगया (अलोप होगया)। घोड़े के गिरते प्राण निकल चले। उस समय एक ग्वाला आया। राजा को (उसने) बुलाया। प्यास के मारे बोला नहीं जा सका–हाथ से पानी पीने के लिए अञ्जली मांडी। ग्वाले ने राजा को थोड़ा पानी पिलाया। राजा सचेत हुआ। घोड़े का पलाण (जीण आदि) सोने

हिवै राजा नैडी बसती विचार नै एकै सहर आयो। आवीनै एक महाजन रै हाटै आय बैठो। बडो हाट विडांड, मोटो विवहारियो हुवो! सु दांमांसुं तूटो। लेहणा था तिकै पिण अटक गया, तिण रै हाट आय नै बैठो। साहरै, विणज घणो चालियो। धुरां धापटां आवण लागी, खत चुकावण लागो। घरै पिण हळ बहळ हुई। साह वीचारियो जे उत्तम पुरुष घरै आयो नै बैठो तिण रै प्रसादै लाभ घणो हुवो। इंतरै जीमण वेळा हुई-बोलाई नै साह विक्रमादित्य नूं घरै लेगयो। जीमायो, जीमाइ नै माळिया मांहि बिछावणो कर दीधो। आपरी स्त्री नै कह्यो—ओ उत्तम पुरुष छै, इण रै पग छेह है, आंपांरो भलो हुओ। आंपांरै पुत्री मोटी छै, वर जोवता सो बैठां आय मिळियो। थे कहो तो इण नै परणावां तरै स्त्री कहण लागी-जिण रै पग छैरे आंपणो भलो हुवो, धनवंत हुवा तिण नूं परणावो। तरै स्त्री कहण लागी-घणो भलो होसी,

---

का था वह ग्वाले को दिया। अब राजा नजदीक की बस्ती का सोचकर एक शहर में आया। आकर एक महाजन की दुकान पर जा बैठा। बड़ी दुकान, बड़ा उसका ठाठ-बाट, बड़ा व्यापार करने वाला था—सो पैसे हीन होगया था। उसका (लोगों में दाम) लेने थे—वह भी अटक गया, उसी की दुकान पर आकर बैठा। साह-( साहूकार ) के व्यापार अच्छा चला। देनेवाले बड़े जोरों से दाम देने आने लगे—खत-हुण्डी आदि चुकाने लगे। घर पर बड़ी अमन चैन हुई। साहूकार ने विचारा—शुभ मनुष्य घर आकर बैठा, उसी की कृपा से अधिक नफा हुआ। इतने में भोजन का समय हुआ—साहूकार विक्रमादित्य को बुलाकर घर ले गया। भोजन करवाया, भोजनोपरान्त महल में बिस्तर लगा दिया। अपनी पत्नी से कहा—यह शुभ लक्षणों का व्यक्ति है, इसके पदार्पण से अपना कल्याण हुआ। अपने पुत्री बड़ी है, वर की खोज में है, तो यह घर बैठे ही भगवान ने मिला दिया। तुम कहो तो इसे ही

पिण भलै लगन जोय परणावो । साहरै जिम पैहली हुतो तमहीज हुओ। हिवै एक दिन साहरै राजागो बुलावौ आयो। हिवै रांणिया नै गैणा गाठां साहरी............हजूर घडावैं। हजूर............घडाइजै छै। तिण प्रस्तावै एक सबालाख रो हार रांणीरै हुतो सो राजा साहनें कहण लागो, इण हार रो कीमत करावो। साह नैं तेडनें हार सूंपियो। आणि नैं माळियारी खूंटी मेलिये। साह मालिया में आडो हुवो, सूतां विक्रमादित्य बैठो छै। तिण मालिया में चित्रांम रो मोर सवालाख रो हार गिळियो। राजा विक्रमादित्य दीठो, पिण बोलियो नहीं। जितरै साह जागियो—हार सांमो जोयो, हार दीठो नहीं। जरै साह राजा विक्रम नैं पूछियो—हार बतावो। जणा बिहुं मांणस था—तीजो मांणस कोई आयो नहीं। कैतो हार भो मांहै—कै तो मांहै।

---

ब्याह दें। तब ( साह की ) स्त्री कहने लगी—जिसके पदार्पण से अपना कल्याण हुआ, धनवान हुए, उसी को विवाह दो। फिर स्त्री कहने लगी—बड़ा अच्छा होगा, यदि शुभ लग्न देखकर शादी करदें। साह की जैसी पहले स्थिति थी वैसी हो गई।

अब एक दिन साह को राजा का बुलावा आया। ये सब गहने-गांठे साह की मारफत बनवाये। इसकी मारफत बनने लगे। इसी बीच में एक लाख का हार रानी का था, सो राजा साह को कहने लगा, इस हार की कीमत करवावो। साह को बुलाकर हार सौंप दिया। आकर महल में खूँटी पर रखा ( खूँटी पर टांगा )। साह महल में थोड़ी देर के लिये सो गया, विक्रमादित्य बैठा है। उस महल में मोर का चित्र मांड़ा हुआ है। उस चित्र के मोर ने सवालाख के हार को निगल लिया। राजा विक्रमादित्य ने देखा, लेकिन ( वह ) बोला नहीं। इतने में साह जागा—हार को सामने देखा—हार दिखाई नहीं दिया ।

विक्रमादित्य नूं सोच हुइ रह्यो—कहूं जे चित्रांम रै मोर हार गिळियो तो कोई मानै नहीं। तरै तिण कह्यो—हूं न मांनूं। हिवै सुसरो जमाई झगड़ता राजा पासै गया। राजा! ओ कोई परदेसी छै-हूं ओ ळखूं नहीं। माहरै हाट आइ बैठो हुतो। भलो बींद देखिनै पुत्री परणाई। पिण-पलीतरा लखण जांण्या नहीं। आवी माळिया में बैठो—तितरै माळिया मांहै जाईनै हार खूंटी टेरयो हुंतो। बिहुं टाळ तीजो मांणस और को आयो नहीं—इणै चोरयौ। हिवै मुकर गयो। राजा न्याव करो। राजा कह्यौ परदेसी हार परो दे। विक्रमादित्य कहण लागो, हूं न जाणूं-मैं न मेलियो। राजा हुकम कियो—फिळसै जाय चौरंगो करो। चोरंगो कीधो। कितराक दोनां तांई विक्रमादित्य आ अवस्था भोगवी। तठै अवस्था भोगवतां साढो सात बरस पूरा हुवा।

---

तब साह ने राजा विक्रम से पूछा—हार बताओ। दो ही व्यक्ति थे, तीसरा कोई व्यक्ति आया नहीं। या तो हार मेरे पास है या फिर तुम्हारे पास। विक्रमादित्य को सोच हो गया—यदि कहूं कि चित्र वाले मोर ने हार निगल लिया, तो कोई मानेगा नहीं। तब उसने कहा—मैं नहीं मानता ( मैं नहीं जानता )। अब ससुर और दामाद लड़ते-झगड़ते राजा के पास गए। राजन्! यह कोई विदेशी है—मैं जानता नहीं। मेरी दुकान पर आकर बैठा था। अच्छा वर समझ कर कन्या की शादी इससे की। लेकिन दुष्ट के लक्षण नहीं जान सका ( लक्षण जानने में नहीं आ सके )। महल में बैठा था—इतने में महल में जाकर हार खूंटी पर टांग दिया। हम दोनों के अतिरिक्त तीसरा कोई अन्य आया नहीं—इसी ने ही चोरा है। अब इन्कार कर गया। राजन्, न्याय करें। राजा ने कहा—परदेशी, हार दे दो। विक्रमादित्य कहने लगा, मैं नहीं जानता, मैंने नहीं रखा। राजा ने हुक्म दिया, फिल[1] से जाकर

[१] एक स्थान विशेष

दशा बाहुड़ी—तरैं माहरी बेटी कहण लागी—म्हारै तो भरतार विक्रमादित्य छै–इण भव ए भरतार छै. इणारी खिजमत करीस। हिवैं खिजमत करतां राजा मरणरो भाव छोड़चो। हिवैं खिजमत करतां थावर उतरियो। तिण समैं थावर आपरैं डील आयो, परतिख हुवो विक्रमादित्य कहण लागो—राज थी चूको, कुटंब थी टाळयौ, चोरंगो करायो। जिणनूं बारमो थावर आवैं तिणनूं सुख कठाथी। थावर हस्यौ—हसनैं प्रसन्न हुवो। राजा कहै दिन-दिन सराप हुवो, हिवैं हाथ पग सूजण लागा। थावर कहण लागो, तूठो ! मांग-मांग !! राजा कहण लागो—तूं सजधज आवै. तरैं राज थी चुकायो, कुटंब थी टाल्यो, हाथ-पग बढ़ाया, चोरंगो कीधो, घणो दुख दीधो। हिवैं उतरियो, तरैं हाथ-पग नवा आया। माहरैं हिवैं सहू थोक छै—हुं मांगू किणही

---

इसके हाथ पैर काट दो। उसे चौरङ्गा किया। कितने ही दिनों तक विक्रमादित्य ने ( अपनी ) यह हालत भोगी। इस प्रकार इस अवस्था को भोगते साढ़े सात वर्ष बीत गये। दशा पलटी—तब साहू की पुत्री कहने लगी, मेरा पति तो विक्रमादित्य है—इस जन्म का यही पति है। मैं इसकी सेवा करूंगी। अब सेवा करते राजा ने मरने का भाव छोड़ा। इस प्रकार सेवा करते शनीश्चर की दशा उतरी। तब शनीश्चर अपने शरीर में उतरा –प्रत्यक्ष दर्शन हुए।

विक्रमादित्य कहने लगा—राज से हटाया, कुटुम्बी लोगों से दूर करवाया, चौरङ्गा करवाया ( हाथ-पैर कटवाये )। जिसे बारवां शनिश्चर लगे, उसे सुख कहां ? शनिश्चर भगवान् हँसा –हँसकर प्रसन्न हुआ। राजा ने कहा—दिन-दिन शाप लगता रहा—अपने आप हाथ-पैर सूजने लगे। शनीश्चर भगवान् कहने लगा –तुम पर प्रसन्न हूँ मांग ! मांग !! राजा कहने लगा—तू सज-धज के साथ आया, तब

करै नहीं। हूं विक्रमादित्य पर दुख हरता सो विदरूप हुओ। तिणरो दुख दूर कर। सनीसर कहण लागो। देवता रा दरसण यूं ही आपै निरफळ न जावै, तिण सूं हूं तूठो, तूं मांग ! राजा कहै—वर दो। थावर वर दीधो। तूं, जिण नै बारओ, जनमरो चौथो, बीजो, आठमो आवतो जे केई नूं कहै, अथवा बात सांभळै तिण नूं ई ग्यारमो रासरो फळ देसी—पीड़ा न करसी। आ बात लिखनै देस परदेस चलाई, घरै संका रही। इनै सराप राजानुं उतरियो देखनै विवहारियो तरै कहै—घरै पधारो। विक्रमादित्य नै घरै ले गयो—पांच मांणस आय बैठा। पांचे ही बैठा, चित्राम रै मोर हार-गिळियो तिको काढियो खूंटी मूंकियो। खूंटीरी खूंटी मेलियो-पांचे ही बैठा। राजा तांई बात हुई। राजा विवहारिया नै तेडायो।

---

राज्य से छुड़वाया—परिवार से दूर किया, हाथ-पैर कटवाये, चौरङ्गा बनाया—बहुत दुःख दिए। अब उतरे, तब हाथ-पैर नये आए। मेरे अब सब आनन्द है—मैं किसी से भी कुछ नहीं मांगता। मैं विक्रमादित्य जो दूसरों का दुःख दूर करने वाला-कुरूप हुआ। उसका दुःख दूर करके शनीश्वर कहने लगा। देवता का दर्शन ऐसे ही निष्फल नहीं चला जाता—इसीलिए मैं प्रसन्न हुआ हूं—तू मांग !!

राजा कहता है—वरदान दो। शनीश्वर ने वरदान दिया। तू जिसे बारवां, जन्म का चौथा, दूसरा, आठवां आता जो कहे, या बात सुने, उसे ग्यारवीं राशि का फल दोगे—उसे पीड़ा नहीं करोगे। यह बात लिखकर देश-परदेश भेजी—घर पर भी भेजी। यह शाप राजा का देखकर व्यापारी कहता है—घर पर चलें। विक्रमादित्य को घर पर ले गया—पांच व्यक्ति आकर बैठे। पांचों के बैठे चित्र के मोर ने जो हार निगला था—उसे निकाला, खूंटी पर रखा। उसी खूंटी ही पर

विवहारियो हार लेनै पेस करण नै राजा रै पासै गयो—राजा, चित्रांम रै मोर हार गिळियो थो तिको मोर पाछो खूंटी सुं कियो सगळा सनमुख—इणरो दोस कोई नहीं। राजा कहण लागो—पाहुणा नै तेडो, विक्रमादित्य नै तेडो। रूप-सरूप सरीर देखनै राजा हेरांण हुओ—मैं चोरंगो कियो थो, नै साजो हुवो सो कासूं प्रस्तावै, राजा कहण लागो। राजा आप परकासियो। तरै विक्रम बात कही—सनीसर पूजतो थो तिण पीड़ा कीधी, थारो दोस किसो ! हिवै सनीसर प्रसन्न हुओ, मोनै वाचा दीधा छै। देस-परदेस ए बात लिख मेजो जु माहरो साको रहै। ए बात दफतरै लिखांणी देस परदेस सांभल-सी तिणरै सु प्रसन्न होसी सांभळिनै मेली। राजा पिछतावो करण लागो—अन्याय मैं कीधो। विक्रमादित्य कह्यौ, थांरो दोस कोई नहीं, म्हृ पीडा

---

उसे रखा—पाँचों ही ( व्यक्ति ) बैठे थे। राजा के पास बात पहुँची। राजा ने व्यापारी को बुलवाया। व्यापारी हार लेकर—उसे उपस्थित किया। राजा के पास गया—राजन्, मोर के चित्र ने हार को निगला था, उसे मोर ने वापिस खूँटी पर लाकर रखा सबके सामने—इसमें उसका कोई दोष नहीं। राजा कहने लगा—अतिथि को बुलावो ( विक्रमादित्य को बुलावो )। सुन्दर रूप शरीर का देखकर, राजा हैरान हुआ। मैंने इसे चोरङ्गा किया था, यह अङ्गोंवाला हुआ। यह कैसे ? इस विषय में राजा कहने लगा। राजा ने स्वयं कहा। तब विक्रमादित्य ने बात कही—शनीश्चर की पूजा किया करता था, उसने कष्ट दिया, तुम्हारा क्या दोष ? अब शनीश्चर प्रसन्न हुआ। हमें वचन दिए हैं। देश-विदेश ( आप ) यह बात लिखकर भेजें जिससे मेरी यह बात ( प्रसिद्ध ) रहे। यह बात आपके दफ्तर में लिखवानी, देश-विदेश सुनेंगे—सुनकर प्रसन्न होंगे। सुनकर ( समझकर ) भेजी।

कीधी । राजा कहण लागो तिण प्रस्तावै— आंपणी वड कुमार डीकरी छै, राजा विक्रमादित्य नै परणाइजै । उठनै ओछव-मोछव करनै कुमरी विक्रमादित्य नै परणाई । घणा हसम घणा बाजा गाजा करनै उजेणी नगरी पोहचाया । सनीसर देवता पहीली विक्रमादित्य नूं पीड़ा कीधी तिसड़ी किणही नूं मत करजो । अनै पछै वर देनै सु परसन हुवो तिसड़ो सगळां ही नै होज्यो । ए बात कहै अथवा सांभळै अथवा लिखै तिण नै ग्यारहमी रास को फळ देसी, शनीसर माठो ही भलो करसी । इति श्री शनिजी री बात सम्पूर्ण ।

---

राजा पश्चाताप करने लगा—मैंने अन्याय किया ।

बिक्रमादित्य ने कहा, तुम्हारा कोई दोष नहीं—ग्रहों ने पीड़ा की । उसी बीच में राजा कहने लगा—अपने एक बड़ी कुंआरी लड़की है, राजा बिक्रम को विवाह दें । उठकर उत्सव आदि करके ( उसे ) बिक्रमादित्य को विवाह दी । बहुत-सा सामान ( देकर ) बाजे गाजे के साथ उज्जैनी नगरी में पहुंचाया । शनीश्चर देवता ने जैसा बिक्रमादित्य को कष्ट दिया, वैसा किसी को कष्ट न दें । उसके उपरान्त वर दे करके जैसा ( शनि ) प्रसन्न हुआ, वैसा सब पर होना । यह बात जो कहे या सुने या लिखे, उसे ग्यारवीं राशि का फल देगा—शनीश्चर यदि बुरा हो तोभी अच्छा ही करेगा ।

---

॥ देव्यैनमः ॥

# एकादसी प्रबंध लिख्यते ॥

सेत चीर सोभती, हंस वाहणे हसंती ।
वयणनेत्र विकसंती, कांनि कुंडळ झळकंती ।
वीण राग वावती, चूडि कंकण खळकंती ।
जपै जगत्र जयवंती, सीसवेणी सळकंती ।
सारदा मात ब्रह्मा सुती, नयणे भगतां निरखती ।
संपत्ति सुख द्यो सुरसती, कहै एम अमरो जती ।१

दूहा—

जती सती पिण सारदा, समरै एकै चित्त ।
लाख लील विद्या लहै, ध्यान धरै जो नित्त ।१
कुमारी कवि मात नै, अरज करूं कर जोडि ।
गुण पभणुं एकादसी, पूरै मनरा कोडि ॥२
परबै परबै व्रत कह्या, व्रत पिण परब न होय ।
साठि अधिका तीन सै, तुलि एकादसी न होइ ॥३
जुग्गि अनंता वहि गया, जासी जुगा अनंत ।
कहै न किन ही पंडितै, आदि न लह्यो अंत ॥४
कृतयुग केई परठिया, केई द्वापर वत्त ।
केई त्रेतारी कथा, केई कळियुग व्रत्त ॥५
भेद अठारह भाखीया, आगम बेद पुरांण ।
कीधा न्यान रिखीसरे, जुदा-जुदा गुण जांण ॥६

तिथि तूटै जदि बारसैं, व्रत कीजै एकंत ।
बधती होई एकादसी, दूजी करिजै तंत ॥७॥
पैंताळीसां ऊपरै, घड़ी जिकै जदि होइ ।
सो बारिस हरि बासरइ, व्रत लंघै सब कोइ ॥

॥ अथ परिहा ॥

अभयाइ एकोत, प्रथम दिन कीजीए ।
भी बारिस एकोत, करी फळ लीजीए ॥
कांसो मास मसूर, चिणा मधु सालणौ ।
परिहां मैथुन भोजन अन्न, परायो पालणौ ॥१॥
लोभ हिंसा वळि तेल नृ माल्य न लोपीए ।
दसमी बारसि दीह एता सवि गोपीए ॥
दांतन मैथुन दीह, सूए नवि पान रे ।
परिहां अनछांण्यौ जो नीर करै व्रत हांनि रे ॥२॥

॥ दूहा ॥

तेरसि मांहै पारणौ, कोडि ज घरा फळ होइं ।
दसम वेधै जो करै, तो गंधारी ज्युं होइं ॥१॥
बारह मास चोवीस पख, नाम कथा कहूं साखि ।
सानिधि करि ज्यो सरस्वती, बीनवीयौ तुझ दाखि ॥२॥

॥ तो छंद सारसी ॥

दाखीयौ जंबू दीप दीपह दान जळधर दीपतो ।
जिमि चंद्र उडीयरा मंझि मोटो कांम रूपै जीपयो ॥
गिरमेर डूंगर धातु सोव्रन छंद मांहै सारसी ।
वैकुंठ दाता भ्रम्म माता वडौ व्रत एकादसी ॥१॥

महि सेस मणिभर–चोर अंबर इन्द्र देवां ओपतो।
हरिचंद सत्तै तेज सूरिज दैत रांवण कोपतो ॥
ज्युं सुगुरु वांणी सची रांणी, हेत हेतै मा जिसी।
वैकुंठ दाता ध्रम्म माता वडो व्रत एकादसी ॥२
ज्युं शास्त्र गीता सती सीता देवि रंभा सोहती।
वड वीर हनुमंत बांण अर्जुन लूण सोहै रसवती ॥
गुर नाथ गोरख माघ कविता बुद्धि बोलंण पारसी।
वैकुंठ दाता ध्रम्म माता वडो व्रत एकादसी ॥३
अनहद वाजा राम राजा नदी गंगा निरमळी।
जळ प्रीत मछी अन्ध कछी गर्ज्ञ रावण मदगळी ॥
वर वृक्ष जंबू हंस पंखी रूप देखण आरसी।
वैकुंठ दाता ध्रम्म माता वडो व्रत एकादसी ॥४

॥ दूहा ॥

एकादसी हूं ऊधरया, कुण कुण मानव देव।
नाम कहूं त्यांरा हिवै, तरि माता हरि सेव ॥१

॥ छंद भुजंगी ॥

तस्य ताहरी सेवथी तीन लोकै।
धरया व्रत जीए सदा पाव धोकै ॥
तवी वात त्रेता युगै देव तोरी,
नागपुर राज मुचकंद धोरी ॥१
महा इन्द्र यम सोम कुवेर मैत्री।
पुगट्टी भगा चद्र पुत्री सुपुत्री ॥
कला पुण्य करतूत खित्री कमाई।
जोर वर जोव सोभन्न नामै जमाई ॥२

आवीयौ जरै मास रै सूर आंणौ ।
टळै कर्म एकादसी देख टांणौ ॥
रही नगरी साव व्रतै निरारी ।
करै लाल बधौ जमाई करारी ॥३
भरै मृगाली भड मल्ल सींगाळ माफी ।
फिलै भूलरै मृगालीमाल भाफी ॥
निरखै तठै ब्रह्म सोमेस नामै ।
पुगट्टी पुरी रांति देवांस पामै ॥४
भला माळिया तखत दीवांण भारी ।
सदा रयण सोव्रन्न झळकंत सारी ॥
इखै राज सोभन पामै अचंभौ ।
रह्यौ राति छांणो जिसौ रांनि थंभौ ॥५
प्रभातै चल्यौ ब्रह्म सोमेस पुहतो ।
वीर मचकुंद सु राति बलि वात कहतो ।
दाखी तिका वात जे नयण दीठी,
मिल्या जमाई सुं करै बात मीठी ॥६
क्युं ही नगरी हिवै थिर बास थापौ ।
आखै जमाई एकादसी पुण्य आपौ ।
जिका कातिकी देव तेतीस जागै ॥
तिका नांम प्रबोधनी मुगति मागै ॥७
देतां चद्रभगा ए पुरय दीधौ ।
पुरी स्वर्ग लोकै सदा काज सीधौ ॥
हरि राधा सदा पुजि वाहुं सकीजै ।
सरगा पुरी जाय अमृत पीजे ॥८
मगसिर अंधारी मानवी शत्रुनासी ।
किवै कर्म तोडै महापाप पासी ॥

चळै द्वापरै वात दूजी वंचाणी।
कासिब तणी दिव राणी कहांणी ॥६
पुत्री तियैरी ताल जंघा प्रगट्टी।
मुरु दैत बेटौ देवां रैत कुट्टी ॥
तलक्के भये मृगां ज्युं जाइ त्राठा।
नयर चंद्रावती देव तेतीस नाठा ॥१०
पुकारथा जई महारुद्र पासै।
वदै छूटिस्यौ नेट भगवान बांसै ॥
करी भीर देवांतणी युद्ध कीधौ।
दड़क्कै चमक्कै दड़ादोट दीधौ ॥११
धमक्कै चमक्कै धरा धोम लागौ।
ब्रह्मंड जाए वडो खग्ग वागौ ॥
पड़ै टुंक पहाड़ फाड़ै फटक्कै।
तरां झंगरा झाड़ तूटै झटक्कै ॥१२
भिड़ै दैत सूं माधवौ तेथि भागौ।
लटक्कै वळै जेम लंकाळ लागौ ॥
वहै माधवौ बांह युद्धां विलुद्धौ।
अठै केसवौ आंप आंपै अलुद्धौ ॥१३
मरद्दां मरद्दै मिल्यां युद्ध मंड्यौ।
छिलै छयल सामुद्र मरयाद छंड्यौ।
डरया इन्द्र नागेंद्र देखे डहक्कै।
तरै बोलीयौ ताल जंघा तणौ दैत बहक्कै ॥१४
पहिल्ली देवां तणौ थाट मैंही पजायौ।
जो ए ताल जंघा तणौ पुत्र जायौ ॥
वदे दादि ऊथेड़ि नांखुं वहिला।
पुगट्टा देवे हाथ दीठा पहिला ॥१५

लाचार होकर अब तो अनूपचंद को ही आना पड़ा। उसने आते ही मां के चरणों में अपना सिर नवाया और उससे घर चलने की प्रार्थना की।

बुढ़िया ने कहा—बेटा चलने को तो मैं चल सकती हूं। लेकिन मैं हनुमानजी की आज्ञा लिये बिना कुछ भी नहीं कर सकती। ठीक समय पर जब हनुमानजी डोकरी के पास आ उपस्थित हुए, यह कहते हुए—

लाल लंगोटो, हाथ में सोटो,
ले डोकरी सवा सेर रो रोटो।
थें मनैं दियो बालापण में,
हूं थनें दूं बूढ़ापण में ॥

अनूपचंद ने श्री हनुमानजी से प्रार्थना करते हुए निवेदन कया—महाराज, मेरी बूढ़ी मां को छुट्टी देदें; मैं इसे घर लेजाना चाहता हूँ। हनुमानजी ने कहा—यदि तुम्हारी ऐसी ही इच्छा है तो ले जासकते हो। अनूपचंद ने कहा—महाराज, फिर ये सोने-चाँदी के महल आदि······।'

हनुमानजी ने कहा—ये सब तुम्हें मिल जाएँगे। श्री-हनुमानजी ने अनूपचंद और डोकरी सहित वे महल पलक मारते-मारते ही डोकरी के गांव में लाकर धर दिए। उन्होंने कहा—डोकरी, मैं तुम पर प्रसन्न हूं, कोई वर मांग!! बुढ़िया ने कहा—भगवान् मुझे तो अब आपके दर्शनों के अतिरिक्त किसी भी वस्तु की चाहना नहीं है। लेकिन जब वर मांगने के लिये आज्ञा देते हैं, तो मैं इतना ही मांगती हूं कि मुझे मुक्ति मिले और

अनूपचंद को इतनी धन-दौलत मिले कि इसकी सात पीढ़ियों से भी खाया नहीं जा सके। श्री हनुमानजी ने कहा—'तथास्तु'—और अन्तर्धान होगए। अब तो अनूपचंद और उसकी पत्नी सावित्री बड़े ही सुख से रहने लगे।

हे बजरंगबली—अनूपचंद को जिस प्रकार दुःख व कष्ट दिया, वैसा तो किसी को भी मत देना। और जैसी डोकरी को मुक्ति प्रदान की वैसी सभी को देना।

---

# बुधवार की व्रत कथा

एक समय की बात है—कहीं एक साहूकार रहा करता था। इस साहूकार के एक ही पुत्र था।

जब यह लड़का बड़ा हुआ तो इसका विवाह समीप के किसी गाँव में कर दिया गया।

कुछ वर्षों के बाद एक दिन लड़के ने ही अपनी मां से कहा—मां, मैं आज ससुराल जाऊँगा। मां ने कहा—बेटा भले ही चले जाना। पण्डित जी महाराज से तुम्हारे जाने का अच्छा मुहूर्त पूछ लेने दो; तब जाना ठीक रहेगा और आज तो बुधवार है। बेटा! बुधवार को घर नहीं छोड़ा जाता है।

लेकिन इस साहूकार के पुत्र ने जिद पकड़ी तो पकड़ ही ली। उसने मां से कहा—मां, मैं तो आज ही जाऊँगा और आज यदि बुधवार है, जैसा कि तुम कहती हो तो आज ही प्रस्थान करता हूँ। इतना कहकर वह उसी दिन बुधवार को ही अपने घर से ससुराल को प्रस्थान हो गया।

साहूकार का यह इकलौता पुत्र जब अपनी ससुराल पहुँचा तो उसका वहाँ बड़ा ही मान-सत्कार हुआ। इस प्रकार जब उसे वहाँ रहते सात रोज होगए, तो उसने सास से अपने घर को जाने की इच्छा प्रकट की। सास ने कहा—कुंवर जी! मैं चाहती हूँ—कुछ दिनों तक आप यहाँ और रहें। आखिर इतने वर्षों के उपरांत यहाँ पधारे हैं तो कुछ दिन तो हमें भी सेवा करने का अवसर दें। ऐसी जल्दी क्या जाने की पड़ी है? जब साहूकार का लड़का जिद पकड़े ही रहा, तो सास ने कहा—

आप जाना चाहें तो भले ही जाएँ। लेकिन आज नहीं। आज तो बुधवार है। बुधबार को प्रस्थान नहीं किया जाता।

और यह ठीक भी कहा गया है—युवावस्था और बुद्धि इन दोनों का मेल तो बहुत ही कम देखा जाता है। फिर इस वणिक पुत्र में भी बुद्धि ठिकाने रहे युवावस्था में—यह कैसे सम्भव हो सकता था। उसने सास से कहा—मैं बुधवार-फुदवार कुछ भी नहीं समझता। आपको यदि मुझे खुश रखना है तो आज ही रवाना करवादें। अन्यथा मैं वैसे ही अकेला चला जाऊँगा।

अब तो सास बड़ी ही दुविधा में पड़ गई। दामाद को यदि रवाना करती है तो आज बुधवार है और यदि वह अपनी पुत्री को नहीं भेजती है, तो दामाद अप्रसन्न हो जाता है। उसकी नाराजी का ख्याल रखते हुए सास ने कहा—'जैसी आपकी इच्छा'।

साहूकार का यह पुत्र उसी समय बुधवार को ही अपनी पत्नी को साथ लिए अपने गाँव को प्रस्थान कर गया।

भगवान् बुध ने देखा—इसकी मति मारी गई है; यह मेरा अपमान कर रहा है, तो उन्होंने साहूकार के पुत्र को सीख देने की ठानी।

जैसे ही वह अपने गाँव की राह चल रहा था—भगवान बुध ने उसी प्रकार साहूकार के पुत्र का रूप बना लिया और उसे राह में रोककर कहने लगे—'भाई, यह पत्नी तो मेरी है। इसे तुम कहाँ ले जारहे हो'।

साहूकार के पुत्र ने उत्तर में—यह पत्नी तो मेरी है। मैं इसे अभी-अभी ही अपनी ससुराल से लिवाए आरहा हूं।

अब क्या था—दोनों व्यक्ति एक दूसरे से उलझ पड़े। दोनों कहते रहे—यह पत्नी मेरी है। इस प्रकार दोनों ही लड़ते-झगड़ते राज-दरबार जा पहुँचे।

राजा ने देखा—दो व्यक्ति शक़ल-सूरत में ठीक एक ही समान हैं। उनके साथ एक औरत भी है। राजा ने कहा-बोलो, तुम लोग यहाँ किस कारण से आए हो ?

साहूकार के पुत्र ने कहा—सरकार यह पत्नी मेरी है। मैं इसे अभी-अभी अपनी ससुराल से लिए अपने गांव को जारहा था। नहीं जानता यह व्यक्ति कौन है ! मुझे यह राह में मिल गया और कहने लगा—यह स्त्री मेरी है। यह झगड़ा भी कर रहा है और जबरन मेरी पत्नी को अपनी बनाए ले जाने को उद्यत होरहा है।

राजा ने साहूकार-वेषधारी भगवान् बुध से पूछा—कहिए आप इस विषय में क्या कहना चाहते हैं ? भगवान् बुध ने कहा—राजन्, यह मेरी स्त्री है। एक रोज यह पानी भरने तालाब पर गई थी और फिर घर को लौटकर नहीं आई। आज एका-एक जैसे ही मैं किसी गांव को जारहा था—मैंने देखा, यह व्यक्ति इसे लिए जारहा है। मैंने इससे अपनी स्त्री लौटाने की प्रार्थना की, लेकिन यह मुकर रहा है। अब आप ही न्याय करें—मुझे मेरी पत्नी दिलवा दें।

राजा ने देखा—औरत तो एक ही है और उसके हकदार दो व्यक्ति बने जा रहे हैं। दोनों ही व्यक्ति शक्ल-सूरत में भी एक जैसे दिखाई दे रहे हैं और दोनों ही अपनी-अपनी बात पर अड़े हुए हैं।

राजा ने फैसला देते हुए कहा—देखो, आप दोनों ही मेरे इस नगर का चक्कर काट लें। जो व्यक्ति पहले चक्कर काटकर लौट आएगा, बस समझो—पत्नी उसी की है। राजा ने इन दोनों व्यक्तियों के पीछे अपना एक जासूस लगा दिया।

बुध भगवान् तो अपनी माया के बल पर फौरन ही नगर का चक्कर काट आए। लेकिन साहूकार का लड़का–बेचारे ने बहुतेरी कोशिश की, बड़ी तेजी से भागा दौड़ा—फिर भी पहले नहीं आ सका।

राजा ने फैसला देते हुए बुध भगवान् रूपी साहूकार से कहा–यह औरत तुम्हारी है। अब तो साहूकार का पुत्र बड़ा दुखी होता हुआ अपने घर को बिना स्त्री प्राप्त किए रवाना हुआ।

राह में चलते–चलते उसे भगवान् बुध उसकी पत्नी को लिए हुए मिले। उन्होंने कहा—यह लो तुम्हारी पत्नी, मुझे तुम्हारी पत्नी से क्या लेना–देना! लेकिन भविष्य में याद रखना, कभी भी बुधवार को अपने घर से प्रस्थान मत करना। साहूकार के पुत्र ने नमस्कार करते हुए निवेदन किया—प्रभु, मैं भविष्य में कभी भी ऐसी भूल नहीं करूँगा।

हे भगवान् बुध, जिस प्रकार उसकी स्त्री छीनी गई, उसे कष्ट हुआ, ऐसा कष्ट किसी को भी न हो। जिस प्रकार उसे अपनी पत्नी पुनः प्राप्त हो पाई, उसे खुशी हुई—वैसी सब को हो।

———

# गुरुवार की कथा

एक था साहूकार—उसका व्यापार बहुत ही बढ़ा-चढ़ा था। उसका परिवार 'फूलां छायाँ' था। वह भगवान बृहस्पति का बड़ा सच्चा भक्त था।

घर में इतना काम-धंधा था कि उसकी पत्नी को एक मिनट के लिये भी फुर्सत नहीं मिला करती। तमाम दिन वह घर के धंधों में उलझी ही रहती थी।

एक दिन साहूकार की पत्नी किसी कारण-वश घर के दरवाजे के बाहर खड़ी थी-उसे एक पास की पड़ोसिन ने पुकारा। अरी, तुम भी ठीक हो। दिन भर घर में पड़ी रहती हो। घड़ी भर तो घर से बाहर भी आया कर!

साहूकार की स्त्री ने तब उत्तर देते हुए कहा— क्या करूँ! मुझे तो एक पल भर भी श्वाँस लेने को समय नहीं मिल पाता। घर में इतना काम रहता है कि सिर ऊपर उठाये भी नहीं उठता।

पड़ोसिन ने कहा—समय तो तुम्हें मैं निकालकर दे सकती हूँ। साहूकार की स्त्री ने कहा—वह कैसे? उसने कहा—प्रत्येक गुरुवार को तुम अपना सिर साबुन से धो लिया करो, अपने पति की हजामत उसी दिन बनवा दिया करो। झाड़ झूड़कर घर की सफाई कर लिया करो और लिपाई-पुताई कर लिया करो। अपने आप समय तुम्हें मिल जायगा।

जब गुरुवार आया, तो उसने अपना सिर साबुन से धो लिया। पति से कहा—आइये, आप हजामत करवा लीजिये। उसके पति ने कहा—मैं तो ऐसा नहीं करने का। और-यदि तुमने भी ऐसा ही किया तो तुम्हें पछताना पड़ेगा।

सेठानी ने जिद पकड़ लिया—आपको ऐसा करना ही होगा। मुझे तो एक मिनट भी घर के झंझटों से समय नहीं मिल पाता।

लाचार होकर साहूकार को अपनी पत्नी की आज्ञा का पालन करना ही पड़ा। सेठानी ने भी अपनी पड़ोसिन के द्वारा बताए सभी कार्य कर लिए। इस प्रकार जब चार गुरुवार तक वह ऐसा करती रही, तो भगवान बृहस्पति देव उस साहूकार से अप्रसन्न होगए।

अब भला क्या था—उसे व्यापार में घाटा होने लगा। उसके बेटे-पोते मर गए। उसके जानवर गाय आदि सभी मर गए। उसके पास केवल उसकी एक लड़की बच रही।

साहूकार ने अपनी पत्नी से कहा—देखो, मैं तो परदेश में कमाने के लिए जा रहा हूँ, पीछे से तुम्हारे पास इस लड़की को छोड़े जारहा हूँ। यह हमेशा बकरियें आदि चरा लाएगी। तुम दोनों इसी प्रकार अपना गुजारा करते रहना।

इतना कहकर साहूकार तो किसी शहर में चला गया। वहाँ वह एक सेठ के यहां मुनीम के स्थान पर काम करने लगा। उधर गाँव में उसकी लड़की बकरियां आदि चरा लाती—जितना जो कुछ मिल पाता, उससे दोनों मां-बेटी अपना पेट भरती।

जब यह क्रम कई वर्षों तक चलता रहा तो एक दिन लड़की पास वाली पड़ोसिन के यहाँ चली गई। वहाँ से जो विलंब से वापिस आई—तो मां ने उसे देर से आने का कारण पूछा। लड़की ने उत्तर में कहा—मां, यह अपनी पड़ोसिन तो बड़ी ही निकम्मी—और दूसरे के सुख को देखकर जलने वाली है। स्वयं तो अपनी बहू-बेटियों को लेकर भगवान बृहस्पति की पूजा कर रही है और अपने को यह सब उलटा काम करने को बता दिया।

मां ने तब कहा—यदि भगवान बृहस्पति अपने पर कृपा करेंगे तो अपन भी उसकी पूजा करनी प्रारम्भ कर लेंगे। बेटी ने कहा—मां, अपन तो आज से ही प्रारम्भ करलें। उसी दिन से मां तो बृहस्पति भगवान की कथा कहने लगी और बेटी सुनने लगी।

इस प्रकार इन्हें जब कथा कहते-कहते काफी समय हो गया तो भगवान बृहस्पति ने सोचा—साहूकार की पत्नी ने दूसरों की बातों में आकर—उलटे काम किये, इसका तो कोई दोष नहीं है। इन लोगों की गरीबी दूर करनी चाहिये।

भगवान ने ब्राह्मण का वेश बनाया—उन्होंने पीले वस्त्र पहिन लिए, पीले घोड़े पर सवार होकर वे साहूकार के घर पर जा पहुंचे।

घर पर जाकर भगवान ने कहा—बच्ची, मुझे 'उतारा देवो'। उसने कहा महाराज मैं आपको अपने यहां कैसे ठहरा सकती हूँ। मेरे पतिदेव यहां नहीं हैं। भगवान ने कहा-मैं तो तुम्हारे घर ही ठहरूँगा, और कहीं जाऊँगा नहीं।

साहूकार की पत्नी ने कहा—तो आप पीछे गायों के बाड़े में ठहर जाइए। भगवान गायों के बाड़े में ही ठहर गए। इसके बाद मां ने बेटी से कहा—बेटी, पड़ौसिन से जाकर, एक सेर आटा, एक पाव खांड़ और एक पाव घी तो मांग लावो।

लड़की पड़ौसिन के घर गई, कहने लगी—बहन, एक सेर आटा, पाव भर खांड़ और एक पाव घी तो देना। हमारे यहां मेहमान आए हैं—उन्हें भोजन करवाना है।

तब पड़ौसिन ने अपनी बहुओं से कहा इसे देदो। बहुओं ने कहा—सासूजी इसे देने से क्या लाभ—यह तो बहुत ही गरीब है। वापिस कब लाकर देगी? सासने कहा, यदि लौटा देगी तो ठीक है और नहीं लौटाएगी, तो समझेंगे, ब्राह्मण अपनी ओर से ही भोजन कर गया।

उसने घर आकर रसोई बनाई। बृहस्पति भगवान को भोग लगाकर ब्राह्मण को भोजन करवाया। ब्राह्मण भोजन करके वहीं सो रहा।

जब संझा हुई तो साहूकार की स्त्री को बड़ी ही चिन्ता हुई। सुबह तो इस ब्राह्मण को कहीं से मांगकर भी भोजन करवा दिया। अब संझा में इसे क्या खिलाया जायगा।

बृहस्पति भगवान ने सोचा—साहूकार की पत्नी बड़ी चिंता कर रही है। इस पर मुझे प्रसन्न होजाना चाहिये। उन्होंने कहा—तुम क्यों व्यर्थ में चिंता कर रही हो। अपना भंडार तो खोलकर जरा संभालो।

साहूकार की स्त्री ने अपना भंडार खोलकर देखा तो अन्न-धन, लक्ष्मी से भरा-पूरा है। चारों ओर गुड़, घी और शक्कर भरी पड़ी है।

वह भागती-भागती गई। खांड और घी लेकर बेसन का उसने चूरमा बनाया। भगवान् बृहस्पति का भोग लगाया और फिर उस ब्राह्मण को भोजन करवाया।

गायों के बाड़े में गायें रंभाने लगी। बेटे-पोते सभी जीवित होगए। अब तो उसे मालूम हुआ यह आने वाला ब्राह्मण भगवान् बृहस्पति ही हैं।

अब तो रोज ही वह चूरमा बनाती भगवान् के प्रसाद चढ़ाती, कथा सुनती और फिर भोजन करती। इस प्रकार कई वर्ष व्यतीत होगए तो एक दिन सेठानी ने भगवान् से अर्ज की—भगवन् और तो सभी प्रकार से आनन्द-मंगल है—मेरे पतिदेव को मुझ से मिलवादें। भगवान् ने कहा—यह भी हो जायगा।

वे साहूकार के बेटे के स्वप्न में गए—कहने लगे-ए साहूकार! सोरहे हो या जाग रहे हो। साहूकार ने कहा, भगवन् नींद किसे आरही है। घर छोड़े तो कई वर्ष होगए हैं।

भगवान् ने कहा—घर जा क्यों नहीं रहे हो? उसने कहा—भगवन घर कैसे जा सकता हूं। मेरे यहाँ तो नव मन सूत उलझा पड़ा है। भगवान् ने कहा सुबह स्नान आदि करके बैठ रहना। देने वाले दे जाएँगे और लेने वाले ले जाएँगे—तुम्हारा नव मन सूत सुलझ जायगा।

उसने ऐसा ही किया—उसका नव मन सूत सारा का सारा सुलझ गया। देने वाले दे गए—लेने वाले ले गए।

सेठ से उसने कहा—मैं अपने घर जारहा हूं। सेठ ने कहा—इस प्रकार क्या जारहे हो? तुम्हारे आने पर तो मुझे बड़ा ही मुनाफा हुआ। साहूकार ने कहा—यदि मुनाफा हुआ है तो मुझे कुछ देदो।

कुछ उसे मुनाफे का और कुछ सेठ ने अपनी ओर से धन देकर साहूकार के पुत्र को विदा किया।

जब वह गाँव के किनारे पर आ लगा तो एक पनिहारिन से उसने पूछा—कहो, हमारे घर के क्या हाल-हवाल हैं। उस औरत ने कहा—घर के क्या हाल-हवाल पूछ रहे हो। तुम्हारी औरत तो बड़ी मस्ती में है। एक व्यक्ति को घर में रख छोड़ा है और बड़े आराम से अपने दिन व्यतीत कररही है।

साहूकार ने सोचा—पतिव्रता स्त्री थी—भूख के मारे यह बिगड़ गई है। खैर—मैं तो घर जाते ही जो भी व्यक्ति होगा उसे तलवार से मार गिराऊँगा।

इस प्रकार सोचता-विचारता वह घर को पहुँचा।

इधर बृहस्पति भगवान् घोड़े पर सवार होकर रवाना होगये। साहूकार की स्त्री ने पैर पकड़ लिए—भगवन्, आप कहाँ पधार रहे हैं? आपके जाने पर मेरा क्या हवाल होगा। भगवान् ने कहा—जाऊँ क्यों नहीं। तुम्हारे पति के दिल में मेरे प्रति बुरे-विचार पैदा होगए हैं। अब मैं एक क्षण भी नहीं ठहरने का।

साहूकार की पत्नी ने कहा—भगवन्, मेरा पति कहाँ है? भगवान् ने कहा वह देखो, ऊँट पर सवार होकर आरहा है। वह मुझे तलवार से मारेगा।

उसका पति ऊँट से उतरकर पैरों पड़ा—भगवान् मुझे तो कुछ भी ज्ञात नहीं है। मुझे तो पड़ौसिन ने कहा था। भगवान् ने कहा, फिर तुम पड़ौसिन की बातों में आगए! पहिले भी तो पड़ौसिन की बातों में आए थे उसे भूल गए क्या?

साहूकार ने क्षमा माँगते हुए कहा—भगवान् अब मैं ऐसी भूल कभी नहीं करूँगा। आप मेरे घर में निवास करें।

भगवान् बृहस्पति बोले—मैं स्थिर किसी के यहाँ टिक कर नहीं रहा करता। जो मुझे रोज बुलाता है—मैं उसके यहाँ हमेशा चला जाता हूं; जो आठ दिनों के बाद बुलाता है, मैं वहाँ आठ दिनों के बाद चला जाता हूं। इस प्रकार कहकर भगवान् अंतर्द्धान होगए। साहूकार और साहूकार की पत्नी हमेशा कहानी कहते और सुनते—भगवान् बृहस्पति का ध्यान करते। भगवान् की असीम कृपा से उनके यहाँ धन-दौलत बहुत अधिक होगया—सब प्रकार का उनके यहाँ आनन्द-मंगल होगया।

हे बृहस्पति भगवान्, उन पर आप जिस प्रकार महरबान हुए वैसे सभी पर हों; उन पर जैसी आपकी नाराजी रही ऐसी किसी पर न हो।

——————

# शुक्रवार की कथा

एक साहूकार के सात लड़के थे और सातों ही की शादी हो चुकी थी। इन में छः लड़के तो बहुत ही अच्छा कमाया करते थे, सातवाँ था निकम्मा। इस पर मां-बाप का स्नेह बहुत ही थोड़ा था। तमाम घर के लोगों की झूठन को चूर कर या यों समझें कि झूठन का चूरमा बनाकर इस लड़के को खिलाया जाता और यही खिलाया जाता उसकी पत्नी को। इस सातवें लड़के को यह कुछ भी ज्ञान नहीं था, चूरमा किसका बनाया जाता है। वह तो यह समझता था—सब लड़कों से अधिक स्नेह मां-बाप को मुझ पर ही है, तभी तो मुझे रोज-रोज खाने को चूरमा मिला करता है।

एक दिन इस साहूकार के लड़के के यार-दोस्त घर पर आये हुए थे। मित्र वर्ग बैठकर आपस में नाना प्रकार की बातें वैसे ही विनोदपूर्वक कर रहे थे। एक ने कहा मेरी मां मुझे मेरी इच्छा-नुसार कपड़े आदि सिलवाकर पहिनने को देती है। दूसरे ने कहा मेरी मां मेरी इच्छित सब्जी ही मुझे थाली में परोसती है। सभी अपनी-अपनी प्रशंसा कर रहे थे; तभी इस साहूकार के लड़के ने कहा—तुम सब लोगों से मेरी मां अच्छी है। उसका स्नेह सब भाइयों से भी मुझ पर अधिक है। मुझे तो मां हर रोज खाने को चूरमा देती है।

उसकी पत्नी उसी समय किसी कार्यवश उन्हीं के समीप से होकर निकल रही थी। उसने जो यह सुना तो कहा—हो लिया आपकी मां का स्नेह सब से अधिक आप पर! आपको और मुझे तो वे रोज-रोज घर-भर की झूठन का चूरमा बनाकर खाने के लिए दिया करते हैं।

साहूकार का सबसे छोटा लड़का अपनी पत्नी की यह बात सुनकर जल-भुनकर रह गया फिर भी उसने सोचा—निश्चय तभी हो सकता है, जब मैं स्वयं इसे अपनी आँखों से देख लूँ।

वह उसी क्षण अपनी मां के पास गया और झूठ-मूठ ही सिर दर्द का बहाना बनाकर मां से कहने लगा—मां, आज तो सिर-दर्द के मारे प्राण निकले जाते हैं; जरा दवा तो लगा दो!

मां का हृदय कितना पवित्र और स्नेहशील होता है अपनी सन्तान के लिये! वह तो बेचारी विवश थी अपने इन छः लड़कों के दुर्व्यवहार के कारण! मां तो कभी भी नहीं चाहती थी कि उसके सबसे छोटे वाले लड़के को सारे घर-भर की झूठन मिले; और बाकी सभी मौज और आनन्द से रहें! लेकिन वह क्या करती?

उसने जो सुना कि बच्चे को सिर-दर्द बड़े जोरों का हो रहा है तो उसने दुलार करते हुए अपनी गोद में सुला दिया और लगी उसका सिर थपथपाने।

अब तक रसोई बन चुकी थी। सभी घर वाले जीमने बाकी थे। छोटे वाले लड़के ने मां से कहा—मां मुझे बड़े जोरों की भूख लग रही है। मां ने उत्तर देते हुए कहा—बेटा तुम्हारे भाई अभी आये नहीं हैं। उन्हें आ लेने दो, फिर तुम भी भोजन कर लेना। वे सब किसी जरूरी कार्य-वश बाहर गये हुए हैं; अभी आने को ही हैं।

लड़का समझ गया—निश्चय ही दाल में कुछ काला है। वह जान-बूझकर नींद का बहाना बनाये आधी आँखें बन्द एवं आधी खुली वैसे ही सोरहा।

उसने देखा—उसके पिता भोजन करने आये हैं। उसकी भावज ने उनके झूठन को इकट्ठा कर लिया। इस प्रकार उसका पहला, दूसरा, तीसरा और क्रमशः छठा भाई भी भोजन करने आया। सभी लोगों की झूठन एक बर्तन में उसकी भाभी ने इकट्ठी करली। उन लोगों के भोजनोपरान्त तब उसकी मां ने उस इकट्ठी की हुई झूठन का चूरमा बनाया, चूरमा बनाकर थाली में परोसकर उसने अपने इस छोटे वाले लड़के को उठाने के लिये आवाज लगाई।

सेठ का लड़का यह सब बातें आँखें बन्द किये देख रहा था। जैसे ही उसकी मां ने उसे भोजन करने के लिये दो-तीन बार आवाज लगाई वह उठ बैठा। उसने कहा—मां, मुझे भूख नहीं है। मैं आज भोजन नहीं करूँगा। मां ने कहा—बेटा, भूख तो लगी ही होगी। थोड़ा-बहुत जितनी इच्छा हो, खालो। लड़के ने कहा—मैं बहुत दिनों तक झूठन खा चुका, मां! अब तो मैं कमाकर लाऊँगा तभी इस घर में भोजन करूँगा।

उसकी मां ने कहा—बेटा, ठीक है तुम्हारी यदि ऐसी ही इच्छा है तो भले ही कमाने के लिये चले जाना। लेकिन इस समय कहाँ जा रहे हो रात्रि में! कल जाना चाहो तो भले ही चले जाना।

लड़के ने तो यह सब अपनी आँखों देखा था। वह अपमान की ज्वाला से जल रहा था। उसने कहा, मां, मैं तो इसी समय घर छोड़कर कमाने के लिये विदेश को जा रहा हूँ, तुम जरा पीछे से मेरी पत्नी का ध्यान रखना। इसे यहीं घर में ही बिठाये रखना, कहीं बाहर मत जाने देना। उसकी मां ने वैसे ही, हाँमी भरली।

सेठ का यह छोटे वाला लड़का चलते-चलते एक नगर में पहुँचा। स्वभाव और विचारों से शुद्ध होने के कारण उसे फौरन ही एक सेठ के यहाँ नौकरी मिल गई।

इस सेठ के यहाँ इस साहूकार के लड़के के आने पर व्यापार में बड़ा ही मुनाफा रहा उसने खुश होकर कुछ रुपया-पैसा इसे भी दे दिया इस प्रकार यह साहूकार का छोटे वाला लड़का अपने दुःख के दिन यहाँ व्यतीत करने लगा। इसके पास काफी धन-दौलत कुछ ही वर्षों में जमा हो गयी। यह एक अच्छा-खासा शहर का धनवान व्यक्ति बन गया।

छोटे वाले लड़के की स्त्री के साथ घर में सभी बुरा व्यवहार किया करते। उसे रोज जंगल से लकड़ी काटकर लाने को जाना पड़ता। और जैसे ही वह जंगल में लकड़ियों का गट्ठर लिए घर को लौटती, उसे खाने को दिया जाता सूखा ज्वार का रोटा।

उसी जंगल में एक मन्दिर था शान्तिमाता का। एक रोज जब वहां मारे-दुःखों के अत्यन्त विकल हो गई तो गई उस मन्दिर में शान्तिमाता की शरण में। वहां बैठकर वह फूट-फूटकर दुःख में रोने लगी।

माता शान्ति देवी ने जो यह विलाप सुना तो उन्होंने एक बुढ़िया का रूप धारण किया। बुढ़िया बनकर इस स्त्री के पास आई और कहने लगी—बच्ची, इस घनघोर जंगल में तुम इस प्रकार फूट-फूटकर क्यों रो रही हो। साहूकार की स्त्री ने अपनी सारी दुःख की कथा कहते हुए कहा—अब मेरी जेठानियां मुझे बड़ा ही कष्ट दे रही हैं। वे मुझे सिर्फ एक सूखा ज्वार का रोटा

छोटा-सा देती हैं खाने के लिये मैं तो भूखों मर रही हूं। इतना ही नहीं वे मुझे नाना प्रकार के ताने भी देती हैं।

बुढ़िया ने कहा— बेटी! आज से तुम मेरी धर्म की पुत्री हो-मैं तुम्हारी धर्म की मां हूं। तुम ऐसा करना—यहां हमेशा चली आना। तुम्हारे लिए खाने को रोज सवासेर चूरमा और पीने को पानी मैं यहां रख दिया करूँगी। तुम अपना पेट इसी से भर लिया करो। शान्ति माता जंगल में से लकड़ियां भी उसे काटकर ला देती।

इस प्रकार इस छोटे वाली साहूकार की स्त्री अपने दुःख के दिन काटती रही। इधर जेठानियों ने देखा—उनकी यह देव-रानी तो दिन प्रति-दिन बड़ी सुन्दर निखरती जारही है, तो उन्हें जलन होने लगी। 'राँड' पति की अनुपस्थिति में भी इस प्रकार मस्तानी बनी जारही है—बड़ी प्रसन्न रहती है। यदि पति के आगमन के समाचार मिल गये तो फिर इसकी खुशी का ठिकाना ही क्या होगा।

आज जब वह जंगल में लकड़ियां काटने गई तो उसने शान्ति माता से निवेदन किया—मां मेरी जेठानियां कह रही हैं, पति यहां नहीं है फिर भी यह दशा है। यदि उसके आगमन के समाचार मिल गए तो फिर इसकी खुशी का क्या ठिकाना रहेगा। शान्ति माता ने कहा—बेटी, तुम लेशमात्र भी इस बात की चिन्ता मत करना। उनके आने के समाचार भी शीघ्र आ जावेंगे।

कुछ ही दिनोपरांत उसके पति के आगमन का समाचार आया। अब तो उसे खुशी होनी स्वाभाविक ही थी। पति का

पत्र लिये वह प्रसन्नचित्त पड़ोसिन के पास गई और उसे वह पत्र दिखाया। जेठानियों को जब यह खबर लगी, तो जल-भुनकर खाक होगई। आगमन का पत्र आया है, इसमें इतराती फिर रही है! यदि रुपये आगये फिर तो कहना ही क्या है इसका?

आज भी, जब वह जंगल में लकड़ी काटने गई तो माता से सब निवेदन करते हुए कहा—अब मुझे ताना देती हुई जेठानियाँ कह रही हैं—'खर्ची आजाय तो राँड़ का क्या कहना है!' मां ने कहा—बेटी, कोई चिन्ता नहीं; खर्ची भी उनको आ जायगी। और थोड़े ही दिनों में उसके नाम रुपये आगये उसके पति की ओर से।

अब तो उसका प्रसन्न होना स्वाभाविक ही था। रुपये लेकर वह फिर पड़ोसिन के पास गई और उसे अपने सारे सुखद समाचार कहे।

इन समाचारों की खबर जब जेठानियों को लगी, तो बहुत जलीं। राँड की खर्ची आई है तो यह दशा है और यदि इस का खसम आगया तो फिर यह तो पृथ्वी पर पैर भी न रखेगी। इस प्रकार उन्होंने कई ताने दिये।

आज भी जब वह लड़की जंगल में लकड़ी काटने गई तो उसने सारी बातें माता से कहीं। मां ने कहा—बेटी, तुम कोई चिन्ता मत करना। इन जेठानियों से तुम्हें कुछ भी नहीं कहना है। अभी कुछ दिनों तक और शान्तिपूर्वक रहो—तुम्हारा पति भी शीघ्र आजायगा।

और शान्ति माता की कृपा से सेठ का वह लड़का सात-आठ दिनों बाद उस नगर से रवाना होकर अपने घर को चल पड़ा।

इधर वह सेठ का लड़का जिस समय इस जंगल में से होकर चल रहा था, यह लड़की वहीं लकड़ियां काट रही थी। उसी समय एकाएक बड़े जोरों का तूफान और आंधी आगई और फिर वर्षा हो चली। ऐसे समय में कहीं अन्य ठहरने का स्थान न देखकर साहूकार का लड़का शान्ति माता के मन्दिर में आ घुसा।

अभी उसने मन्दिर में पैर रखा ही था कि मन्दिर की सभी बत्तियां स्वयं जल उठीं। शान्ति माता की कृपा से वहां मन्दिर में एक आसन भी बिछ गया। साहूकार के लड़के की जो उधर नज़र गई तो उसने अपनी पत्नी को वहां घूँघट निकाले देखा।

उसने विस्मय में चिल्लाकर कहा—अरे, तुम यहां कैसे! उसकी पत्नी ने इस पर अपनी सारी आपबीती कहानी कह सुनाई। मैं तो माता की कृपा से जीवित भी बच रही, अन्यथा कभी की मर गई होती। इस समय मैं तो जंगल में लकड़ियां काटने के लिये आई हुई हूँ।

सेठ का लड़का यह सब सुनकर बड़ा ही दुखी हुआ। उसने कहा—मैं तो घर की ओर प्रस्थान करता हूं, तुम जरा ठहरकर पीछे से घर में पहुंचना। इतना कहकर वह लाखों की सम्पत्ति और अनेक प्रकार की अमूल्य वस्तुएँ लिए अपने घर को चल पड़ा।

घर में पहुँचते ही, धन-दौलत को देखकर उसका बड़ा सम्मान हुआ। उसने इधर-उधर देखकर मां से कहा—

मां, घर का एक व्यक्ति नजर नहीं आरहा है, कहीं गया हुआ है क्या ?

यह सुनकर मां ने कहा—गई होगी रांड कहीं इधर-उधर धक्के खाने को। तुम्हारे जाने पर वह तो बिल्कुल बेकार होगई है। चलो छोड़ो उसकी चिन्ता! तुम्हारी शादी कहीं अन्य कर देंगे। लेकिन सेठ के लड़के ने उत्तर दिया—नहीं मां, तुम सच-सच बताओ, वह कहां गई है ? मैंने तुम्हें जाते समय कहा था न, उसे घर से बाहर निकलने ही मत देना। मां ने कहा—बेटा, वह बड़ी ही अपजोरी है—भला वह किसी की मानने वाली है! वह तो किसी के भी काबू में आने वाली नहीं है।

इतने ही में साहूकार के पुत्र की वधू सिर पर लकड़ियों का बड़ा-सा गठ्ठा लिये घर के आंगन में आ उपस्थित हुई। यह देखकर लड़का जल-भुनकर राख होगया। उसने माँ से कहा—तुम तो कुछ और ही कह रही थीं—और वह आरही है जंगल में से लकड़ियाँ लेकर! वह उसी समय घर से निकल पड़ा और अपनी पत्नी के लिए परिवार के लोगों से अलग रहने लगा।

इतना सब कुछ होने पर भी साहूकार की पुत्रवधू हमेशा शांति माता के दर्शन करने जंगल में उस मन्दिर में नियमित रूप से जाया करती।

एक दिन उसकी जेठानियों ने उसे जो देखा! तो फिर व्यंग कसा, इतराती फिरती है पति के आने पर। और यदि पुत्र होगया तो न मालूम आकाश के कौनसे तारे तोड़ लेगी।

आज जैसे ही वह शान्तिमाता के दर्शन करने जंगल में गई तो उसने कहा—जेठानियां अभी तक भी ताने देती हैं, कहती हैं एक पुत्र यदि उत्पन्न होगया तो फिर इसका क्या कहना। माता ने कहा बेटी, कोई चिन्ता मत करो, तुम्हें एक पुत्र भी होगा अब ठीक नवें महीने के बाद एक पुत्र इस छोटे वाले लड़के के हुआ। अब तो वे बड़े ही आनन्द से रहने लगे।

जब इस प्रकार बहुत से दिन सुखमय व्यतीत हो चले तो, लड़की ने ही अपनी माता शान्तिदेवी से निवेदन किया—माता, मैं तुम्हें प्रसाद चढ़ाना चाहती हूं। शान्ति माता ने उत्तर में कहा, नहीं बेटी! मेरा प्रसाद करना आसान काम नहीं है। मेरे प्रसाद में तुमने यदि खटाई आदि खाली तो ठीक नहीं रहेगा। मैं फिर रुष्ट हो जाया करती हूँ ऐसे व्यवहार से। सेठ के इस छोटे वाले लड़के की वधू ने कहा—मां, मैं आपकी बताई विधि से ही करूँगी। ऐसा शान्ति माता से कहकर वह अपने घर को आई।

उसने आकर अपने पति से कहा। दोनों ही ने मिलकर शान्तिदेवी का प्रसाद बड़े मन से तैयार किया। शान्तिमाता का यह प्रसाद साहूकार के लड़के ने अपने घर वालों को भी भेजा।

साहूकार के लड़के की भौजाइयों ने प्रसाद के साथ दही आदि खटाई खाली। इसे देखकर शान्ति माता साहूकार के इस छोटे वाले पुत्र पर रुष्ट हो गयीं।

इधर जैसे ही शान्ति माता रुष्ट हुईं, तो राजा ने दो दूत उसके पास भिजवाये। उन्होंने आते ही कहा—चलो राजा साहब के पास, तुम्हें वे बुला रहे हैं। उनका कहना है कि तुम इन दो

ही महीनों में इतना अपार धन कैसे और कहाँ से कमाकर लाये हो ! उन्हें तुम्हारे इस कार्य पर सन्देह है। राजा के दूत ने उसे बन्दी बनाये राजा के सामने लाकर हाजिर किया।

सेठ के लड़के के लाख बात कहने पर भी कि मैं कमाकर लाया हूँ, मैंने किसी का भी डाका आदि नहीं मारा है; राजा ने एक भी नहीं सुनी। उसका तमाम धन राजा के खजाने में रखा गया और उसे जेल में भेज दिया गया।

अब तो सेठ की बधू शान्तिमाता के पास भागी-भागी गई; जाकर निवेदन किया—माता, यह क्या बात है। शान्तिमाता ने कहा—बेटी, मैंने तुम्हें पहले ही कह दिया था, मेरा प्रसाद बनाना कोई सरल काम नहीं है। तुमने माना नहीं। तुम्हारी जेठानियों ने दही आदि खटाई खाली, और यह उसी का प्रकोप है। तब बेटी ने क्षमा मांगी—मां, मैं ऐसा अब कभी भी भविष्य में नहीं करूँगी।

शान्तिमाता ने राजा को स्वप्न में जाकर कहा—साहूकार के पुत्र को क्यों व्यर्थ में पकड़ रखा है और उसका धन-धान लेरखा है। उसका सारा धन लौटा दो और साथ ही उतना अपनी ओर से धन और उसे दे दो। नहीं तो मैं तुम्हारा सारा राज्य चौपट कर दूँगी। राजा ने सुबह होते ही साहूकार को कारावास से मुक्त किया, उसका धन लौटाते हुए उसमें उतना ही धन अपनी ओर से मिला दिया। और उससे क्षमायाचना करते हुए घर को विदा किया।

साहूकार के पुत्र ने उसी दिन घर पहुँचते ही शान्तिमाता का प्रसाद बड़े ही ध्यान से बनाया—खटाई आदि का पूर्ण ध्यान रखा। शान्तिमाता साहूकार के पुत्र से बड़ी ही प्रसन्न हुई।

एक दिन शान्तिमाता बुढ़िया का रूप बनाकर हाथ में बच्चे के पहिनने के कपड़े लेकर शहर को चली। सोचा, चलो नवजात-शिशु को देख आऊँ। उस समय बच्चे को उसका दादा घर के बाहर बैठा खेल खिला रहा था। उसने जो देखा एक बुढ़िया को तो अन्दर चला गया—यह सोच कर कि कहीं बच्चे को नजर न लग जाय। अभी वह भीतर पहुँचा ही था कि बच्चे का पेट दर्द करने लगा। वह मारे दर्द के मरने जैसा हो गया।

सेठ की पुत्र-वधू को जब यह पता लगा—एक बुढ़िया को देखकर मेरे ससुर भीतर आ गये थे, तो उसे ख्याल आया—हो न हो यह मेरी शान्तिमाता ही होगी। वह दौड़ी-दौड़ी बाहर आई; देखा तो मां हाथ में बच्चे के कपड़े लिए खड़ी है। उसने तुरन्त बच्चे को मां के श्री चरणों में रखा। बच्चा पूर्ववत प्रसन्न हो गया।

मां ने बच्चे के कपड़े देते हुए कहा—आज से आगे के लिये तुम्हें जंगल में प्रतिदिन आने की आवश्यकता नहीं। यहीं घर पर बैठे-बैठे मेरा ध्यान कर लेना; मुझे यह तुम्हारी सेवा स्वीकार है। यह कहकर शान्तिमाता अन्तर्द्धान हो गईं। उसी दिन से साहूकार का लड़का और उसकी पत्नी बड़े ही आनन्द से रहने लगे।

हे शान्तिमाता! उसे जैसा सुख दिया, सभी लोगों को वैसा सुख मिले। उसे जिस प्रकार झूठन खानी पड़ी, वैसी किसी को भी खाने को नहीं मिले।

---

# शनिश्चरवार की कथा

एक ब्राह्मण था—वह हमेशा राज-दरबार में पूजा-पाठ करने जाया करता था। एक दिन जैसे ही वह ब्राह्मण राजदरबार से अपने घर को लौट रहा था—उसे राह में शनिदेव मिल गए। शनि-भगवान् ने कहा—ब्राह्मण, तुम्हें अब मेरी दशा लगने वाली है। और सिर्फ सात वर्ष तक ही लगी रहेगी।

ब्राह्मण ने जब यह सुना तो वह बड़ा ही घबराया। उसने कहा—भगवन्! मैं तो एक माँगकर खाने वाला ब्राह्मण हूं। आपकी दशा का कोप मैं तो सात वर्षों तक कदापि नहीं सहन कर सकूँगा।

शनिदेव ने कहा—अच्छा तो मैं तुम्हें पाँच ही वर्षों में लग-कर छोड़ दूंगा। ब्राह्मण ने कहा—नहीं महाराज, मैं तो अति ही गरीब और दुर्बल हूं। आपका यह तप-तेज मुझसे पांच वर्षों तक भी नहीं सहन हो सकेगा।

शनिदेव ने कहा—अच्छा तो मैं तुम्हें ढाई वर्ष में ही लग-कर छोड़ दूंगा। ब्राह्मण ने कहा—भगवन्! क्षमा करें, मैं तो इतना भी सहन करने में असमर्थ हूं। मैं तो बहुत ही गरीब हूँ—आप इस गरीब पर तो दया ही रखें।

शनिदेव ने कहा—तो सुनो, मैं तुम्हें ढाई महीनों में ही लग कर छोड़ दूंगा। अब तो ठीक है। लेकिन ब्राह्मण तो क्षमा मांगता ही रहा। उसने कहा—कृपानिधान, मुझे तो क्षमा ही करें। मैं गरीब मारा जाऊँगा। ढाई महीनों में तो मेरा परिवार और घरबार सभी नष्ट हो जायगा।

अन्त में शनिदेव ने कहा—तो देखो, तुमने मुझे सात वर्षों के लिये, पांच वर्षों के लिये, ढाई वर्षों के लिए और ढाई दिन—इन सबके लिये इन्कार कर दिया। लेकिन मैं तुम्हें सवा-प्रहर तो लगूँगा ही। अब तो ब्राह्मण लाचार था। उसने कहा—भगवन, मैं आपसे अधिक तो कुछ कह नहीं सकता। इतना ही निवेदन है कि मैं इतने समय भी में नष्टप्राय हो जाऊँगा। लेकिन, जब आपकी ऐसी इच्छा ही है—सवा पहर तक आपकी मुझे दशा भोगनी ही होगी, तो जैसी आपकी इच्छा।

ब्राह्मण बड़े दुखी मन के साथ अपने घर को आया। उसने आकर अपनी पत्नी से कहा—देखो, अभी सवा पहर के लिये अपन लोगों को भगवान् शनिदेव की दशा लगी हुई है। अतः मैं तो शहर के बाहर वाले पीपल के नीचे जाकर बैठ रहता हूं। मैं वहाँ इतने समय तक भगवान् शनि के नाम की माला फेरता रहूंगा; पीछे से घर का तुम ध्यान रखना। घर में नाना-प्रकार के उपद्रव और उत्पात होंगे। लेकिन तुम बोलना-बोलाना कुछ भी मत। चुपचाप यह सब देखती रहना।

अभी ब्राह्मण अपने घर से निकलकर पीपल की ओर प्रस्थान कर ही पाया था कि पीछे से उसके घर में चोर और डाकू घुस पड़े। घर में घुसकर वे लोग मनमानी करने लगे।

इधर जैसे ही वह ब्राह्मण पीपल के नीचे बैठे माला जप रहा था—वहां से एक मालिन अपने सिर पर मतीरों का बड़ा-सा ओड़ा लिए शहर को निकली। उसने देखा—एक ब्राह्मण देवता पीपल के नीचे बैठे जप कर रहे हैं। उसने अपने ओड़े में से दो अच्छे बड़े से मतीरे ब्राह्मण देवता को भेंट किए। सोचा, ब्राह्मण देवता भूखे हैं, पूजा के उपरान्त इन्हें आहार कर लेंगे।

ब्राह्मण देवता को तो शनिदेव की दशा लगी हुई थी, फिर भला ब्राह्मण उसे कैसे खा सकता था। उधर तो मालिन उन्हें रखकर शहर को चली और उधर वे मतीरे एक कटे हुए मनुष्य के सिर बन गये।

उसी दिन वहां के राजा के राजकुमार शिकार करने को गए हुए थे। राजकुमार जब काफी देर तक लौटकर नहीं आये तो राजा को चिन्ता होनी स्वाभाविक ही थी। उसने अपने दूत चारों ओर दौड़ाये राजकुमार की खोज-खबर में।

दूतों ने राजकुमारों की बहुत ही खोज-पड़ताल की, लेकिन उन्हें कोई पग-पता नहीं मिल सका। अतः लाचार होकर जैसे ही दूत वापिस शहर को लौट रहे थे, तो उन्होंने एक पीपल के नीचे एक ब्राह्मण को तपस्या करते देखा। पास ही उन्होंने देखा—दोनों राजकुमारों के सिर कटे पड़े हैं।

राज-दूतों ने भागकर राजा साहब को खबर दी— एक ब्राह्मण शहर के बाहर पीपल के नीचे आँखें बन्द किए माला फेर रहा है। और उसके गोडों के नीचे हमारे दोनों राजकुमारों के सिर कटे पड़े हैं। अब जैसा आप हुकम दें।

'राजा तो कानां रा काचा ही हुवै है'—उसने फौरन हुकम दिया—इस ब्राह्मण को फांसी लगा दो।

आज्ञा पाकर राजा के ये दोनों दूत ब्राह्मण के पास गए और कहने लगे—तुम्हें राजा साहब ने फांसी का हुकम दिया है।

इन दोनों दूतों में से एक दूत था बड़ा भला और सज्जन स्वभाव का आदमी। और दूसरा जरा बुरे स्वभाव का था। ब्राह्मण ने जब यह बात सुनी तो उसने कहा—जरा मेरी यह माला समाप्त होने दें, फिर भले ही आप मुझे मार सकते हैं। उस बुरे दूत ने कहा—अच्छा! एक तो राजकुमारों की हत्या करना और फिर ऊपर से इस प्रकार साधुता का स्वांग दिखाना। शर्म नहीं आती है इस प्रकार अब माला फेरते हुए।

दूसरा दूत जो बड़ा ही सज्जन था—उसने कहा—मत छेड़ो बेचारे को! जरा माला पूरी कर भी लेने दो। इसमें अब तुम्हारा क्या बनना-बिगड़ना है।

जैसे ही ब्राह्मण देवता को शनिदेव की दशा उतरी—वे दोनों राजकुमार तत्क्षण अपने राजमहलों में आन पहुँचे। राजा साहब ने फौरन एक दूसरा घुड़सवार दूत भेजकर इन दोनों दूतों से कहलवाया—यदि इस ब्राह्मण को फांसी लगाकर मार नहीं दिया हो, तो फौरन ही उसे मुक्त कर देना, राजकुमार दोनों ही सकुशल घर लौट आये हैं।' साथ ही राजा साहब ने कहलवाया—उस ब्राह्मण देवता को मेरे पास इसी समय उपस्थित करो।

अभी जैसे ही राजा साहब के दूत ब्राह्मण को राजमहल चलने की प्रार्थना कर रहे थे—उन्होंने देखा कि वे ही मरे हुए लोगों के सिर उसी क्षण दो बड़े अच्छे मतीरे बन गये हैं।

दूतों ने ब्राह्मण को लेजाकर राजा के दरबार में हाजिर किया और कहा—राजन! वे दो सिर जो थे, दो बड़े-से सुन्दर मतीरों में परिवर्तित होगये।

राजा साहब ने जब यह सुना, तो बड़े ही चकित हुए। उन्होंने कहा—ब्राह्मण देवता, क्या आप जन्त्र,मन्त्र, तन्त्र जानते हैं। यह क्या माजरा है।

ब्राह्मण ने आदि से लेकर अन्त तक अपनी रामकहानी कहते हुए राजा साहब से कहा—राजन् मुझे सवा पहर के लिये शनिदेव की दशा लगी थी। यह सब भगवान् शनि की कृपा का चमत्कार था—जंत्र, मंत्र, तंत्र जैसी कोई बात नहीं है। राजा ने क्षमा-याचना करते हुए ब्राह्मण को बहुत-सा धन-दौलत देकर, उससे क्षमा माँगते हुए घर को रवाना किया।

हे शनि देवता—जिस प्रकार उस ब्राह्मण को दुःख दिए, वैसे दुःख किसी को भी मत देना।

---

# रविवार की कथा

बड़े ही प्राचीन समय की बात है—लाखों वर्ष बीत गये होंगे, एक दिन भगवान् सूर्य और उनकी पत्नी रांणादे आपस में बातें कर रहे थे। रांणादे जी ने कहा—'भगवन् ! आप कभी दान-पुण्य भी किया करते हैं ?'

इस पर भगवान् सूर्यदेव ने उत्तर देते हुए कहा—रांणादे जी, मैं आवश्यकतानुसार सभी को देता हूँ। हाथी को एक मन खाने को और चींटी को एक कन मैं देता ही रहता हूँ।

समय पाकर एक दिन रांणादे जी को भगवान् श्री सूर्यदेव की परीक्षा लेने की सूझी। उन्होंने एक चींटी को एक डिबिया में बन्द कर लिया। इस बात को उन्होंने भगवान से छिपाकर रखा। उन्होंने सोचा—भगवान कहा करते हैं, 'हाथी को मन और चींटी को कन', तो देखें आज इस चींटी को कन कैसे मिल सकता है ?

उन्हें भला क्या पता था—भगवान किसी को भी भूखा नहीं रखते। भगवान तो सभी प्राणियों को खाने के लिये दिया करते हैं। उसी प्रकार एक चावल का दाना उनकी बन्द डिबिया में अपने आप आकर गिरा।

जब संझा में भगवान सूर्यदेव घर को लौटे तो श्रीरांणादेजी ने कहा—महाराज, आप कहा करते हैं कि मैं सब लोगों को उनके खाने के अनुसार दे दिया करता हूँ। लेकिन मैं यह नहीं मान सकती ! मैंने आज चींटी को डिबिया में बन्द कर रखा है। भला वह वहाँ भूखों नहीं मर गई होगी !

श्री सूर्य भगवान यह सुनकर बड़े ही हँसे। उन्होंने हँसते-हँसते कहा—रांणादे जी थे भोळा हो' आपको अभी तक मेरे कहने पर विश्वास नहीं जम सका ! ठीक है—आप जरा अपने पास वाली उस डिबिया को खोलकर तो देखें।

रांणादे जी ने जो डिबिया खोली तो उन्हें यह देखकर बड़ा ही ताज्जुब हुआ—वहाँ डिबिया में एक चावल रखा हुआ है और चींटी उसे बड़े ही चाव से मुँह में दबाये बैठी है। वे बड़ी ही लज्जित हो चलीं और भविष्य में उन्होंने कभी भी सूर्यदेव जी की परीक्षा लेने का साहस नहीं किया।

हे सूर्य देवता ! जैसा श्री रांणादे जी को लज्जित किया, वैसा किसे भी मत करना ! जिस प्रकार चींटी को भूखों नहीं मरने दिया—वैसा किसी को भी भूखों मत मरने देना।



# सूरज कै डोरा की कहाणी

एक मा ही, एक बेटी ही। दोनूं मा-बेटी दीतवार के दिन सूरज भगवान को व्रत करया करती। व्रत कै दिन आपकै ताई दो रोटी करके धर देती। एक एक रोटी दोनूं जणी खा लेती। एक दिन इसो संजोग हुयोक् मा तो कोई काम सैं बारणैं चली गई अ'र बेटी घर में रही जिकी दो रोटी पोकर मेल दी। थोडी-सी बार पाछै एक भूखो-तिसायो साधु आ गयो जिकै रोटी मांगी। जद बा बेटी आपकी पाँती की रोटी मां सूं टुकड़ो तोड़कर साधु नै दे दियो। अ'र पाणी को ऊँको तुम्बो भर दियो। साधु रोटी को टुकड़ो खाकर, पाणी पीकर, असीस देकर चल्यो गयो। बेटी थी, जिको आपकी मां की बाट देखबो करी, जद दोफार ढलगा, जद उण बेटी देखीक् मां को के बेरो कद आसी आवैगी सो सूरज नाराण नै अरघ देकर आपकी पाँती की रोटी खाली। थोड़ी सी देर पाछै ऊँकी मां बी आगयी आवतां पराँत सूरज भगवान नै अरघ देकर उण बेटी सैं आपकी पाँती की रोटी माँगी। बेटी बोली—मां, एक साधु भूखो तिसायो आपणैं घरां आकर रोटी मांगी जद मैं तो तेरली रोटी में सैं टुकड़ो तोड़कर साधु नैं दे दियो, बची हुई आधी रोटी है जिकी या तूं खाले। या कहकर बेटी भीतर सैं आधी रोटी ल्याकर आपकी मां कै मूंडा आगै धर दी। पण मां आपकी साबती रोटी नै आधी तोड़ी हुई देखकर बेटी पर लाल ताती हुई अ'र बा आधी रोटी ही, जिकी आप कोनी खाई, गाय नै खुवा दी।

पाछै बेटी नै बोली—"धी ! धी !! रोटो दे, रोटै मैंली कोरदे, बोई दे पण सागी दे।" बेटी हाथ-जोड़कर भोत ही लाचारी दिखाई पण बा मानी कोयनी, अर्योईं करती रही।

यूँ कहवा–सुणी में रात होगी। जणा मावी सोगी अर बेटी नैं बी नींद आयगी। दिन उगताँईं मा, बेटी जागी। मा, फेरूँ बाई रटत लगादी—"न्वी-न्वी, रोटी दे, रोटा मैंली कोर दे, बोई दे पण सागे दे।" आपकी माने बावली की तरह अर्याँड़ करती देखकर बेटी मनमें भोत दुखी हुई। पाछै हारकर एक दिन वा बेटी घर सैं निकलकर बन में चली गई। बावनी उजाड़ में एक घेर–घुमेर बड़ को पेड़ थो. जैं कै ऊपर चढ़कर बैठगी। एक पाणी को कोरो माँगो आपकै कनै धर लियो। सूरज भगवान को ध्यान करवा लागगी। अयाँ बैठ्याँ आठ पहर बीतगा। दूसरै दिन राजा को कँवर शिकार कै लैर घोड़ो दौड़ातो हुयो उठे आ पहुंच्यो। ऊँके साथ का आदमी गैलने रहगा। तावड़ै की लाय बरस रही थी। भूख–प्यास सैं पिराण छटपटा रह्या था। भूख नै तो आदमी सहलेवी, तिसकोनी सही जाय। पण बावनी उजाड़ में रोटी–पाणी को के जोगाड़। उठे घेर–घुमेर बड़ की ठंडी-ठंडी छाया देखकर राजा कै कँवर आपका घोड़ा नै बाँद दियो अर आप धरती नै भार कर लोट लगावण लागगो। थोडी सी देर में ईं राजा कै कँवर नै नींद आयगी। इतणा में ईं बड़ के ऊपर सैं ठंडा पानी का छांटा राजा कै कँवर की छाती पर आयकर पड्या। राजा कै कँवर की आँख खुलगी। राजा कै कँवर सोची अैं उजाड़ में इसो ठंडो पाणी कठै सैं आयो? हो न हो ये पाणी का छांटा तो बड़ में सैं आया है। राजा को कँवर पायचा टांगकर बड़ पर चढगो। आगै देखे तो सोना की सी देवली अस्तरी भेली हुई बैठी है। राजा कै कँवर जाताँ पराँत पाणी मांग्यो। उण तुरंत पाणी प्या दियो। ठंडो पाणी पीकर राजा को कँवर तिरपत होगो, जी में जी आगो। राजा को कँवर बोल्यो—"आज तू मन्नैजीब दान दियो है सो तू कूण है? कोई देवी है क दानवी?"

जद बा बोली—"मैं तो एक महाजन की बेटी हूँ। कुँवारी हूँ। मेरी मा सैं रूसकर चली आई, इब पाछी घराँ जाण की मेरी मनस्या कोन्याँ।" जद राजा कै कँवर कही "मेरे साथ चल। मेरी राणी बणकर रह" जद बा साथ रे बड़ सैं नीचे उतर आई। इतणा में राजा कै कँवर कै साथ का आदमी बी पीछै सैं आ पहुंच्या। राजा के कँवर आपकी नगरी में आयकर ऊसैं ब्याह कर लियो। महल में राणी बणकर बा सुख सै रहै-दुख का दिन भूलगी। उठीनै ऊंकी मा दो एक तो आडोस-पाडोस में ढूंढती डोली, पण जद बा कोन्या मिली जणा दुख को मारी बावली होकर घर-गांव छोड़ दियो। गांवां-गांवां डोलण लागगी। दैव संजोग सैं एक दिन ऊंईं नगरी में बा आयगी अर राजा के महल के नीचै बैठगी। जद महल कै मांय सैं राणी की निजर आपकी मा कै ऊपर पड़ी तो ऊंनै तुरंत पिछाणली-देखी हो न हो या तो सागी मा है। सो आपकी बांदी नै भेजकर ऊपर आप कै कन्नै बुलाली। दोनूं मा-बेटी बाथ घालकर मिली। दोनुंवा की आंख्यां सैं आंसू टपकण लागगा।

राणी आपकी मा नै आपबीती सारी बातां सुणाई। अर रोटी-पाणी की पूछी। जद ऊँकी मा नटगी कही—"मैं बेटी के घर को अन्न कोन्या खाऊँ। मा-बेटी की बातां-बातां में रात होकर राजा के आवण को बखत होयगो। जद राणी देखी जै राजा नै यो वेगो पट ज्यायगो कै आ गरीबणी राणी की मा है तो इतणू आदर कोन्या रहेगो। जद आपकै महल कै बराबर दूसरो महल हो जै में आपकी मा नै बंद करदी अर कन्नै गीऊँ चणाँ की घूघरी मिल्हवादी। पण राणी की मा रात नै कुछ बी खायो पीयो कोन्या सूरज भगवान को ध्यानई करबो करी। दिन उगतां कै साथ राणीऊं दूसरै महल का किवाड़ खोलकर

देखै तो मां की तो सोने की देवली हुई खड़ी है अर गीऊँचणाँ की घूघरियां की जगा हीरा-मोती जगमगाट करै है। राणी देखई रही थी इतणा में राजा जी बी बटेई आयकर खड्या हो गया अर राणी नै पूछी—"आज के देखो हो ?" जद राणी बोली—"महाराज मेरे गरीब पीहर सैं बीदड़ी आई है सो आप बी देखो।" राजा देखकर बडो अचरज करयो अर राणी नै बोल्यो—"थारो पीहर इसो है तो म्हानै बी दिखाणू पड़ैगो।" जद राणी कही—महाराज ऐ बात को जबाव पाछै दूंगी। राणी का मन में यो डर बड़गो कै इब पीहर कठै सैं दिखाऊंगी ? पण ऊँका मनमें सूरज भगवान को पूरो आकीदो थो। सूरज नाराण को व्रत करती अरघ देकर जीमती। राणी एक दिन या विचारी कै आज रात नै सूरज भगवान कै तो बोल कर कह देबैगा, नईं तो तड़कै मेरो शरीर त्याग दूंगी। जद ऊँई रात नै सूरज भगवान सुपना में दरसाव देकर कही कै साहूकार की तू सोच मना करीजे। अठै सैं तीन कोस पर एक पीपल है सो उठै तड़कै राजा कै सारै साथनै लेकर आज्याये, नगर बस्योड़ो पावैगो। पण दिन छिपणा सैं पहलाँ-पहलाँ उठे सै बिदा होकर पाछा चल्या आयो।

यो दरसाव होने पर राणी राजा नै बोली "तड़कै म्हानै मेरो पीहर दिखाकर ल्याऊँगी" जद राजा भोत राजी हुयो। आपकी परजै नै त्यारी करणै को हुकम दे दियो। दिन उगताँ के साथ राजा राणी आप को लाव लश्कर लेकर चाल पड्या।

तीन कोस पर पीपल को पेड़ थो उठे पूंचकर देखें तो एक भोत देखण जोग सरूप नगर बसरियो है। भोतसा लोग आगै अगुवाणी कै ताईं खड़्या बाट देख रह्या है। राणी राजा कै पहुँचताईं घणा आदर मान कै साथ लै ज्याय कर डेरो दिवा दियो। लाड-चाव होण लागगा। साईं बधाई बँटवा लागगी कोई कहै म्हारो जँवाई आयो, कोई कहै म्हारो भणेई आयो। गीत गवै है बाजा बाजै है दिनभर उयाँईं रमझोल मच्यो रह्यो। पाछै भोत सो धन देकर बिदा कर दिया। बिदा होती बखत राजा जाण बूझकर आपके पग की एक मोचड़ी उठे छोड़ दी अर जद आपकी नगरी के नजीक पाछा पूंचगा जणा राजा राणी नै बोल्यो—"मैं तो मेरे एक पग की जूती भूल्यायो सो पाछो जाकर ल्याऊँगो।" जद राणी कही—"महाराज सासरा सैं घणाईं धन-दौलत ल्याहो एक जूती को के बिचार करो हो? पण राजा राणी की बात मानी कोन्या अर पाछो जूती ल्यावण कै मिस एकलोई चाल पड्यो। उठे ज्यायकर देखै तो गांव को नाँव निसाणईं कोनी। न मिनख न मिनाख को जायो। पीपल की एक डाली कै राजा की जूती टग्योड़ी दीखी। जणा राजा कै मनमें बड़ो अचंभो हुयो। पाछो बेगो २ आयकर सीदो राणी कै महल में गयो अर कटारो काढ़कर राणी की छाती पर बैठगो अर बोल्यो—'यो के भेद है सो साची बतादे नहीं तो तन्ने मारूंगो अर मैं भी मरूँगो।" जद राणी भोत कह्या-सुणी करी पण राजा हठ पकड़ लियो-कह्यो जो बात है सो बतायाँ सरैगो।

जद राणी हारकर सारी बात कहदी अर बोली महाराजा या मेरे ऊपर सूरज भगवान किरपा करी सूरज नाराण को व्रत करकै डोरो लेण सैं यो फल मिल्यो। जद राजा भोत राजी हुयो अर आपका नगर में ढिंढोरो पिटवा दियो कै सूरजनाराण को सगली जणी डोरो धारण करियो। हे सूरजनाराण माई बाप लावड़ै का धणी तूँ ऊँ राजा की राणी नै पीर बासो दिखायो जिसो सबने दिखाये। कहता नै, सुणता नै, हुंकारा का भरता नै। सूरजनाराण तेरो आसरो, भर्‌यो पीर भर्‌यो सासरो।

( पं० झाबरमल्ल जी शर्मा संपादित 'मरु-भारती' वर्ष ६ अङ्क ३ में प्रकाशित )

———

# कार्तिकी वृत कथाएँ

## (१) सूरज भगवान् की काणी

सूरज भगवान् हा जिको कीड़ी नै कण देवै अ'र हाथी ने मण देवै। अेक दिन ब्यांकी धणियाणी राणादेजी कयो कै म्हाराज ! आप जीमवानै मोड़ा आवो। जद सूरज भगवान् कयो कै म्हे सारी सृष्टी नै पूर करां जद आवां। जद राणादेजी पूछियो कै कीं केई नहीं भूलो ? तो बोल्या कै नहीं, म्हे तो कीनैई नहीं भूलां।

अेक दिन राणादेजी अेक कीड़ी नै ले अ'र एक डब्बी में बंद करदी। जद सूरज भगवान् आया तो राणादेजी कयो कै म्हाराज! सबनै पूर दियो ? सूरज भगवान् बोल्या—हाँ राणादेजी ! सबनै पूर दियो। राणादेजी फेर पूछ्यो की नैई नहीं भूल्या ? बैं कयो-कीं नैई नहीं भूल्या। अब राणादेजी ! थे थाल पुरसो। जद राणादेजी बोल्या। कै म्हाराज ! हाल म्हारो जिनावर भूखो बैठो है। भगवान् कयो कै आछो, राणादेजी ! थांका जिनावर नै पैली पूरां पछै ह् जीमां। जद राणादेजी कयो कै म्हाराज ! ऊँ डब्बी में कीड़ो है जीनै आप ल्यावो। जद भगवान् कयो कै राणादेजी। थेई ल्यावो।

जद राणादेजी जा-अरं ऊँ डब्बी नै ल्याया। खोल अरं देखै तो डब्बी में बांकी टीकी को अेक चावल पड़्यो है अरं वा कीड़ी ऊँ चावल कै गोल-गोल चक्कर लगावै नै चुगै। जद सूरज भगवान् कयो कै देखो राणादेजी ! कीड़ी नै कण अरं हाथी नै मण देवां, सारी सृष्टी नै पूर नै पछै म्हे जीमां। जद राणादेजी कयो कै म्हाराज आप साचा।

हे सूरज भगवान् ! भूखा उठाणजे पर भूखा सुवाणजे मत।

—

# (२) रामबाई और राजबाई की काणी

अेक हा रामबाई और अेक हा राजबाई। बै दोनूं जण्यां काती न्हावत्यां ही। रामबाई तो रामजी का नांव की काती न्हावता और राजबाई राजाजी कै नांव की। जद काती पूरी हुयी तो राजबाई राजाजी नै कैवायो कै मैं थां का नांव की काती न्हायी है। राजाजी आ सुण'र बड़ा राजी हुया और अेक पेठा में रुपिया और मोयां भरकर राजबाई कै अठै पुगादी। राजबाई ऊं पेठा देख्यो तो बडी गुस्सै हुयी कै देखो मैं तो महिना भर तक राजाजी का नांव की काती न्हायी और राजाजी बदला में दो टकां को पेठो भेज्यो है। वा गुस्सा में छोर ऊंने एक मालण नै दो टकां में बेचपाई।

उठीनै रामबाई कयो कै मैं रामजी का नांव की काती न्याही हूं जो कम सै कम पांच बामण तो जिमा दयूं। आ सोच'र बा मालण रै घरां गयी तो मालण कै कनै ऊही पेठो पड्यो हो। मालण बोली कै मैं ओ पेठो दो टकां मैं लियो है तूं चावै तो चार टकां में लेज्या।

रामबाई ऊं पेठा नै ले लियो। घरां जा'रर ऊंनै बनारयो तो ऊंमैं सूं रुपिया और मो'रा निकली। रामबाई बड़ा राजी हुआ और बोल्या कै मनै तो रामजी तूठ्या है। फेर सारी नगरी में नूंतो फेरा दियो कै सगला बामण रामबाई कै जीमण आइजो। सगला बामण रामबाई कै जीमबा गया और जीम जीम'र पाछा आवता 'रामबाई की जै' — 'रामबाई की जै' बोलता गया।

राजाजी तखत बिछायां बैठा हा। जद वै बामणां की 'रामबाई की जै' की धुन सुणी तो बोल्या कै भाई! राजबाई की जै बोलो, रामबाई की जै क्यूं ? तो सारा बामण बोल्या कै म्हे तो सारा जणा रामबाई के जीम'र आया हांजी मैं रामबाई की जै बोलां हां, राजबाई की जै क्यूं बोलां ?

राजाजी राजबाई नै बुला'र पूछियो कै म्हे थांने अेक पेठो भेज्यो हो बीको कांई कर्‌यो। तो वा साफ-साफ कै दियो कै मैं तो दो टका में बेच दियो राजाजी बोल्या कै बी में म्हे रुपिया और मोरा भर'र पण थांके लिखी नहीं ही।

जद पछै राजाजी सारी नगरी मैं डुंडी पिटादी कै कोई न्हावै तो रामजी का नांव की न्हायी जो और राजाजी का नांव की मती न्हायी जो।

---

# (३) तिलक महाराज की काणी

एक बूढ़ी बामणी ही। ऊँकै एक बेटो हो। बो आपकी मां कनै सैं रोज दिनूंगा रोटी मांगतो। जद डोकरी कैती कै बेटा! तूं की नेम लेलै नेम पूरो करयां बिना रोटी नहीं खावणी। जद बो कयो मां कांई नेम लेऊं। जद डोकरी कयो कै बेटा! रोज तिलक म्हाराज का दरसण कर और पछै रोटी खाया कर।

अबै बो रोज दिनूंगा तिलक म्हाराज का दरसण कर अर रोटी खावतो। एक दिन ऊंनै तिलक म्हाराज का दरसण कोनी हुआ तो बो केयो मां आज तो तिलक म्हाराज का दरसण कोनी हुया और मनै तो जोर की भूख लाग री है। मां कयो बेटा! दरसण करयां बिगर रोटी नहीं खाणी चाहीजै।

जद बो दरसण करबां नै जांवतो-जांवतो जंगल में पूंच गयो। ऊठै ऊनै चार चोर दीख्या, जका चोरी का माल को बंटवारो कररिया हा। बां मांय से एक के तिलक लागरिया हो तिलक देखतां ही बो खुसी रो मारयो चिल्लायो—दीखग्यो! दीखग्यो! दीखग्यो!

चोर समझ्या कै ओ म्हांने देख लिया है जिण वास्ते बोले है। कठैई पकड़ा नहीं देवै। सो बोल्या अरे! चिल्ला तो मत, अठीनै आव। जद बो बां कनै गयो। जद चोरां चार की बजाय पाँच पाँती करी और एक पाँती ऊँनै दे'र बोल्या कै लै, थारी मां नै दे दीजै।

बो गाँठ लेजा'र आपरी मां नै दे दी तो माँ कयो बेटा ओ कांई लायो। बेटा बोल्यो मनै तो ठीक कोनी, तिलक म्हाराज दी है, तू पछे देखबो करजै. मनै तो जोर की भूख लाग री है। पैली रोटी दे दै। मां-बेटा नै रोटी दे'र गाँठ खोली तो ऊँमें ऊँनै अन, धन, लख लछमी, च्यांरू पदार्थ मिल्या। अबै अंकै खूब धन-माल हुग्यो। जद मां केयो बेटा आदमी के कोई नेम जरूर लेणो।

हे तिलक म्हाराज! ऊँ छोरा ने तूठ्या जिसा सकल नै तूठ्यो, आधी ने पूरी करज्यो, पूरी ने परवाण चढ़ाइज्यो।

---

# नाग पंचमी री कथा

एक साहूकार थो। ऊंकै[1] सात बेटा था अर[2] सात बेटाँ की भू[3] थी। एक दिन साँत् जणी मनेड़ा[4] में माँटी[5] ल्यावण[6] ने गई। उठे[7] कोई तो बोली मन्ने[8] लीणने[9] मेरो भाई आसी[10]। कोई बोली–मेरो भतीजो आसी। छोटणी थी जिको बोली मेरा तो पीर[11] में कोई बी ना, बमई में साँप बी कानी, जिको मन्ने खाज्यावै। यूं बाताँ करती–करती आपकै घराँ आयगी।

एक दिन साताँ ई घोर जिठाणी[12] छांणा[13] ल्यावणनै गई जणा[14] एक खरोलिया[15] कै तळै[16] चांणचक[17] साँप निकल्यायो[18]। जणा वै छऊँ जणी साँप नै मारण लागी। जद सातवीं–छोटणी थी वा बोली, अँने[19] मारो मतना। मेरो तो भाई भतीजो योई है। या सुणकर उणा साँप नै छोड़ दियो मार्यो कोन्नी।

थोड़ा दिनां पाछै सगलियाँ[20] का भाई भतीजा आप आपकी भुवा–भाणा नै लीण[21] नै आया अर वो साँप बी आयो। आयकर वो बी बोल्यो कै म्हारी भाण[22] नै भेजो! जणा साहूकार का छोटणा[23] बेटा की भू नै बी ऊंकै साथ भेजरी। साँप आपकी पूँछड़ी पर बैठाकर ले ग्यो।

चालताँ–चालता आगै बमई[24] आई जद साँप ऊंमें[25] बड़बा[26] लाग्यो। जणा वा साहूकार कै बेटे की भू डरी अर बोली–भाई, तूँ धरती में कठै[27] बड़ै[28] है। साँप बोल्यो–तूँ डरै मतना। म्हारी नगरी को योई[29] बारणू[30] है। तूँ मेरी

पं० झाबरमल्ल शर्मा 'मरु–भारती' वर्ष २ अंक २

मनना। म्हारी नगरी को योई[२९] वास्तू[३०] है तूँ मेरी गैल[३१] भीतर आस्या। पाछै लेय-देय कर तन्नै[३२] ओटो[३३] ई तेरै घरां पहुँचा जास्यूँ[३४]। जद वा बोली भोत[३५]–चोखो, अर गैल-गैल चाल्याँ गई।

भीतर जाय कर देखै तो भोत सख्त नगरी बसरी है; महल[३६]–मालिया बण्या हुया हैं, जाळी-झरोखा झुक रह्या है। साँपा का कुणबा में जायकर साहूकार का बेटा की भू राजी होयगी। कोई कहै म्हारी भाण आई, कोई कहै म्हारी भूवा आई, कोई कहै म्हारी नणद आई।

रहताँ-रहताँ घणा दिन होयगा। साँपां की मां को यो नेम[३८] यो कै तेरीका[३९] आपका बेटाँ नै दूध प्यावण[४०] को वखत होतो जैसें पहलाँ ताता दूध नै कूँडा[४१] में मिला[४२] दिया करती। दूध चोखी तराँ सीलो होज्यातो, जणा वा टाली हला देती। टाली को खुड़को सुनताँ[४३] पराँत साँप सैं[४४] भेळा हो ज्याता अर कूँडा में ठोडी टेक कर चसड़-चसड़ दूध पी लेता।

एक दिन वा साहूकार का बेटा की भू बोली—मां, आज तो मेरा भायाँ नै दूध मैं प्यास्यूँ। साँपा की मां कहयो—बेटी, तूँ ताता दूध में ताली हलादेगी तो बात बिगड़ ज्यागी। वा बोली ना मां! नचीती[४५] रह, आज तो मन्नैई भायाँ नै दूध प्यावण दे। जणा साँपां की मां कह्यो—आछी बात है, भलाईं तूँ प्यादिये।

साहूकार का बेटा की भू दूध ताती करके कूँडा में सिला जो दियो, पण चाव-चाव की मारी चोखा तराँ ठंडो होण सें पहलाईं टाली खुड़का दी। दूध तातो थो, सो दूध पीवण नै

साँप आया उण में कोई की जीभ बळगी, कोई को मूंढो बळगो। जद सगळां रीस भरकर बोल्या—म्हें तो श्रैं बाई नैं खास्याँ[४६]।

साँपां की मां देखी, यो तो रंगई बिगड़यो। जद बोली—ना बेटा, बाई नैं खायो मतना। या थारी धरम-भाण है। थारी ल्याई हुई आई है; आपणी बदनामी से डरगू चाये। थे तो अँनै सासरै[४७] पहुँचायो। या बात साँपां के बी जचगी। जणा पछै वे धरणू[४८] दायजो[४९] देकर ऊँनै[५०] ऊँकै[५१] सासरै—साहूकार कै घरां घालगा[५२]।

दान-दायजा नैं देखकर दोराणी-जिठाणियाँ कै समाई[५३] कोनी रही। उणां आपसरी[५४] में मिलकर घोल[५५] घोल्यो कै अँनै छाणा ल्यावण नैं भेज देणी चाये। उठे एक साँप को वासो है सो वो डस्याँ बिना कोनी छोड़ै। यो तोत घड़कर ऊँनैं छाणा चुगबानै उजाड़ में भेजदी। रोई[५६] में साँप देवता बैठ्यो हो सो साहूकार का बेटा की भू नैं देखतां कै साथ फूँकार मारी, जणा वा बोली—

> जीवो नाग-नागोलिया[५७],
> जीवो बूढ़लो[५८] बाप।
> जिण म्हारो लाड़ लडाइयो[५९],
> पायल घाली पाय॥

या सुणतां परांत साँप देवता पायल ल्याय कर मूँडा[६०] आगै मेलदी[६१]। साहूकार का बेटा की भू पग में पायल पैर[६२] कर मुळकती हुई आप कै घराँ झट छाणां को चोलियो बी भर ल्याई। जणा दोराणी-जिठाणी बतळाई कै बातो मौत का

मूंडा में साँपा के घर छाणा ल्यावण नै गई थी, उठै सें बी जीवताई चली आई। इबकाळै[६३] अँनै माटी ल्यावण नै लेचालो उठै बी एक काळो बासिग नाग रहवै है, वो खाज्यगो। या ध्यार-विचार कर आपकी छोटी दोराणी नै माटी ल्यावण के मिस सागै लेली अर खनेड़ा पर जाकर सगळी जणी बोली–पहलां तूँ माटी खोदकर छावड़ी[६४] भरले।

या बोल–बाली खनेड़ा में उतरकर माटी खोदण लागगी। माटी पर कसियो[६५] पड़ता कै साथ साँप फूँकार मारी। साँप की फूँकार सुणताई' ज्याणै चिड़ियाँ में भाठो गेर दियो–सगली जणी भागगी अर साहूकार का छोटा बेटा की भू आपकी जगाकी जगा खड़ी रही; अर हाथ जोड़कर बोली :—

जीवो नाग नागोलिया,<br>
जीवो बूढ़लो बाप।<br>
जिण म्हारो लाड लडाइयो,<br>
घाल्यो नव किरोड़ कोहार॥

या सुणताईं साँप देवता हार ल्यादियो। साहूकार की बेटा की भू गळा में हार पैर कर माटी की छावड़ी भरतां पाछी आपकै घरां आयगी। जणा दोराणी–जिठाणी फेरूँ[६६] तिरगट[६७] रच्यो कै राजा की राणी नै लगादेस्याँ[६८], सो राणी अँको यो हार खोस[६९] लेसी।

जणा पछै राणी नै जायकर लगादी। जद राणी साहूकार का छोटणा बेटा की भू नैं बुलाबो[७०] भेज्यो अर या बात कहाई[७१] कै तूँ खनेड़ा माय सैं हार पैर कर आई है जिको ल्यादे। जद साहूकार का बेटा की भू आपकी दोराणी–जिठाणियाँ नै साथ लेली अर राणी का महल में गई।

जाताँई राणी हार मांग्यो। उण बोल-चालो[७२] हार आपका गळे में से काढ़कर[७३] राणी नै सूँप[७४] दियो अर बोली-मेरे गळै हार, राणी के गळै नाग।

सो राणी कै पैरताँ के साथ हार थो जिको नाग ( साँप ) होकर फूँकार मारै लाग्यो। जणा राणी बोली-तूँ जाण[७५]-जुगारी, कामणगारी है। यो हार का साँप क्याँ[७६] बणगो-अै बात को भेद बतायाँ सरैगो।

जद साहूकार की बेटा की भू बोली-मैं न तो जाण-जुगारी हूँ अर न कामण-गारी। मेरे तो मां-बाप, भाई-भतीजा सब साँपई हैं, मैं तो साँपा का दियोडाई[७७] गहणां पंहर्यां[७८] हूँ। या कह कर आपकी बीत्योड़ी[७९] पूरी बात सुणाई। जद राणी हेलो[८०] फिरा दियो कै सावण की नाग-पाँचैं नै सब ठंडो (बासी) खायो अर भायाँ-पाँचैं मानकर नागदेवता की पूजा करियो।

हे नागदेवता! साहूकार का छोटा बेटा की भू नै टूट्यो जिसा[८१] सबने टूठियो। कहतानै, सुणतानै, हुंकारा भरतानै, आँधेरे उजाळै सबकी रीच्छा[८२] करियो महाराज।

---

